मुख में नहीं थे। एक प्रकरण तो नयवाद पर है, जिसका माणिक्यचन्द्र ने अपने ग्रन्थ में समावेश नहीं किया। यह सातवाँ प्रकरण जैन न्याय-शास्त्र के पूर्ण ज्ञान के लिए अत्यन्त आवश्यक है। इस सातवें प्रकरण के अतिरिक्त प्रमाणनयतत्त्वालोक में आठवाँ प्रकरण वादविद्या पर है। इस दृष्टि से परीक्षामुख की अपेक्षा यह ग्रन्थ कहीं अधिक उपयोगी है। वादी देवसूरि इतना ही करके सन्तुष्ट न हुए, अपितु, उन्होंने इसी ग्रन्थ पर स्वोपज्ञ टीका भी लिखी। यह टीका स्याद्वादरत्नाकर के नाम से प्रसिद्ध है। इस बृहत्काय टीका में उन्होंने दार्शनिक समस्याओं का उस समय तक जितना विकास हुआ, सबका समावेश किया। प्रभाचन्द्रकृत स्त्रीमुक्ति और केवलिकवलाहार की चर्चा का श्वेताम्बर दृष्टि से उत्तर देने से भी वे न चूके। इतना ही नहीं, अपितु, कहीं-कहीं तो उन्होंने अन्य दार्शनिकों के आक्षेपों का उत्तर बिल्कुल नये ढंग से दिया। इस तरह वादी देवसूरि अपने समय के एक श्रेष्ठ दार्शनिक थे, इसमें कोई संशय नहीं। इनका समय वि० ११४३ से १२२६ तक है।

## हेमचन्द्र :

आचार्य हेमचन्द्र का जन्म वि० सं० ११४५ की कार्तिकी पूर्णिमा के दिन अहमदाबाद के समीप धन्धुका ग्राम में हुआ। इनका बाल्यकाल का नाम चंगदेव था। इनके पिता शैवधर्म के अनुयायी थे और माता जैन-धर्म पालती थीं। आगे जाकर ये देवचन्द्रसूरि के शिष्य बने और इनका नाम सोमचन्द्र रखा गया। देवचन्द्रसूरि अपने शिष्य के गुणों पर बहुत प्रसन्न थे और साथ ही साथ सोमचन्द्र की विद्वत्ता की धाक भी मानते थे। वे अपने जीवन काल में ही सोमचन्द्र को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित करना चाहते थे। वि० सं० ११६६ की वैशाख शुक्ला तृतीया के दिन सोमचन्द्र को नागौर में आचार्यपद प्रदान किया गया। सोमचन्द्र के शरीर की प्रभा और कान्ति सुवर्ण के समान थी, अतः उनका नाम हेमचन्द्र रखा गया। यह उनके नाम का इतिहास है।

आचार्य हेमचन्द्र की प्रतिभा बहुमुखी थी, यह उनकी कृतियों को देखने से स्पष्ट मालूम हो जाता है। कोई ऐसा महत्त्वपूर्ण विषय न था, जिस पर इन्होंने अपनी कलम न चलाई हो। व्याकरण, कोश, छन्द,

अलंकार, काव्य, चरित्र, न्याय आदि प्रत्येक विषय पर विद्वत्तापूर्ण ग्रन्थ लिखे हैं। व्याकरण शास्त्र पर उनका ग्रन्थ सिद्धहेमव्याकरण प्रसिद्ध ही है। कोश की दृष्टि से अभिधानचिन्तामणि बहुत महत्वपूर्ण है। छन्द, अलंकार और काव्य पर छन्दोनुशासन, काव्यानुशासन आदि ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं।

प्रमाणशास्त्र पर आचार्य हेमचन्द्र का प्रमाणमीमांसा ग्रन्थ अत्यन्त महत्वपूर्ण है। इसमें पहले सूत्र हैं और फिर उन पर स्वोपज्ञ व्याख्या है। इस ग्रन्थ की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि यह सूत्र और व्याख्या दोनों को मिलाकर भी मध्यमकाय है। यह न तो परीक्षामुख और प्रमाणनय-तत्त्वालोक जितना संक्षिप्त ही है और न प्रमेयकमलमार्तण्ड और स्याद्वाद-रत्नाकर जितना विशाल ही है। इसमें न्यायशास्त्र के महत्वपूर्ण प्रश्नों का मध्यम प्रतिपादन है। इस ग्रन्थ को समझने के लिए न्यायशास्त्र की पूर्वभूमिका अत्यन्त आवश्यक है। इस समय यह ग्रन्थ पूर्ण उपलब्ध नहीं है। जिस समय यह पूर्ण उपलब्ध होगा उस समय जैन न्यायशास्त्र के गौरव में बहुत कुछ अभिवृद्धि होगी।

इसके अतिरिक्त हेमचन्द्र की अयोगव्यवच्छेदिका और अन्ययोग व्यवच्छेदिका नामक दो द्वात्रिंशिकाएँ भी हैं। इनमें से अन्ययोगव्यवच्छेदिका पर मल्लिषेण ने स्याद्वादमंजरी नामक टीका लिखी है, जो शैली और सामग्री दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण है। हेमचन्द्र की मृत्यु वि० सं० १२२९ में हुई।

## अन्य दार्शनिक :

बारहवीं शताब्दी में हुए शान्त्याचार्य ने न्यायावतार पर स्वोपज्ञ-टीका सहित वार्तिक लिखा। इसमें उन्होंने अकलंक द्वारा स्थापित प्रमाण के भेदों का खण्डन किया है और न्यायावतार की परम्परा को पुनः स्थापित किया है। यह ग्रन्थ पं० दलसुख मालवणिया द्वारा सम्पादित होकर भारतीय विद्याभवन-बम्बई से सिंघी ग्रन्थमाला में प्रकाशित हुआ है।

स्याद्वादरत्नाकर को समझने में सरलता हो, इस दृष्टि से वादी देवसूरि के ही शिष्य रत्नप्रभसूरि ने—जिन्होंने स्याद्वादरत्नाकर के लेखन

में भी सहायता दी थी—अवतारिका बनाई। यह ग्रन्थ रत्नाकरावतारिका नाम से प्रसिद्ध है। ग्रन्थ की भाषा विषयक आडम्बरता ने इसे स्याद्वादरत्नाकर से भी कठिन बना दिया। इतना होते हुए भी इस ग्रन्थ का इतना प्रभाव पड़ा कि स्याद्वादरत्नाकर का पठन-पाठन प्रायः बन्दसा हो गया। सभी लोग इसी से अपना काम निकालने लगे। इसका परिणाम यह हुआ कि आज स्याद्वादरत्नाकर जैसे महत्वपूर्ण ग्रन्थ की एक भी सम्पूर्ण प्रति उपलब्ध नहीं है।

आचार्य हेमचन्द्र के शिष्य रामचन्द्र और गुणचन्द्र ने मिलकर द्रव्यालंकार नामक दार्शनिक कृति का निर्माण किया।

चन्द्रसेन ने वि० सं० १२०७ में उत्पादादिसिद्धि की रचना की। इस ग्रन्थ में उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य रूप वस्तु का समर्थन किया गया है। वस्तु का यह लक्षण जैनदर्शन की विशिष्ट परम्परा है।

षड्दर्शन-समुच्चय पर वि० सं० १३८९ में सोमतिलक ने एक टीका लिखी। दूसरी टीका गुणरत्न ने लिखी जो अधिक उपादेय बनी। यह टीका पन्द्रहवीं शताब्दी में लिखी गई।

इसी शताब्दी में मेरुतुंग ने षड्दर्शननिर्णय नामक ग्रन्थ लिखा। राजशेखर ने षड्दर्शनसमुच्चय, स्याद्वादकलिका, रत्नाकरावतारिका-पंजिका आदि ग्रन्थ लिखे। इसके अतिरिक्त उन्होंने प्रशस्तपाद भाष्य की टीका कन्दली पर पंजिका लिखी। ज्ञानचन्द्र ने रत्नाकरावतारिका-पंजिकाटिप्पण लिखा। भट्टारक धर्मभूषण ने न्यायदीपिका लिखी, जो जैन न्यायशास्त्र का प्रारम्भिक ग्रन्थ है।

साधुविजय ने सोलहवीं शताब्दी में वादविजयप्रकरण और हेतुखण्डन नामक दो ग्रन्थ लिखे।

अकलंक और हरिभद्र से प्रारम्भ होने वाला यह युग प्रमाणशास्त्र की स्थापना एवं विकास के क्षेत्र में निरन्तर बढ़ता रहा। इस युग में जैनदर्शन और जैन प्रमाणशास्त्र पर एक से एक श्रेष्ठ ग्रन्थ बने। दार्शनिक भूमिका पर जैन परम्परा को प्रतिष्ठित करना एवं उसके गौरव को बढ़ाना, यह इस युग की विशेष देन है। यह देन जैनदर्शन के स्थायित्व के लिए अत्यन्त उपयोगी एवं महत्त्वपूर्ण है।

**नव्य न्याययुग :**

तत्त्वचिन्तामणि नामक न्याय के ग्रन्थ से न्यायशास्त्र का एक नया अध्याय प्रारम्भ होता है। इसका श्रेय विक्रम की तेरहवीं शताब्दी में मिथिला में पैदा होने वाले गंगेश नामक प्रतिभा-सम्पन्न नैयायिक को है। तत्त्वचिन्तामणि नवीन परिभाषा और नूतन शैली में लिखा गया एक अद्भुत ग्रन्थ है। इसका विषय न्यायसम्मत प्रत्यक्षादि चार प्रमाण हैं। इन चारों प्रमाणों की सिद्धि के लिए गंगेश ने जिस परिभाषा, तर्क और शैली का प्रयोग किया वह न्यायशास्त्र के क्षेत्र में एक बहुत बड़ी क्रान्ति थी। न्याय के शुष्क और नीरस विषय में एक नये रस का संचार कर देना और उसे आकर्षण की वस्तु बना देना, सामान्य बात नहीं थी। गंगेश ने जिस नूतन और सरस शैली को जन्म दिया वह शैली उत्तरोत्तर बढ़ती ही गई। चिन्तामणि के टीकाकारों ने इस नवीन न्यायग्रन्थ पर उतनी ही महत्वपूर्ण टीकाएँ लिखीं कि इस ग्रन्थ के साथ एक नये युग की स्थापना हो गई। न्यायशास्त्र प्राचीन और नवीन न्याय में विभक्त हो गया। यहीं से नवीन न्याय का प्रारम्भ होता है। इस युग का इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि सभी दार्शनिक अपने-अपने दर्शन को नवीन न्याय की भूमिका पर परिष्कृत करने लगे। इस शैली का अनुसरण करके जितने भी ग्रन्थ बने उनका दर्शन के इतिहास में बहुत महत्व है। प्रत्येक दर्शन के लिए यह आवश्यक हो गया कि यदि वह जीवित रहना चाहता है तो नवीन न्याय की शैली में अपने पक्ष की स्थापना करे। इतना होते हुए भी जैनदर्शन के आचार्यों का ध्यान इस ओर बहुत शीघ्र नहीं गया। सत्रहवीं शताब्दी के अन्त तक जैनदर्शन प्राचीन परम्परा और शैली के चक्कर में ही पड़ा रहा। जहाँ अन्य दर्शन नवीन सजधज के साथ रंगमंच पर आ चुके थे, जैनदर्शन पर्दे के पीछे ही अंगड़ाइयाँ ले रहा था। यशोविजय ने अठारहवीं शताब्दी के प्रारम्भ में जैनदर्शन को नया प्रकाश दिया। इसी प्रकाश के साथ जैनदर्शन के इतिहास में एक नये युग का प्रारम्भ होता है।

वि० सं० १६९९ में अहमदावाद के जैनसंघ ने आचार्य नयविजय और यशोविजय को काशी भेजा। आचार्य नयविजय यशोविजय के गुरु

थे, इसलिए दोनों साथ आए। विद्या का पवित्र धाम काशी उस समय दर्शन के क्षेत्र में प्रसिद्ध था। यहाँ आकर यशोविजय ने भारतीय दर्शन-शास्त्र का गम्भीर अध्ययन किया। साथ ही साथ अन्य शास्त्रों का भी पाण्डित्य प्राप्त किया। इनके पाण्डित्य एवं प्रतिभा से प्रभावित हो इन्हें न्याय-विशारद की पदवी प्रदान की गई।

पांच-सौ वर्ष की जैनदर्शन की क्षति को यदि किसी ने पूरा किया तो वे यशोविजय ही थे। इन्होंने धड़ाधड़ जैनदर्शन पर ग्रन्थ लिखने प्रारम्भ किए। अनेकान्त-व्यवस्था नामक ग्रन्थ नव्यन्याय की शैली में लिखकर अनेकान्तवाद की पुनः प्रतिष्ठा की। प्रमाणशास्त्र पर जैनतर्क भाषा और ज्ञानबिन्दु लिखकर जैन-परम्परा का गौरव बढ़ाया। नय पर भी नयप्रदीप, नयरहस्य और नयोपदेश आदि ग्रन्थ लिखे। नयोपदेश पर तो नयामृततरंगिणी नामक स्वोपज्ञ टीका भी लिखी। इसके अतिरिक्त अष्ट-सहस्री पर अपना विवरण लिखा। हरिभद्रकृत शास्त्रवार्तासमुच्चय पर स्याद्वादकल्पलता नामक टीका भी लिखी। इस प्रकार अष्ट-सहस्री और शास्त्रवार्तासमुच्चय को नया रूप मिला। भाषारहस्य, प्रमाणरहस्य, वादरहस्य आदि अनेक ग्रन्थों के अलावा न्यायखण्डखाद्य और न्यायालोक लिखकर नवीन शैली में ही नैयायिकादि दार्शनिकों की मान्यताओं का खण्डन भी किया।

दर्शन के अतिरिक्त योगशास्त्र, अलंकार, आचारशास्त्र आदि से सम्बन्ध रखने वाले ग्रन्थ लिखे। संस्कृत के अतिरिक्त प्राचीन गुजराती आदि भाषाओं में भी उन्होंने काफी लिखा है। इस तरह अकेले यशो-विजय ने ही जैन-साहित्य का बहुत बड़ा उपकार किया है। जैन-वाङ्मय का गौरव बढ़ाने में उन्होंने कुछ भी उठा न रखा। जैनदर्शन की परम्परा की सम्मानवृद्धि में उन्होंने अपना पूर्ण योग दिया। उनका यह कार्य इतिहास एवं दर्शन के पन्नों में अमर रहेगा।

यशोविजय के अतिरिक्त इस युग में यशस्वत्सागर ने सप्तपदार्थी, प्रमाणवादार्थ, वादार्थनिरूपण, स्याद्वादमुक्तावली, आदि दार्शनिक ग्रन्थ लिखे। विमलदास ने सप्तभंगी-तरंगिणी की रचना नव्य न्याय की शैली में की।

## सम्पादन एवं अनुसन्धान-युग :

यशोविजय की परम्परा किसी न किसी रूप में बीसवीं शताब्दी तक चलती रही। कुछ लोग छोटी-मोटी टीका-टिप्पणियाँ लिखते रहे, किन्तु कोई ऐसा महत्त्वपूर्ण परिवर्तन नहीं हुआ कि एक नई परम्परा चल पड़ती। इधर २५--३० वर्षों से सम्पादन एवं अनुसन्धान की एक नई परम्परा चली है, जिस पर भारतीय दर्शनशास्त्र और पश्चिम के ज्ञान-विज्ञान का पूरा प्रभाव पड़ा है। पाश्चात्य शिक्षण पद्धति के साथ ही साथ हमारी दृष्टि में बहुत कुछ परिवर्तन भी हुआ। हम अपने प्राचीन वाङ्मय को नई दृष्टि से देखने लगे। प्राचीन ग्रन्थों के प्रामाणिक संस्करणों पर जोर देने लगे। मुद्रण की सुविधा से इस कार्य में विशेष प्रेरणा मिली। प्राचीन ग्रन्थों को शुद्ध रूप से लोगों के सामने रखने के साथ ही साथ उन ग्रन्थों का ऐतिहासिक अन्वेषण, टिप्पणियाँ, पाठान्तर तुलनात्मक विवेचन, उद्धरण आदि बातों पर भी विद्वानों का ध्यान गया। इस प्रकार से विविध सम्पादन के कार्य प्रारम्भ हुए। इनके अतिरिक्त प्राचीन सामग्री नए ढंग से किस प्रकार दुनिया के सामने आए, इस पर भी विद्वानों का ध्यान गया। इसका परिणाम यह हुआ कि प्राचीन ग्रन्थों के आधार पर नवीन भाषा और नूतन शैली में नए ढंग के मौलिक ग्रन्थों का निर्माण होने लगा। यह कार्य अनुसन्धान के अन्तर्गत ही आता है। इस प्रकार आधुनिक युग सम्पादन एवं अनुसन्धान के क्षेत्र में प्रगति की ओर बढ़ रहा है। इन दोनों दिशाओं में जैनदर्शन ने कितनी प्रगति की है, इसका संक्षिप्त परिचय यहाँ अनुपयुक्त न होगा। एतद्विषयक मुख्य-मुख्य ग्रन्थों का विवरण ही पर्याप्त होगा।

इस युग में सम्पादन और अनुसन्धान की धारा प्रारम्भ करने का श्रेय पं० सुखलाल जी संघवी को दिया जाय तो अनुचित न होगा। उनका सर्वप्रथम कार्य कर्मग्रन्थों का चार भागों में विवेचन है, जो वि० सं० १९७४ में लिखा गया। यह कार्य हिन्दी में ही हुआ। उसके बाद उन्होंने प्रतिक्रमण का हिन्दी विवेचन लिखा। इसके बाद योगदर्शन और योगविंशिका नामक ग्रन्थ की प्रस्तावना हिन्दी में लिखी। इसमें उन्होंने वैदिक, बौद्ध और जैन मान्यता के अनुसार योग का तुलनात्मक विवेचन किया है। इस प्रकार की तुलना शायद आज तक किसी ने नहीं

की। उनके तत्त्वार्थसूत्र का विवेचन हिन्दी और गुजराती दोनों भाषाओं में प्रकाशित हो चुका है। यह विवेचन भी पंडित जी की बेजोड़ कृति है। इन सब विषयों में पंडित जी से पहले किसी ने कुछ नहीं लिखा था। उन्होंने खुद अपने अध्यवसाय व अध्ययन-बल से अपना मार्ग बनाया।

उपर्युक्त कार्य आगे आने वाले महान् कार्य सन्मतितर्क के उद्धार की भूमिका मात्र है। उन्होंने सटीक सन्मतितर्क के सम्पादन का कार्य आगरा में प्रारम्भ किया। यह कार्य करते-करते बीच ही में वि० सं० १९७८ में गुजरात विद्यापीठ अहमदाबाद में दर्शनशास्त्र के अध्यापक के रूप में उनकी नियुक्ति हो गई। अतएव पंडित जी ने पं० बेचरदास जी के सहयोग से यह कार्य वहां रह कर पूर्ण किया। सन्मतितर्क मूल में बहुत बड़ा ग्रन्थ नहीं है, किन्तु उसकी टीका दर्शन का महार्णव ही है। पंडितजी ने उस ग्रन्थ में आने वाले उद्धरणों का मूलस्थान खोजा। इतना ही नहीं, अपितु ग्रन्थ के पूर्वोत्तर पक्षों को अन्य दार्शनिक ग्रन्थों से निकाल कर लिखा। इतने ही से उन्हें सन्तोष न हुआ। टिप्पणों में प्रत्येक वाद के हेतुओं का इतिहास खोजने वालों के लिए भी उन्होंने भरपूर सामग्री दी। सचमुच उनका यह ग्रन्थ भारतीय दर्शनशास्त्र का विश्वकोष (Encyclopaedia) है। ग्रन्थ की प्रस्तावना भी बहुत महत्त्वपूर्ण है। इसके अतिरिक्त मूलग्रन्थ का संक्षिप्त विवेचन भी गुजराती और अंग्रेजी में प्रकाशित हुआ है। पंडित जी का यह कार्य सचमुच जैन-दर्शन के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में लिखा जायगा। इस कार्य से पंडित जी ने न केवल जैनदर्शन का ही उपकार किया है, अपितु भारतीय दर्शन का भी महान् उपकार किया है।

इस ग्रन्थ का सम्पादन पूरा करते ही वे वि० सं० १९९० में काशी विश्वविद्यालय में आए और वहीं रह कर प्रमाण-मीमांसा का पांडित्य-पूर्ण सम्पादन किया। इसके अतिरिक्त ज्ञानबिन्दु का सम्पादन भी इसी समय किया। इन दोनों ग्रन्थों की प्रस्तावनाओं में पंडित जी ने प्रमाण-शास्त्र पर महत्त्वपूर्ण तुलनात्मक सामग्री प्रदान की है। इसके बाद इन्होंने चार्वाकदर्शन के एकमात्र उपलब्ध ग्रन्थ तत्त्वोपप्लव का सम्पादन किया। तत्पश्चात् इन्होंने बौद्ध दर्शन के ग्रन्थ हेतुबिन्दु का सम्पादन किया। इसी बीच इन्होंने वेदवाद-द्वात्रिंशिका का हिन्दी विवेचन लिखा

जो वैदिक और औपनिषदिक उद्धरणों से समलंकृत है। इस प्रकार पंडित जी का सम्पादन और अनुसंधान कार्य एक दृष्टि से पूरे भारतीय दर्शनशास्त्र पर हुआ है। जैनदर्शन का तुलनात्मक अध्ययन करने की नवीन दिशा का निर्माण कर उन्होंने भारतीय वाङ्मय की बहुत बड़ी सेवा की है।

इस क्षेत्र में पंडित जी की परम्परा के निभाने वाले दो और मुख्य व्यक्ति हैं—पं० महेन्द्रकुमार जैन न्यायाचार्य एवं पं० दलसुख मालवणिया। पं० महेन्द्रकुमार जी के सम्पादकत्व में प्रमेयकमलमार्तण्ड, न्यायकुमुदचन्द्र, न्यायविनिश्चयविवरण, तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका आदि कई ग्रन्थ प्रकाशित हुए। प्रमेयकमलमार्तण्ड जैन प्रमाणशास्त्र का उत्कृष्ट ग्रन्थ है। पंडितजी ने इसका सम्पादन तुलनात्मक टिप्पणादि देकर किया है। इस ग्रन्थ के सम्पादन में काफी परिश्रम करना पड़ा है। इसी प्रकार न्यायकुमुदचन्द्र का सम्पादन भी काफी महत्वपूर्ण है। इन दोनों बृहत्काय ग्रन्थों की प्रस्तावनाएँ ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण हैं। न्यायविनिश्चयविवरण में अकलंक के मूल और वादिराज के विवरण की अन्य दर्शनों के साथ तुलना की गई है। प्रस्तावना में सम्पादक ने स्याद्वाद सम्बन्धी अनेक भ्रमों के निरसन का सफल प्रयत्न किया है। तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका की प्रस्तावना में अनेक दार्शनिक एवं अन्य विषयों की विशद चर्चा की गई है। उसका लोकवर्णन और भूगोल भाग विशेष महत्व का है। इस भाग में जैन, बौद्ध और ब्राह्मण परम्परा के मन्तव्यों की तुलना की गई है।

पं० दलसुख मालवणिया द्वारा सम्पादित न्यायावतार-वार्त्तिक-वृत्ति जैन न्याय का प्राचीन एवं महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसकी मूल कारिकाएँ सिद्धसेनकृत हैं और उन पर पद्यबद्ध वार्तिक और उसकी गद्य वृत्ति दोनों शान्त्याचार्य कृत हैं, जैसा कि हम पहले लिख चुके हैं। सम्पादक पं० दलसुख मालवणिया ने इसकी विस्तृत भूमिका में आगमयुग से लेकर एक हजार वर्ष तक के जैनदर्शन के प्रमाण-प्रमेय विषयक चिन्तन एवं विकास का ऐतिहासिक व तुलनात्मक दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण विवरण किया है। ग्रन्थ के अन्त में विद्वान् सम्पादक ने अनेक

विषयों पर टिप्पण लिखे हैं। भारतीय दर्शन के तुलनात्मक अध्ययन के लिए इनका विशेष महत्व है। ये ग्रन्थ भारतीय विद्या-भवन—बम्बई से प्रकाशित हुए हैं। पं० मालवणियाजी की दूसरी कृति गणधरवाद है। यह ग्रन्थ गुजरात विद्यासभा-अहमदाबाद की ओर से प्रकाशित हुआ है। उक्त ग्रन्थ विशेषावश्यक भाष्य के एक भाग के आधार से गुजराती भाषा में लिखा गया है। इसका मूल पाठ जैसलमेर भंडार की सबसे प्राचीन प्रति के आधार से तैयार किया गया है। इसकी प्रस्तावना तुलनात्मक दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण है। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त जैनसंस्कृति संशोधन मंडल बनारस से प्रकाशित आगमयुग का अनेकान्तवाद, जैन आगम, जैनदार्शनिक साहित्य का सिंहावलोकन आदि पुस्तकें लेखक की विद्वत्तापूर्ण छोटी-छोटी कृतियां हैं।

प्रो० ए० एन० उपाध्ये द्वारा सम्पादित प्रवचनसार और प्रो० ए० चक्रवर्ती द्वारा अनूदित एवं सम्पादित समयसार भी विशेष महत्व रखते हैं। प्रवचनसार की लम्बी प्रस्तावना ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दृष्टियों से भी विशेष महत्वपूर्ण है। यह प्रस्तावना अंग्रेजी में है। समयसार की भूमिका जैनदर्शन के महत्वपूर्ण विषयों से परिपूर्ण है। डा० हीरालाल जैन ने षट्खण्डागम धवला-टीका के सभी भागों का सम्पादन कर लिया है। पं० दरबारीलाल कोठिया कृत आप्तपरीक्षा का हिन्दी अनुवाद भी एक अच्छी कृति है। पूज्यपादकृत तत्त्वार्थ-सूत्र की सर्वार्थसिद्धि टीका का संक्षिप्त संस्करण पं० चैनसुखदासजी ने तैयार किया है और इसका सम्पादन किया है सी० एस० मल्लिनाथ ने। इस संस्करण की जो सबसे बड़ी विशेषता है वह है अन्त में दिये गए एक सौ छः पृष्ठ के अंग्रेजी टिप्पण। ये टिप्पण विद्वत्तापूर्ण हैं तथा बड़े परिश्रम से तैयार किए गए हैं। प्रारम्भ में भूमिका भी काफी अच्छी लिखी गई है। भारतीय पुरातत्त्व के सुप्रसिद्ध विद्वान् डा० विमलाचरण ला ने कुछ जैनसूत्रों के विषय में लेख लिखे। इनका संग्रह Some Canonical Jaina Sutras के नाम से रॉयल एशियाटिक सोसायटी की बम्बई शाखा की ओर से प्रकाशित हुआ है। इन लेखों से जैनसूत्रों के अध्ययन की दिशा का

जो वैदिक और औपनिषदिक उद्धरणों से समलंकृत है। इस प्रकार पंडित जी का सम्पादन और अनुसंधान कार्य एक दृष्टि से पूरे भारतीय दर्शनशास्त्र पर हुआ है। जैनदर्शन का तुलनात्मक अध्ययन करने की नवीन दिशा का निर्माण कर उन्होंने भारतीय वाङ्मय की बहुत बड़ी सेवा की है।

इस क्षेत्र में पंडित जी की परम्परा के निभाने वाले दो और मुख्य व्यक्ति हैं—पं० महेन्द्रकुमार जैन न्यायाचार्य एवं पं० दलसुख मालवणिया। पं० महेन्द्रकुमार जी के सम्पादकत्व में प्रमेयकमलमार्तण्ड, न्यायकुमुदचन्द्र, न्यायविनिश्चयविवरण, तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका आदि कई ग्रन्थ प्रकाशित हुए। प्रमेयकमलमार्तण्ड जैन प्रमाणशास्त्र का उत्कृष्ट ग्रन्थ है। पंडितजी ने इसका सम्पादन तुलनात्मक टिप्पणादि देकर किया है। इस ग्रन्थ के सम्पादन में काफी परिश्रम करना पड़ा है। इसी प्रकार न्यायकुमुदचन्द्र का सम्पादन भी काफी महत्वपूर्ण है। इन दोनों बृहत्काय ग्रन्थों की प्रस्तावनाएँ ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण हैं। न्यायविनिश्चयविवरण में अकलंक के मूल और वादिराज के विवरण की अन्य दर्शनों के साथ तुलना की गई है। प्रस्तावना में सम्पादक ने स्याद्वाद सम्बन्धी अनेक भ्रमों के निरसन का सफल प्रयत्न किया है। तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका की प्रस्तावना में अनेक दार्शनिक एवं अन्य विषयों की विशद चर्चा की गई है। उसका लोकवर्णन और भूगोल भाग विशेष महत्व का है। इस भाग में जैन, बौद्ध और ब्राह्मण परम्परा के मन्तव्यों की तुलना की गई है।

पं० दलसुख मालवणिया द्वारा सम्पादित न्यायावतार-वार्त्तिक-वृत्ति जैन न्याय का प्राचीन एवं महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसकी मूल कारिकाएँ सिद्धसेनकृत हैं और उन पर पद्यबद्ध वार्तिक और उसकी गद्य वृत्ति दोनों शान्त्याचार्य कृत हैं, जैसा कि हम पहले लिख चुके हैं। सम्पादक पं० दलसुख मालवणिया ने इसकी विस्तृत भूमिका में आगमयुग से लेकर एक हजार वर्ष तक के जैनदर्शन के प्रमाण-प्रमेय विषयक चिन्तन एवं विकास का ऐतिहासिक व तुलनात्मक दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण विवरण दिया है। ग्रन्थ के अन्त में विद्वान् सम्पादक ने अनेक

विषयों पर टिप्पण लिखे हैं। भारतीय दर्शन के तुलनात्मक अध्ययन के लिए इनका विशेष महत्व है। ये ग्रन्थ भारतीय विद्या-भवन–बम्बई से प्रकाशित हुए हैं। पं० मालवणियाजी की दूसरी कृति गणधरवाद है। यह ग्रन्थ गुजरात विद्यासभा-अहमदाबाद की ओर से प्रकाशित हुआ है। उक्त ग्रन्थ विशेषावश्यक भाष्य के एक भाग के आधार से गुजराती भाषा में लिखा गया है। इसका मूल पाठ जैसलमेर भंडार की सबसे प्राचीन प्रति के आधार से तैयार किया गया है। इसकी प्रस्तावना तुलनात्मक दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण है। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त जैनसंस्कृति संशोधन मंडल बनारस से प्रकाशित आगमयुग का अनेकान्तवाद, जैन आगम, जैनदार्शनिक साहित्य का सिंहावलोकन आदि पुस्तकें लेखक की विद्वत्तापूर्ण छोटी-छोटी कृतियाँ हैं।

प्रो० ए० एन० उपाध्ये द्वारा सम्पादित प्रवचनसार और प्रो० ए० चक्रवर्ती द्वारा अनूदित एवं सम्पादित समयसार भी विशेष महत्व रखते हैं। प्रवचनसार की लम्बी प्रस्तावना ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दृष्टियों से भी विशेष महत्वपूर्ण है। यह प्रस्तावना अँग्रेजी में है। समयसार की भूमिका जैनदर्शन के महत्वपूर्ण विषयों से परिपूर्ण है। डा० हीरालाल जैन ने षड्खण्डागम धवला-टीका के सभी भागों का सम्पादन कर लिया है। पं०दरबारीलाल कोटिया कृत आप्तपरीक्षा का हिन्दी अनुवाद भी एक अच्छी कृति है। पूज्यपादकृत तत्त्वार्थ-सूत्र की सर्वार्थसिद्धि टीका का संक्षिप्त संस्करण पं० चेनसुखदासजी ने तैयार किया है और इसका सम्पादन किया है सी० एस० मल्लिनाथ ने। इस संस्करण की जो सबसे बड़ी विशेषता है वह है अन्त में दिये गए एक सौ छः पृष्ठ के अँग्रेजी टिप्पण। ये टिप्पण विद्वत्तापूर्ण हैं तथा बड़े परिश्रम से तैयार किए गए हैं। प्रारम्भ में भूमिका भी काफी अच्छी लिखी गई है। भारतीय पुरातत्व के सुप्रसिद्ध विद्वान् डा० विमलाचरण ला ने कुछ जैनसूत्रों के विषय में लेख लिखे। उनका संग्रह Some Canonical Jaina Sutras के नाम से रॉयल ऐशियाटिक सोसायटी की वम्वई शाखा की ओर से प्रकाशित हुआ है। इन लेखों से जैनसूत्रों के अध्ययन की दिशा का

जो वैदिक और औपनिषदिक उद्धरणों से समलंकृत है। इस प्रकार पंडित जी का सम्पादन और अनुसंधान कार्य एक दृष्टि से पूरे भारतीय दर्शनशास्त्र पर हुआ है। जैनदर्शन का तुलनात्मक अध्ययन करने की नवीन दिशा का निर्माण कर उन्होंने भारतीय वाङ्मय की बहुत बड़ी सेवा की है।

इस क्षेत्र में पंडित जी की परम्परा के निभाने वाले दो और मुख्य व्यक्ति हैं—पं० महेन्द्रकुमार जैन न्यायाचार्य एवं पं० दलसुख मालवणिया। पं० महेन्द्रकुमार जी के सम्पादकत्व में प्रमेयकमलमार्तण्ड, न्यायकुमुदचन्द्र, न्यायविनिश्चयविवरण, तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका आदि कई ग्रन्थ प्रकाशित हुए। प्रमेयकमलमार्तण्ड जैन प्रमाणशास्त्र का उत्कृष्ट ग्रन्थ है। पंडितजी ने इसका सम्पादन तुलनात्मक टिप्पणादि देकर किया है। इस ग्रन्थ के सम्पादन में काफी परिश्रम करना पड़ा है। इसी प्रकार न्यायकुमुदचन्द्र का सम्पादन भी काफी महत्वपूर्ण है। इन दोनों बृहत्काय ग्रन्थों की प्रस्तावनाएँ ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दोनों दृष्टियों से महत्वपूर्ण हैं। न्यायविनिश्चयविवरण में अकलंक के मूल और वादिराज के विवरण की अन्य दर्शनों के साथ तुलना की गई है। प्रस्तावना में सम्पादक ने स्याद्वाद सम्बन्धी अनेक भ्रमों के निरसन का सफल प्रयत्न किया है। तत्त्वार्थ की श्रुतसागरी टीका की प्रस्तावना में अनेक दार्शनिक एवं अन्य विषयों की विशद चर्चा की गई है। उसका लोकवर्णन और भूगोल भाग विशेष महत्व का है। इस भाग में जैन, बौद्ध और ब्राह्मण परम्परा के मन्तव्यों की तुलना की गई है।

पं० दलसुख मालवणिया द्वारा सम्पादित न्यायावतार-वार्तिक-वृत्ति जैन न्याय का प्राचीन एवं महत्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसकी मूल कारिकाएँ सिद्धसेनकृत हैं और उन पर पद्यबद्ध वार्तिक और उसकी गद्य वृत्ति दोनों शान्त्याचार्य कृत हैं, जैसा कि हम पहले लिख चुके हैं। सम्पादक पं० दलसुख मालवणिया ने इसकी विस्तृत भूमिका में आगमयुग से लेकर एक हजार वर्ष तक के जैनदर्शन के प्रमाण-प्रमेय विषयक चिन्तन एवं विकास का ऐतिहासिक व तुलनात्मक दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण विश्लेषण किया है। ग्रन्थ के अन्त में विद्वान् सम्पादक ने अनेक

विषयों पर टिप्पण लिखे हैं। भारतीय दर्शन के तुलनात्मक अध्ययन के लिए इनका विशेष महत्व है। ये ग्रन्थ भारतीय विद्या-भवन—बम्बई से प्रकाशित हुए हैं। पं० मालवणियाजी की दूसरी कृति गणधरवाद है। यह ग्रन्थ गुजरात विद्यासभा-अहमदाबाद की ओर से प्रकाशित हुआ है। उक्त ग्रन्थ विशेषावश्यक भाष्य के एक भाग के आधार से गुजराती भाषा में लिखा गया है। इसका मूल पाठ जैसलमेर भंडार की सबसे प्राचीन प्रति के आधार से तैयार किया गया है। इसकी प्रस्तावना तुलनात्मक दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण है। इन ग्रन्थों के अतिरिक्त जैनसंस्कृति संशोधन मंडल बनारस से प्रकाशित आगमयुग का अनेकान्तवाद, जैन आगम, जैनदार्शनिक साहित्य का सिंहावलोकन आदि पुस्तकें लेखक की विद्वत्तापूर्ण छोटी-छोटी कृतियाँ हैं।

प्रो० ए० एन० उपाध्ये द्वारा सम्पादित प्रवचनसार और प्रो० ए० चक्रवर्ती द्वारा अनूदित एवं सम्पादित समयसार भी विशेष महत्व रखते हैं। प्रवचनसार की लम्बी प्रस्तावना ऐतिहासिक एवं दार्शनिक दृष्टियों से भी विशेष महत्वपूर्ण है। यह प्रस्तावना अँग्रेजी में है। समयसार की भूमिका जैनदर्शन के महत्वपूर्ण विषयों से परिपूर्ण है। डा० हीरालाल जैन ने षड्खण्डागम धवला-टीका के सभी भागों का सम्पादन कर लिया है। पं०दरबारीलाल कोटिया कृत आप्तपरीक्षा का हिन्दी अनुवाद भी एक अच्छी कृति है। पूज्यपादकृत तत्त्वार्थ-सूत्र की सर्वार्थसिद्धि टीका का संक्षिप्त संस्करण पं० चेनसुखदासजी ने तैयार किया है और इसका सम्पादन किया है सी० एस० मल्लिनाथ ने। इस संस्करण की जो सबसे बड़ी विशेषता है वह है अन्त में दिये गए एक सौ छः पृष्ठ के अँग्रेजी टिप्पण। ये टिप्पण विद्वत्तापूर्ण हैं तथा बड़े परिश्रम से तैयार किए गए हैं। प्रारम्भ में भूमिका भी काफी अच्छी लिखी गई है। भारतीय पुरातत्व के सुप्रसिद्ध विद्वान् डा० विमलाचरण ला ने कुछ जैनसूत्रों के विषय में लेख लिखे। उनका संग्रह Some Canonical Jaina Sutras के नाम से रॉयल ऐशियाटिक सोसायटी की बम्बई शाखा की ओर से प्रकाशित हुआ है। इन लेखों से जैनसूत्रों के अध्ययन की दिशा का

ज्ञान होता है। आचार्य हेमचन्द्रकृत प्रमाणमीमांसा का अँग्रेजी अनुवाद डा० सातकौड़ी मुकर्जी और डा० नथमल टांटिया ने किया है। अनुवाद बहुत अच्छा बन पड़ा है। इसके अतिरिक्त डा० मुकर्जी की एक पुस्तक और प्रकाशित हुई है जिसका नाम है The Jaina Philosophy of Non-absolutism. इस पुस्तक में अनेकान्तवाद का तुलनात्मक विवेचन है। सामग्री व भाषा दोनों दृष्टियों से पुस्तक श्रेष्ठ है। मुनि लब्धिसूरि ने द्वादशारनयचक्र का सम्पादन किया है। आचार्य आत्मारामजी का 'जैनागमों में स्याद्वाद' भी स्याद्वाद-विषयक आगमिक उद्धरणों का अच्छा संग्रह है।

डा० नथमल टांटिया की पुस्तक Studies in Jaina Philosophy जैनदर्शन पर आधुनिक ढङ्ग की अद्वितीय पुस्तक है। यह पुस्तक जैनदर्शन के इतिहास में ही नहीं, भारतीय दर्शन के इतिहास में भी एक विशेष स्थान रखती है। इसमें अनेकान्त, ज्ञान, अविद्या, कर्म तथा योग पर विद्वत्तापूर्ण विवेचन किया गया है। इसकी शैली बहुत रोचक है। लेखक का अध्ययन विशाल तथा अनेकांगी है। विवेचन स्पष्ट तथा निष्पक्ष है। अँग्रेजी में श्री चंपतराय, श्री जुगमंदिरलाल आदि की पुस्तकें भी साधारण कोटि के पाठकों के लिए उपयोगी सिद्ध हुई हैं।

मुनि पुण्यविजय जी ने आगम तथा साहित्य पर बहुत काम किया है। उन्होंने लींम्बड़ी, पाटन, बड़ौदा, जैसलमेर आदि कई भण्डारों को सुव्यवस्थित किया है। सम्पादन-संशोधन के लिए उपयोगी अनेक हस्तलिखित प्रतियों को सुलभ बनाया है। अनेक महत्वपूर्ण संस्कृत एवं प्राकृत के ग्रन्थों का संपादन भी किया है। ई० स० १९५० के प्रारम्भ में उन्होंने जैसलमेर पहुँचकर अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थों का उद्धार किया। सैकड़ों प्राचीन ग्रन्थों के फोटो भी लिए[1]।

आधुनिक युग की प्रवृत्ति का इतना-सा विवरण काफी है। आज के बौद्धिक युग में इस प्रकार की प्रवृत्तियों के बिना जैन-

---

१—विशेष जानकारी के लिए देखिये-'श्रमण' व० ३ अं० १ में पं० सुखलालजी का लेख।

दर्शन की धारा का प्रवाह अविच्छिन्न रूप से बहता रहे, यह असंभव है। प्रत्येक युग की एक विशिष्ट देन होती है। जो धारा उस देन से लाभ उठा सकती है वही आगे के युग में जीवित रह सकती है। प्रत्येक युग का संस्कार लिये बिना वह आगे नहीं बढ़ सकती। यद्यपि उसकी मौलिक प्रवृत्ति वही रहती है तथापि युग की परिवर्तित परिस्थिति एवं प्रवृत्ति का प्रभाव उस पर अवश्य पड़ता है और यही प्रभाव उसे विविध रूपों में ढालता रहता है। उस प्रभाव का सामयिक उपयोग करने वाली विचारधारा हमेशा नूतन सन्देश देती रहती है। उसके सन्देश का आकार हमेशा बदलता रहता है, किन्तु उसका अंतरंग हमेशा एक-सा रहता है।

---

**टिप्पणी** – प्रस्तुत ग्रन्थ की पाण्डुलिपि तैयार होने के बाद जैनदर्शन पर कुछ ग्रन्थ और प्रकाशित हुए हैं। निम्नलिखित ग्रन्थ विशेष उल्लेखनीय हैं—

१—जैनदर्शन—पं० महेन्द्रकुमार न्यायाचार्य
२—Outlines of Jaina Philosophy. —M.L. Mehta
३—Jaina Psychology —M.L. Mehta

# चार

## जैन दर्शन में तत्त्व

जैन दृष्टि से लोक
सत् का स्वरूप
द्रव्य और पर्याय
भेदाभेदवाद
द्रव्य का वर्गीकरण
आत्मा का स्वतन्त्र अस्तित्व
आत्मा का स्वरूप
ज्ञानोपयोग
दर्शनोपयोग
संसारी आत्मा
पुद्गल
अणु
स्कन्ध
पुद्गल का कार्य
पुद्गल और आत्मा
धर्म
अधर्म
आकाश
अद्धासमय

## जैन दृष्टि से लोक

विश्व के सभी दर्शन किसी न किसी रूप में लोक का स्वरूप समझने का प्रयत्न करते हैं। दार्शनिक खोज के पीछे प्रायः एक ही हेतु होता है और वह हेतु है सम्पूर्ण लोक। कोई भी दार्शनिक धारा क्यों न हो, वह विश्व का स्वरूप समझने के लिए ही निरन्तर बढ़ती रहती है। यह ठीक है कि कोई धारा किसी एक पहलू पर अधिक भार देती है और कोई किसी दूसरे पहलू पर। पहलुओं के भेद के रहते हुए भी सबका विषय लोक ही होता है। सारे पहलू लोक के भीतर ही होते हैं। दूसरे शब्दों में विभिन्न पहलू व समस्याएँ लोक की ही समस्याएँ होती हैं। जिसे हम लोग लोकोत्तर समझते हैं वह भी वास्तव में लोक ही है। लोक को समझने के दृष्टिकोण जितने विभिन्न होते हैं उतनी ही विभिन्न दार्शनिक विचारधाराएँ संसार में उत्पन्न होती रहती हैं।

जैन दर्शन में लोक का स्वरूप इस प्रकार बताया गया है :—

गौतम—भगवन् ! लोक क्या है ?

महावीर—गौतम ! लोक पंचास्तिकाय रूप है। पंचास्तिकाय ये हैं : धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय[1]।

भगवतीसूत्र का उपर्युक्त संवाद यह बताता है कि पाँच अस्तिकाय ही लोक है। यहाँ एक प्रश्न उठ सकता है कि महावीर ने लोक के स्वरूप में काल की गणना क्यों नहीं की ? जैन दर्शन के अन्य कई ग्रन्थों में काल का स्वतन्त्र अस्तित्व स्वीकृत किया गया है, ऐसी दशा में महावीर ने लोक का स्वरूप बताते समय काल को पृथक् क्यों नहीं गिनाया ? स्वयं भगवतीसूत्र में ही अन्यत्र काल की स्वतन्त्र रूप से गणना की गई है[2], तो फिर उपरोक्त संवाद में काल को स्वतन्त्र रूप से क्यों नहीं गिनाया ?

इसका समाधान यही हो सकता है कि यहाँ पर काल को स्वतन्त्र द्रव्य न मानकर जीवद्रव्य और अजीवद्रव्य दोनों के

१—भगवतीसूत्र १३/४/४८१
२—२५/२; २५/४

अन्तर्गत मान लिया गया है। जीव और अजीव—चेतन और अचेतन दोनों का स्वरूप-वर्णन परिवर्तन के बिना अपूर्ण है। परिवर्तन का दूसरा नाम वर्तना भी है। वर्तना प्रत्येक द्रव्य का आवश्यक एवं अनिवार्य गुण है। वर्तना के अभाव में द्रव्य एकान्त रूप से नित्य हो जाएगा। एकान्त नित्य पदार्थ अर्थ क्रिया नहीं कर सकता। अर्थक्रियाकारित्व के अभाव में पदार्थ असत् है। ऐसी स्थिति में वर्तना—परिणाम—क्रिया——परिवर्तन द्रव्य का आवश्यक धर्म है। प्रत्येक द्रव्य स्वभाव से ही परिवर्तनशील है, अतः कालको स्वतन्त्र द्रव्य मानने की कोई आवश्यकता नहीं। दूसरी बात यह मालूम होती है कि भगवतीसूत्र के उपर्युक्त संवाद में अस्तिकाय की दृष्टि से लोक का विचार किया गया है। जहाँ पर काल की स्वतंत्र सत्ता स्वीकृत की गई है वहाँ उसे अस्तिकाय नहीं कहा गया है। इसलिए महावीर ने पंचास्तिकाय में काल की पृथक् गणना नहीं की। काल-विषयक प्रश्न के ये दो समाधान हो सकते हैं। जहाँ पर काल की पृथक् गणना की गई है वहाँ पर छः द्रव्य गिनाये गए हैं। इन द्रव्यों का स्वरूप समझने से पहले हम तत्व का अर्थ समझ लें तो अच्छा रहेगा। तत्व का सामान्य अर्थ समझ लेने पर तत्व के भेद रूप द्रव्यों का स्वरूप समझना ठीक होगा।

जैनाचार्य सत्, तत्त्व, अर्थ, द्रव्य, पदार्थ, तत्त्वार्थ, आदि शब्दों का प्रयोग प्रायः एक ही अर्थ में करते रहे हैं। जैन दर्शन में तत्त्व-सामान्य के लिए इन सभी शब्दों का प्रयोग हुआ है। अन्य दर्शनों में इन शब्दों का एक ही अर्थ में प्रयोग हुआ हो, ऐसा नहीं मिलता। वैशेषिकसूत्र में द्रव्यादि छः को पदार्थ कहा है[1], किन्तु अर्थसंज्ञा द्रव्य, गुण और कर्म इन तीन पदार्थों की ही रखी गई है।[2] सत्ता के समवाय सम्बन्ध से द्रव्य, गुण और कर्म इन तीनों को ही सत् कहा गया है[3]। न्यायसूत्र में आनेवाले प्रमाणादि सोलह तत्त्वों के

१—१/१/४
२—८/२/३
३—१/१/८

परिवर्तन-सूचक। किसी भी वस्तु के दो रूप होते हैं–एकता और अनेकता, नित्यता और अनित्यता, स्थायित्व और परिवर्तन, सदृशता और विसदृशता। इनमें से प्रथम पक्ष ध्रौव्य सूचक है—गुणसूचक है। द्वितीय पक्ष उत्पाद और व्यय सूचक है—पर्याय सूचक है। वस्तु के स्थायित्व में एकरूपता होती है, स्थिरता होती है। परिवर्तन में पूर्व रूप का विनाश होता है, उत्तर रूप की उत्पत्ति होती है। वस्तु के विनाश और उत्पाद में व्यय और उत्पत्ति के रहते हुए भी वस्तु सर्वथा नष्ट नहीं होती और न सर्वथा नवीन ही उत्पन्न होती है। विनाश और उत्पाद के बीच एक प्रकार की स्थिरता रहती है, जो न तो नष्ट होती है और न उत्पन्न। यह जो स्थिरता या एकरूपता है वही ध्रौव्य है—नित्यता है। इसी को तद्भावाव्यय' कहते हैं। यही नित्य का लक्षण है।[१] आचार्य कुन्द-कुन्द ने द्रव्य की व्याख्या इस प्रकार की :—जो अपरित्यक्त स्वभाव-वाला है, उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य युक्त है, गुण और पर्याययुक्त है वही द्रव्य है।[२] द्रव्य और सत् एक ही है इसलिए यही लक्षण सत् का भी है। तत्त्वार्थ के उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्त सत् 'गुण-पर्यायवद द्रव्यम्' और 'सद्भावाव्ययं नित्यम्' इन तीनों सूत्रों को एक ही गाथा में बाँध दिया। सत्ता का लक्षण बताते हुए अन्यत्र भी उन्होंने यही बात लिखी है।[३] इस प्रकार जैन दर्शन में सत् एकान्तरूप से नित्य या अनित्य नहीं माना गया है। वह कथंचित् नित्य है और कथंचित् अनित्य है। गुण अथवा अन्वय की अपेक्षा से वह नित्य है और पर्याय की दृष्टि से वह अनित्य है। कूटस्थ नित्य होने से उसमें तनिक भी परिवर्तन नहीं हो सकता और सर्वथा अनित्य होने

---

१—तत्त्वार्थसूत्र ५।३०

२—अपरिचत्तसहावेणुप्पादव्वयधुवतसंजुत्तं।
गुणवं चसपज्जायं, जं तं दव्वंति वुच्चंति॥
—प्रवचनसार २।३

३—सत्ता सव्वपयत्था, सविस्सरूवा अणंतपज्जाया।
भंगुप्पादधुवत्ता, सप्पडिवक्खा हवदि एक्का॥
—पंचास्तिकाय, गा० ८

से उसमें थोड़ी सी भी एकरूपता नहीं रह सकती। ऐसी दशा में वस्तु नित्य और अनित्य उभयात्मक होनी चाहिए। जैनदर्शन-सम्मत यह लक्षण अनुभव से अव्यभिचारी है।

जैन दर्शन सदसत्कार्यवादी है, अतः वह उत्पाद की व्याख्या इस प्रकार करता है :—स्वजाति का परित्याग किए विना भावान्तर का ग्रहण करना उत्पाद है। मिट्टी का पिण्ड घटपर्याय में परिणत होता हुआ भी मिट्टी ही रहता है। मिट्टीरूप जाति का परित्याग किए विना घटरूप भावान्तर का जो ग्रहण है, वही उत्पाद है। इसी प्रकार व्यय का स्वरूप वताते हुए कहा गया है कि स्वजाति का परित्याग किए बिना पूर्वभाव का जो विगम है, वह व्यय है। घट की उत्पत्ति में पिण्ड की आकृति का विगम व्यय का उदाहरण है। पिण्ड जब घट वनता है तब उसकी पूर्वाकृति का व्यय हो जाता है। इस व्यय में मिट्टी वही बनी रहती है। केवल आकृति का नाश होता है। मिट्टी की पर्याय परिवर्तित हो जाती है, मिट्टी वही रहती है। अनादि पारिणामिक स्वभाव के कारण वस्तु का सर्वथा नाश न होना ध्रुवत्व है। उदाहरण के लिए पिण्डादि अवस्थाओं में मिट्टी का जो अन्वय है वह ध्रौव्य है।[1] इन तीनों दशाओं के जो उदाहरण दिए गए हैं वे केवल समझने के लिए हैं। मिट्टी हमेशा मिट्टी ही रहे, यह आवश्यक नहीं। जैन दर्शन पृथ्वी आदि परमाणुओं को नित्य नहीं मानता। परमाणु एक अवस्था को छोड़कर दूसरी अवस्था को ग्रहण कर सकता है। जड़ और चेतन का जो विभाग है, जीव का भव्य और अभव्य सम्बन्धी जो विभाग है, वह नित्य कहा जा सकता है।

सत् और द्रव्य को एकार्थक मानने की परम्परा पर दार्शनिक दृष्टि का प्रभाव मालूम होता है। जैन आगमों में सत् शब्द का प्रयोग द्रव्य के लक्षण के रूप में नहीं हुआ है। वहाँ द्रव्य को ही तत्त्व कहा गया है और सत् के स्वरूप का सारा वर्णन द्रव्य-वर्णन के रूप में रखा गया है। अनुयोगद्वार सूत्र में तत्त्व का सामान्य लक्षण

१—सर्वार्थसिद्धि ५/३०

द्रव्य माना गया है और विशेष लक्षण के रूप में जीव द्रव्य और अजीव द्रव्य माने गए हैं।[1] वाचक उमास्वाति आगमिक मान्यता को दर्शन के स्तर पर लाए और उन्होंने द्रव्य को सत् कहा। उनकी दृष्टि में सत् और द्रव्य में कोई भेद न था। आगम की मान्यता के अनुसार भी सत् और द्रव्य में कोई भेद नहीं है किन्तु इस सिद्धान्त का आगमकाल में सुस्पष्ट प्रतिपादन न हो सका। उमास्वाति ने दार्शनिक पुट देकर इसे स्पष्ट किया।

'सत्' शब्द का अर्थ वाचक ने अन्य परम्पराओं से भिन्न रखा। न्यायवैशेषिक आदि वैदिक परम्पराएँ सत्ता को कूटस्थ नित्य मानती हैं। इन परम्पराओं के अनुसार सत्ता सर्वदा एकरूप रहती है। उसमें तनिक भी परिवर्तन की सम्भावना नहीं रहती। जो परिवर्तित होती है वह सत्ता नहीं हो सकती। दूसरे शब्दों में नैयायिक और वैशेषिक सत्ता को सामान्य नामक एक भिन्न पदार्थ मानते हैं, जो सर्वदा एकरूप रहता है, जो कूटस्थ नित्य है, जिसमें किंचित् भी परिवर्तन नहीं होता। उमास्वाति ने सत् को केवल नित्य ही न माना, अपितु परिवर्तनशील भी माना। उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य तीनों का अविरोधी समन्वय ही सत् का लक्षण है। उत्पाद और व्यय अनित्यता के सूचक हैं तथा ध्रौव्य नित्यता का सूचक है। नित्यता का लक्षण कूटस्थ नित्य न होकर तद्भावाव्यय है। तद्भावाव्यय का क्या अर्थ है, इसे स्पष्ट करते हुए कहा कि जो अपने भाव को न तो वर्तमान में छोड़ता है और न भविष्य में छोड़ेगा, वह नित्य है और वही तद्भावाव्यय है।[2] उत्पाद और व्यय के बीच में जो हमेशा रहता है, वह तद्भावाव्यय है। सत्ता नामक कोई भिन्न पदार्थ नहीं है, जो हमेशा एक सा रहता है। वस्तु स्वयं ही त्रयात्मक है। तत्त्व स्वभाव से ही उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य युक्त हैं। पदार्थ स्वतः सत् है। सत्ता सामान्य के सम्बन्ध से सत् मानने में अनेक दोषों का सामना करना पड़ता है। जो सत् है वही पदार्थ है क्योंकि जो सत्

---

१—'अविसेसिए दव्वे, विसेसिए जीवदव्वे अजीवदव्वे य—सू० १२३

२—'यत् सतो भावान्न व्येति न व्येष्यति, तन्नित्यम्।

—तत्त्वार्थभाष्य ५।३०

न हो और फिर भी पदार्थ हो, यह परस्पर विरोधी बात है। जो सर्वथा असत् है वह सत्ता के सम्बन्ध से भी सत् नहीं हो सकता, जैसे गगनारविन्द। सत् और असत् से भिन्न कोई ऐसी कोटि नहीं, जिसमें पदार्थ रखा जा सके। इसलिए द्रव्य न स्वतः सत् है, न स्वतः असत् है, किन्तु सत्ता के सम्बन्ध से सत् है, यह कहना ठीक नहीं। द्रव्य सत् होकर ही द्रव्य हो सकता है। जो सत् न हो वह द्रव्य नहीं हो सकता। सत्ता नामक कोई ऐसा पदार्थ उपलब्ध नहीं होता जिसके सम्बन्ध से द्रव्य सत् होता हो। कदाचित् ऐसा पदार्थ मान भी लिया जाय, फिर भी समस्या हल नहीं हो सकती, क्योंकि उस पदार्थ का खुद का अस्तित्व खतरे में है। वह स्वतः सत् है या नहीं ? यदि वह स्वतः सत् है तो यह सिद्धान्त कि 'पदार्थ सत्ता के सम्बन्ध से ही सत् होता है' खण्डित हो जाता है। यदि वह स्वतः सत् नहीं है और उसकी सत्ता के लिए किसी अन्य सत्ता की आवश्यकता रहती है तो अनवस्था दोष का सामना करना पड़ेगा। ऐसी परिस्थिति में यही अच्छा है कि प्रत्येक पदार्थ को स्वभाव से ही सत् माना जाय और सत् और पदार्थ में कोई भेद न माना जाय।

## द्रव्य और पर्याय :

द्रव्य शब्द के अनेक अर्थ होते हैं उनमें से सत्, तत्त्व अथवा पदार्थ–परक अर्थ पर हम विचार कर चुके हैं। जैन साहित्य में द्रव्य शब्द का प्रयोग सामान्य के लिए भी हुआ है। जाति अथवा सामान्य को प्रकट करने के लिए द्रव्य और व्यक्ति अथवा विशेष को प्रकट करने के लिए पर्याय शब्द का प्रयोग किया जाता है।

द्रव्य अथवा सामान्य दो प्रकार का है—तिर्यक् सामान्य और ऊर्ध्वता सामान्य। एक ही काल में स्थित अनेक देश में रहने वाले अनेक पदार्थों में जो समानता की अनुभूति होती है वह तिर्यक् सामान्य है। जब हम कहते हैं कि जीव और अजीव दोनों सत् हैं, धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय आदि द्रव्य हैं, तब हमारा अभिप्राय तिर्यक् सामान्य से है। जब हम कहते हैं कि जीव दो प्रकार का है—संसारी और सिद्ध। संसारी जीव के पाँच भेद हैं–एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रियादि। पुद्गल चार प्रकार का है—स्कन्ध, स्कन्धदेश, स्कन्ध-

प्रदेश और परमाणु। इसी प्रकार अन्य प्रकार के सामान्यमूलक भेदों में तिर्यक् सामान्य अभीप्सित है। एक जाति का जहाँ निर्देश होता है, अनेक व्यक्तियों में एक सामान्य जहाँ विवक्षित होता है, वहाँ तिर्यक् सामान्य समझना चाहिए।

जब कालकृत नाना अवस्थाओं में किसी विशेष द्रव्य का एकत्व या अन्वय विवक्षित हो, एक विशेष पदार्थ की अनेक अवस्थाओं की एक एकता या ध्रौव्य अपेक्षित हो, तब उस एकत्व अथवा ध्रौव्य सूचक अंश को ऊर्ध्वता सामान्य कहा जाता है। उदाहरण के लिए जब यह कहा जाता है कि जीव द्रव्यार्थिक दृष्टि से शाश्वत है[1] और पर्यायार्थिक दृष्टि से अशाश्वत है, तब जीव द्रव्य का अर्थ ऊर्ध्वता सामान्य से है। जब यह कहते हैं कि अव्युच्छित्ति नय की अपेक्षा से नारक शाश्वत है[2], तब अव्युच्छित्ति नय का विषय जीव ऊर्ध्वता सामान्य से विवक्षित है। इस प्रकार जहाँ किसी जीव-विशेष या अन्य पदार्थ-विशेष की अनेक अवस्थाओं का वर्णन किया जाता है वहाँ एकत्व अथवा अन्वय सूचक पद ऊर्ध्वता सामान्य की दृष्टि से प्रयुक्त होता है।

जिस प्रकार द्रव्य या सामान्य दो प्रकार का है उसी प्रकार पर्याय अथवा विशेष भी दो प्रकार का है। तिर्यक् सामान्य के साथ रहने वाले जो विशेष विवक्षित हों वे तिर्यक् विशेष हैं और ऊर्ध्वता सामान्याश्रित जो पर्याय हों वे ऊर्ध्वता विशेष हैं। अनेक देश में भिन्न भिन्न जो द्रव्य या पदार्थविशेष हैं वे तिर्यक् सामान्य की पर्यायें हैं। वे तिर्यक् विशेष हैं। अनेक काल में एक ही द्रव्य की अर्थात् ऊर्ध्वता सामान्य की जो विभिन्न अवस्थाएँ हैं—जो अनेक विशेष अथवा पर्याय हैं वे ऊर्ध्वता विशेष हैं। जीवपर्याय कितने हैं? इसके उत्तर में महावीर ने कहा कि जीवपर्याय अनन्त हैं। यह कैसे? इसका स्पष्टीकरण करते हुए उन्होंने कहा कि असंख्यात नारक हैं, असंख्यात असुरकुमार हैं, यावत् असंख्यात स्तनितकुमार

---

१—भगवतीसूत्र ७।२।२७३

२—भगवतीसूत्र ७।३।२७६

हैं, असंख्यात पृथ्वीकाय हैं, यावत् असंख्यात वायुकाय हैं, अनन्त वनस्पति हैं, असंख्यात द्वीन्द्रिय हैं, यावत् असंख्यात मनुष्य हैं, असंख्यात वाणव्यन्तर हैं यावत् अनन्त सिद्ध हैं। यही कारण है कि जीव पर्याय अनन्त हैं।[1] इस चर्चा में जो पर्याय विवक्षित हैं, वे तिर्यक् विशेष की अपेक्षा से हैं, क्योंकि ये पर्याय अनेक देश में रहने वाले विभिन्न जीवों से सम्बन्धित हैं। इनमें सभी जीवों का समावेश हो जाता है, अतः अनेक जीवाश्रित पर्याय होने से तिर्यक् विशेष हैं।

ऊर्ध्वता विशेष की दृष्टि से सोचने पर विशेष का आधार दूसरा हो जाता है। यदि हम कहें कि प्रत्येक जीव के अनन्त पर्याय हैं और किसी जीव-विशेष के विषय में सोचें तो हमारा दृष्टिकोण ऊर्ध्वता विशेष को विषय करता है। उदाहरण के तौर पर एक नारक जीव को लेते हैं। उसके अनन्त पर्याय होते हैं। जीव-सामान्य के अनन्त पर्यायों का कथन तिर्यक् सामान्याश्रित पर्याय की दृष्टि से है, किन्तु विशेष नारकादि के अनन्त पर्याय का कथन ऊर्ध्वता सामान्याश्रित पर्याय की दृष्टि से है। एक नारक-विशेष के अनन्त पर्याय कैसे हो सकते हैं, इसका स्पष्टीकरण यों है :—

एक नारक दूसरे नारक से द्रव्य की अपेक्षा से तुल्य है। प्रदेशों की अपेक्षा से भी तुल्य है। अवगाहना की अपेक्षा से स्यात् चतुःस्थान से हीन, स्यात् तुल्य, स्यात् चतुःस्थान से अधिक है। स्थिति की अपेक्षा से अवगाहना के समान है किन्तु श्यामवर्ण पर्याय की अपेक्षा ये स्यात् षट्स्थान हीन, स्यात् तुल्य, स्यात् षट्स्थान अधिक है। इसी प्रकार शेष वर्णपर्याय, दोनों गन्धपर्याय, पाँचों रसपर्याय, आठों स्पर्शपर्याय, मतिज्ञान और मत्यज्ञानपर्याय, श्रुतज्ञान और श्रुताज्ञान-पर्याय, अवधिज्ञान और विभंगज्ञानपर्याय, चक्षुर्दर्शनपर्याय, अचक्षुर्दर्शन-पर्याय, अवधिदर्शनपर्याय—इन सभी पर्यायों की अपेक्षा से स्यात् षट्स्थान पतित हीन है, स्यात् तुल्य है, स्यात् षट्स्थान पतित अधिक है। इसीलिए नारक के अनन्त पर्याय कहे जाते हैं।[2] द्रव्यदृष्टि से

१—भगवती सूत्र २५।५

२—प्रज्ञापनासूत्र ५।२४८

प्रत्येक नारक समान है। आत्मा के प्रदेश भी सबके असंख्यात हैं। शरीर की दृष्टि से एक नारक का शरीर दूसरे नारक के शरीर से छोटा भी हो सकता है, समान भी हो सकता है और बड़ा भी हो सकता है, शरीर की असमानता असंख्यात प्रकार की हो सकती है। सर्व जघन्य अवगाहना अंगुल के असंख्यातवें भाग के बराबर होगी। क्रमशः एक-एक भाग की वृद्धि से सर्वोत्कृष्ट ५०० धनुष प्रमाण तक पहुँचती है। इसके बीच के प्रकार असंख्यात होंगे। अतः अवगाहना की अपेक्षा से नारक के असंख्यात प्रकार हो सकते हैं। यही बात आयु के विषय में भी कही जा सकती है। यह तो सामान्य बात हुई। एक नारक के जो अनन्त पर्याय कहे गए हैं वे कैसे? शरीर और आत्मा को कथंचित् अभिन्न मानकर वर्ण, रस, गन्ध और स्पर्श को भी नारक के पर्याय मानकर सोचा जाय तो नारक के अनन्तपर्याय हो सकते हैं। इसका कारण यह है कि किसी भी गुण के अनन्त भेद माने गये हैं। यदि हम किसी एक वर्ण को लें और कोई भाग एक गुण श्याम हो, कोई द्विगुण श्याम हो, कोई त्रिगुण श्याम हो और इस प्रकार उसका अनन्तवाँ भाग अनन्त गुण श्याम हो तो वर्ण के अनन्त पर्याय सिद्ध हो सकते हैं। अन्य वर्ण, गन्ध, रस और स्पर्श के विषय में भी यही बात घटाई जा सकती है। यह तो भौतिक अथवा पौद्गलिक गुणों की बात हुई। ज्ञानादि आत्मगुणों के विषय में भी यही बात कही जा सकती है। आत्मा के ज्ञानादि गुण की तरतमता की मात्राओं का विचार करने से अनन्तप्रकारता की सिद्धि हो सकती है। ये सारे भेद एक नारक में कालभेद से घट सकते हैं। ऊर्ध्वता-सामान्याश्रित पर्याय कालभेद के आधार से ही होते हैं। एक जीव कालभेद से अनेक पर्यायों को धारण करता है। ये पर्याय ऊर्ध्वतासामान्याश्रित विशेष हैं। यही ऊर्ध्वताविशेष का लक्षण है।

द्रव्य के ऊर्ध्वतासामान्याश्रित पर्यायों को परिणाम भी कहा जाता है। भगवतीसूत्र और प्रज्ञापनासूत्र में इस प्रकार के परिणामों का वर्णन है। विशेष और परिणाम दोनों द्रव्य के पर्याय हैं क्योंकि दोनों परिवर्तनशील हैं। परिणाम में काल-भेद की

प्रधानता रहती है, जब कि विशेष में देश-भेद मुख्य होता है। जो काल की दृष्टि से परिणाम है वे ही देश की दृष्टि से विशेष हैं। इस प्रकार पर्याय, विशेष, परिणाम, उत्पाद और व्यय प्रायः एकार्थक हैं। द्रव्य-विशेष की विविध अवस्थाओं में इन सभी शब्दों का समावेश हो जाता है।

द्रव्य और पर्याय का स्वरूप समझ लेने के बाद यह जानना भी आवश्यक है कि द्रव्य और पर्याय का सम्बन्ध क्या है? द्रव्य और पर्याय भिन्न हैं या अभिन्न? इस प्रश्न को सामने रखते हुए महावीर ने जो विचार हमारे सामने रखे उन पर एक सामान्य दृष्टि डालना ठीक होगा। भगवतीसूत्र में पार्श्वनाथ के शिष्यों और महावीर के शिष्यों में हुए एक विवाद का वर्णन है। पार्श्वनाथ के शिष्य यह कहते हैं कि उनके प्रतिपक्षी सामायिक का अर्थ नहीं जानते। महावीर के शिष्य उन्हें समझाते हैं—आत्मा ही सामायिक है। आत्मा ही सामायिक का अर्थ है।[1] यहाँ पर आत्मा एक द्रव्य है और सामायिक आत्मा की अवस्था विशेष है अर्थात् पर्याय है। सामायिक आत्मा से भिन्न नहीं है अर्थात् पर्याय द्रव्य से भिन्न नहीं है। यह द्रव्य और पर्याय की अभेददृष्टि है। इस दृष्टि का समर्थन आपेक्षिक है। किसी अपेक्षा से आत्मा और सामायिक दोनों एक हैं, क्योंकि सामायिक आत्मा की ही एक अवस्था है—आत्म-पर्याय है, अतः सामायिक आत्मा से अभिन्न है। अन्यत्र द्रव्य और पर्याय के भेद का भी समर्थन किया गया है। 'अस्थिर पर्याय का नाश होने पर भी द्रव्य स्थिर रहता है'[2], इस वाक्य से स्पष्ट भेद-दृष्टि झलकती है। यदि द्रव्य और पर्याय का सर्वथा अभेद होता तो पर्याय के नष्ट होते ही द्रव्य भी नष्ट हो जाता। इसका अर्थ यह है कि पर्याय ही द्रव्य नहीं है। द्रव्य और पर्याय कथंचित् भिन्न भी हैं। द्रव्य की पर्यायें बदलती रहती हैं, किन्तु द्रव्य [illegible]

---

१—आया णे अज्जो ! सामाइए, आया णे अज्जो ! सामाइयस्स अट्ठे।
—भगवती १।९

२—से नूणं भंते अथिरे पलोट्टइ, नो थिरे पलोट्टइ...
—भगवती १।९

में नहीं बदलता। द्रव्य का गुण कभी नष्ट नहीं होता, भले ही उसकी अवस्थाएँ मिटती रहें और पैदा होती रहें। पर्यायदृष्टि की प्रधानता से द्रव्य और पर्याय के भेद का समर्थन किया जा सकता है और द्रव्य-दृष्टि की प्रधानता से द्रव्य और पर्याय के अभेद की पुष्टि की जा सकती है। दृष्टि-भेद से द्रव्य और पर्याय के भेद और अभेद की कल्पना करना ही महावीर को अभीष्ट था।

इस प्रकार आत्मा और ज्ञान के विषय में भी महावीर ने वही बात कही।[१] ज्ञान आत्मा का एक परिणाम है। वह सदैव बदलता रहता है। ज्ञान की अवस्थाओं में परिवर्तन होता रहता है किन्तु आत्मद्रव्य तो वही रहता है। ऐसी अवस्था में ज्ञान और आत्मा भिन्न हैं। ज्ञान की आत्मा से भिन्न स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। वह आत्मा की ही एक अवस्था-विशेष है। इस दृष्टि से ज्ञान और आत्मा अभिन्न हैं। यदि आत्मा और ज्ञान में एकान्त अभेद होता तो ज्ञान के नाश के साथ-ही-साथ आत्मा का भी नाश हो जाता। ऐसी अवस्था में एक शाश्वत आत्मद्रव्य की उपलब्धि न होती। यदि ज्ञान और आत्मा में एकान्त भेद होता तो एक व्यक्ति के ज्ञान और दूसरे व्यक्ति के ज्ञान में कोई अन्तर न होता। एक व्यक्ति के ज्ञान की स्मृति दूसरे व्यक्ति को हो जाती अथवा उस व्यक्ति के ज्ञान का स्मरण उसे खुद को भी न हो पाता। ऐसी अवस्था में ज्ञान के क्षेत्र में अराजकता और अव्यवस्था हो जाती। इसलिए ज्ञान और आत्मा का कथंचित् भेद और कथंचित् अभेद मानना ही उचित है। द्रव्य-दृष्टि से ज्ञान और आत्मा का अभेद मानना चाहिए, और पर्याय-दृष्टि से दोनों का भेद मानना चाहिए।

आत्मा के आठ भेदों की बात भगवतीसूत्र में कही गई है। गौतम महावीर से पूछते हैं—हे भगवन्! आत्मा के कितने प्रकार हैं? महावीर उत्तर देते हैं—हे गौतम! आत्मा आठ प्रकार का कहा गया है। वे आठ प्रकार ये हैं—द्रव्यात्मा, कषायात्मा, योगात्मा, उपयोगात्मा, ज्ञानात्मा, दर्शनात्मा, चारित्रात्मा और

---

१—आचारांगसूत्र १।५।५

वीर्यात्मा ।[1] ये भेद द्रव्य और पर्याय दोनों दृष्टियों से हैं। द्रव्यात्मा द्रव्यदृष्टि से और शेष सात पर्यायदृष्टि से हैं। इस प्रकार की अनेक चर्चाएँ जैन दार्शनिक साहित्य में मिलती हैं, जिनसे द्रव्य और पर्याय के सम्बन्ध का पता लगता है। द्रव्य और पर्याय एक दूसरे से इस प्रकार मिले हुए हैं कि एक के बिना दूसरे की स्थिति असम्भव है। द्रव्य-रहित पर्याय की उपलब्धि नहीं हो सकती उसी प्रकार पर्याय-रहित द्रव्य की उपलब्धि भी असम्भव है। जहाँ पर्याय होगा वहाँ द्रव्य अवश्य होगा और जहाँ द्रव्य होगा वहाँ उसका कोई-न कोई पर्याय अवश्य होगा।

## भेदाभेदवाद:

दर्शन के क्षेत्र में भेद और अभेद को लेकर मुख्य रूप से चार पक्ष बन सकते हैं। एक पक्ष केवल भेद का समर्थन करता है, दूसरा पक्ष केवल अभेद को स्वीकृत करता है, तीसरा पक्ष भेद और अभेद दोनों को मानता है, चौथा पक्ष भेद-विशिष्ट अभेद का समर्थन करता है।

भेदवादी किसी भी पदार्थ में अन्वय नहीं मानता। प्रत्येक क्षण में भिन्न भिन्न तत्त्व और भिन्न भिन्न ज्ञान की सत्ता में विश्वास करता है। उसकी दृष्टि में भेद को छोड़कर किसी भी प्रकार का तत्त्व निर्दोष नहीं होता। जहाँ भेद होता है वहीं वास्तविकता रहती है। भारतीय दर्शन में वैभाषिक और सौत्रान्तिक इस पक्ष के प्रबल समर्थक हैं। वे क्षण-भंगवाद को ही अन्तिम सत्य मानते हैं। प्रत्येक पदार्थ क्षणिक है। प्रत्येक क्षण में पदार्थ की उत्पत्ति और विनाश होता है। कोई भी वस्तु चिरस्थायी नहीं है। जहाँ स्थायित्व नहीं वहाँ अभेद कैसे हो सकता है? ज्ञान और पदार्थ दोनों क्षणिक हैं। जिसे हम आत्मा कहते हैं वह पंचस्कन्ध के अतिरिक्त और कुछ नहीं

---

१—कइविहा णं भन्ते आया पण्णत्ता ? गोयमा ! अट्ठविहा आया पण्णत्ता। तं जहा—दवियाया, कसायाया, जोगाया, उवओगाया, णाणाया दंसणाया, चरित्ताया, वीरियाया।

—भगवतीसूत्र, १२।१०।४६६

अभेदवाद का समर्थन करने वाले भेद को मिथ्या कहते हैं। उनकी दृष्टि में एकत्व का ही मूल्य है, अनेकरूपता की कोई कीमत नहीं। जितने भेद या अनेक रूप हैं, सब मिथ्या हैं। हमारा अज्ञान भेद की प्रतीति में कारण है। अविद्याजनित संस्कारों के कारण भेद और अनेकरूपता की प्रतीति होती है। ज्ञानियों की प्रतीति हमेशा अभेद-मूलक होती है। तत्त्व अभेद में ही है, भेद में नहीं। दूसरे शब्दों में अभेद ही तत्त्व है। भारतीय परम्परा में उपनिषद् और वेदान्त के कुछ समर्थक अभेदवाद का समर्थन करते हैं। अभेदवादी एक ही तत्त्व मानता है क्योंकि अभेद की अन्तिम सीमा एकत्व है। वह एकत्व अपने-आप में पूर्ण व अनन्त होता है। जहाँ पूर्णता होती है वहाँ एकत्व ही होता है, क्योंकि दो कदापि पूर्ण नहीं हो सकते। जहाँ दो होते हैं वहाँ दोनों अपूर्ण व सीमित होते हैं। असीम व पूर्ण एक ही हो सकता है। इसी हेतु के आधार पर भारतीय आदर्शवाद का प्रबल समर्थक अद्वैत वेदान्त एक तत्त्व में विश्वास रखता है। विज्ञानवाद और शून्यवाद की अन्तिम भूमिका में भी इसी विचारधारा के दर्शन होते हैं।

पाश्चात्य परम्परा में पारमैनेड्स अभेदवाद का प्रवर्त्तक कहा जा सकता है। उसने कहा कि परिवर्तन वास्तविक नहीं है, क्योंकि वह बदल जाता है। जो वस्तु वास्तविक एवं सत्य है वह कदापि नहीं बदल सकती। जो बदल जाती है वह सत्य नहीं हो सकती। इन सारे परिवर्तनों के बीच में जो नहीं बदलता है वही सत्य है। जो अपरिवर्तनशील है वह सत् है, जो परिवर्तनशील है वह असत् है। जो सत् है वही वास्तविक है। जो असत् है वह वास्तविक नहीं है। जो सत् है वह हमेशा मौजूद है क्योंकि वह पैदा नहीं हो सकता। यदि सत् पैदा होता है तो वह असत् से पैदा होगा, किन्तु असत् से सत् पैदा नहीं हो सकता।[1] यदि सत् सत् से पैदा होता है तो वह पैदा नहीं होता क्योंकि वह स्वयं सत् है। पैदा तो वह होता है, जो सत् न हो। जो सत् न हो वह पैदा हो ही नहीं

१—Ex nihilo nihil fit.

सकता; इसलिए जो वास्तविक है वह सब सत् है। सत् होने से सब एक है। जो सत् है वह सत् ही है, अतः वहाँ भेद का कोई प्रश्न ही नहीं उठता। जहाँ कोई भेद नहीं है वहाँ अभेद ही है। इस प्रकार अभेदवाद की सिद्धि करने वाला पारमैनैड्स भेद को इन्द्रियजन्य भ्रान्ति बताता है। जितने भेद दृष्टिगोचर होते हैं सब इन्द्रियों के कारण हैं। हेराक्लैटस ने अभेद की प्रतीति में जो कारण बताया, पारमैनैड्स ने वही कारण भेद की प्रतीति में दिया। अभेद की प्रतीति ही सच्ची प्रतीति है और वह हेतुवाद के आधार पर सिद्ध की जा सकती है। यह बात पारमैनैड्स ने कही। जैनों ने अनेकता का तर्कसंगत खण्डन किया और एकता के आधार पर अभेद की स्थापना की।

तीसरा पक्ष भेद और अभेद दोनों का समर्थन करता है, भेद और अभेद दोनों को स्वतन्त्र रूप से सत् मानकर दोनों में सम्बन्ध स्थापित करता है। न्याय-वैशेषिक दर्शन सामान्य और विशेष नाम के दो भिन्न-भिन्न पदार्थ मानता है। वे दोनों पदार्थ स्वतन्त्र एवं एक दूसरे से सर्वथा भिन्न हैं। किसी सम्बन्ध विशेष के आधार पर सामान्य और विशेष मिल जाते हैं। सामान्य एकता का सूचक है। विशेष भेद का सूचक है। वस्तु में भेद और अभेद विशेष और सामान्य के कारण होते हैं। एकता की प्रतीत अभेद के कारण है—सामान्य के कारण है। सब गायों में गोत्व सामान्य रहता है, इसलिए सब में "गो"—गौ ऐसी एकाकार प्रतीति होती है। यही प्रतीति एकता की प्रतीति है। उसी प्रकार सब गाएँ व्यक्तिगत रूप से अलग भी मालूम होती हैं। उनका अपना भिन्न-भिन्न व्यक्तित्व है। जाति और व्यक्ति का सम्बन्ध ही भेद और अभेद की प्रतीति है। वैसे दोनों एक दूसरे से अत्यन्त भिन्न हैं, किन्तु समवाय सम्बन्ध के कारण दोनों मिले हुए मालूम होते हैं। इस प्रकार भेद और अभेद को भिन्न मानने वाला पक्ष दोनों को सम्बन्ध-विशेष से मिला देता है, किन्तु वास्तव में दोनों को भिन्न मानता है। यद्यपि जाति और

व्यक्ति कभी भिन्न भिन्न उपलब्ध नहीं होते, क्योंकि वे अयुत सिद्ध हैं।[1] तथापि दोनों स्वतन्त्र एवं एक दूसरे से अत्यन्त भिन्न हैं।

चौथा पक्ष भेदविशिष्ट अभेद का है। इसके दो भेद हो जाते हैं। एक के मत से अभेद प्रधान रहता है और भेद गौण हो जाता है। उदाहरण के लिए रामानुज का विशिष्टाद्वैत लीजिए। रामानुज के मत से तीन तत्त्व अन्तिम और वास्तविक हैं—अचित्, चित् और ईश्वर। ये तीन तत्त्व "तत्त्वत्रय" के नाम से प्रसिद्ध हैं। यद्यपि तीनों तत्त्व समानरूप से सत् एवं वास्तविक हैं तथापि अचित् और चित् ईश्वराश्रित हैं। यद्यपि वे अपने आप में द्रव्य हैं किन्तु ईश्वर के सम्बन्ध की दृष्टि से वे उसके गुण हो जाते हैं। वे ईश्वर-शरीर कहे जाते हैं और ईश्वर उनकी आत्मा है। इस प्रकार ईश्वर चिदाचिद्विशिष्ट है। चित् और अचित् ईश्वर के शरीर का निर्माण करते हैं और तदाश्रित हैं[2]। इस मत के अनुसार भेद की सत्ता तो अवश्य रहती है किन्तु अभेदाश्रित होकर। अभेद प्रधानरूप से रहता है और भेद तदाश्रित होकर गौण रूप से। भेद का स्थान स्वतन्त्र न होकर अभेद पर अवलम्बित है। भेद परतंत्र होता है और अभेद स्वतंत्र भेद अभेद की दया पर जीता है। उसका स्वतंत्र अस्तित्व मान्य नहीं होता। भेद और अभेद को भिन्न मानने वाला पक्ष दोनों को स्नतंत्र रूप से सत् मानता है, जब कि उपर्युक्त पक्ष अभेद को प्रधान मान कर भेद को गौण एवं पराश्रित बना देता है। उसकी दृष्टि में अभेद का विशेष महत्त्व रहता है। भेद की मानता तो है, किन्तु इसलिए कि वह अभेद के आधार पर टिका हुआ है।

जैन दृष्टि इससे भिन्न है। भेद और अभेद का सच्चा समन्वय जैन दर्शन की विशिष्ट देन है। जब हम भेदाभेदवाद की व्याख्या करते हैं तो उसका अर्थ होता है—भेदविशिष्ट अभेद और अभेद विशिष्ट भेद। भेद और अभेद दोनों समानरूप से सत् हैं। जिस

---

१—अयुतसिद्धानामाधार्याधारभूतानां इहप्रत्ययहेतुः सम्बन्धः स समवायः।
—स्याद्वादमंजरी, का० ७

२—'सर्वं परमपुरुषेण सर्वात्मना। —श्रीभाष्य २, १, ६

प्रकार अभेद वास्तविक है ठीक उसी प्रकार भेद वास्तविक है। तत्त्व की दृष्टि से जो स्थान अभेद का है, ठीक वही स्थान भेद का है। भेद और अभेद दोनों इस ढंग से मिले हुए हैं कि एक के बिना दूसरे की उपलब्धि नहीं हो सकती। वस्तु में दोनों का अविच्छेद समन्वय है। जहाँ भेद है वहाँ अभेद है और जहाँ अभेद है वहाँ भेद है। भेद और अभेद किसी सम्बन्ध विशेष से जुड़े हों, ऐसी बात नहीं है। वे तो स्वभाव से ही एक दूसरे से मिले हुए हैं। प्रत्येक पदार्थ स्वभाव से ही सामान्य-विशेषात्मक है—भेदाभेदात्मक है—नित्यानित्यात्मक है। जो सत् है वह भेदाभेदात्मक है। प्रत्येक पदार्थ सामान्य-विशेषात्मक है। वस्तु या तत्त्व को केवल भेदात्मक कहना ठीक नहीं, क्योंकि कोई भी भेद अभेद के विना उपलब्ध नहीं होता। अभेद को मिथ्या या कल्पना मात्र कहना काफी नहीं जब तक कि वह किसी प्रमाण से मिथ्या सिद्ध न हो। प्रमाण का आधार अनुभव है और अनुभव अभेद को मिथ्या सिद्ध नहीं करता। इसी प्रकार एकान्त अभेद को मानना भी ठीक नहीं क्योंकि जो दोष एकान्त भेद में है वही दोष एकान्त अभेद में भी है। भेद और अभेद को दो स्वतंत्र पदार्थ मानना भी ठीक नहीं, क्योंकि वे भिन्न-भिन्न उपलब्ध नहीं होते और उनको जोड़ने वाला कोई अन्य पदार्थ भी उपलब्ध नहीं होता। उनको जोड़ने वाला पदार्थ होता है, ऐसा मान लिया जाय, फिर भी दोष से मुक्ति नहीं मिल सकती क्योंकि उसको जोड़ने के लिए एक अन्य पदार्थ की आवश्यकता होगी और इस तरह अनवस्था दोष का प्रसंग उपस्थित होगा। ऐसी दशा में वस्तु स्वयं ही भेदाभेदात्मक है, ऐसा मानना ही ठीक होगा। तत्त्व कथंचित् सदृश है, कथंचित् विरूप-विसदृश है, कथंचित् वाच्य है, कथंचित् अवाच्य है, कथंचित् सत् है, कथंचित् असत् है[1]। ये जितने भी धर्म हैं वस्तु के अपने धर्म हैं। इन धर्मों का कहीं बाहर से सम्बन्ध स्थापित नहीं होता है। वस्तु स्वयं सामान्य और विशेष है, भिन्न और अभिन्न है, एक और अनेक है, नित्य और क्षणिक

१—स्यान्नाशि नित्यं सदृशं विरूपं, वाच्यं न वाच्यं सदसत्तदेव।
अन्ययोगव्यवच्छेदिकाद्वात्रिंशिका, का०

है। ठीक इसी प्रकार की मान्यता एरिस्टोटल की भी है। वह वस्तु को सामान्य और विशेष उभयात्मक मानता है। वह कहता है कि कोई भी सामान्य विशेष के बिना उपलब्ध नहीं होता और कोई भी विशेष सामान्य के बिना उपलब्ध नहीं होता। द्रव्य सामान्य और विशेष दोनों का समन्वय है। कोई भी वस्तु इन दोनों रूपों के बिना उपलब्ध नहीं हो सकती।[1] जैन दर्शन सम्मत भेदाभेदवाद वस्तु के वास्तविक रूप को ग्रहण करता है। यह भेदाभेद दृष्टि अनेकान्त दृष्टि का एक प्रकार से कारण है। दो परस्पर विरोधी प्रतीत होने वाले गुणों को एक ही वस्तु में एक साथ मानना भेदाभेदवाद का अर्थ है। भेद और अभेद की एकत्र स्थिति वस्तु के रूप को नष्ट नहीं करती अपितु उसको वास्तविक रूप में प्रकट करती है। भेद और अभेद के सम्बन्ध के विषय में भी स्याद्वाद का ही प्रयोग करना चाहिए। भेद और अभेद कथंचित् भिन्न हैं और कथंचित् अभिन्न हैं। द्रव्य और पर्याय के लिए जिस हेतु का प्रयोग किया गया है उसी हेतु का प्रयोग भेद और अभेद के लिए भी किया जा सकता है। द्रव्य अभेद-मूलक है और पर्याय भेद-मूलक है। इसलिए द्रव्य और अभेद एक हैं और पर्याय और भेद एक हैं। भेद और अभेद-विषयक इतना विवेचन काफी है।

### द्रव्य का वर्गीकरण :

द्रव्य के कितने भेद हो सकते हैं? इस प्रश्न का उत्तर अनेक तरह से दिया जा सकता है। जहाँ तक द्रव्य-सामान्य का प्रश्न है, सब एक है। वहाँ किसी प्रकार की भेद-कल्पना उत्पन्न ही नहीं होती। जो द्रव्य है वह सत् है और वही तत्त्व है। सत्तासामान्य की दृष्टि से जड़ और चेतन, एक और अनेक, सामान्य और विशेष, गुण और पर्याय सब एक हैं। यह दृष्टिकोण संग्रह-नय की दृष्टि से सत्य है। संग्रह-नय सर्वत्र अभेद देखता है। भेद की उपेक्षा करके अभेद का जो ग्रहण है वह संग्रह-नय का कार्य है। अभेद-ग्राही संग्रह-नय भेद का निषेध नहीं करता अपितु भेद को अपने

१—देखिए—A Critical History of Greek Philosophy.

क्षेत्र से बाहर समझता है। इस नय का अन्तिम विषय सत्ता सामान्य है, जिसे हम पर सामान्य या महा सामान्य कह सकते हैं। प्रत्येक द्रव्य सत् है। सत्तासामान्य का ग्रहण एकता का अन्तिम सोपान है, जहाँ सारे भेद भेदरूप से सत् होते हुए भी अभेद रूप से प्रतिभासित होते हैं। सत्ता भेदों को नष्ट नहीं करती, अपितु उनमें एकत्व और सद्भाव स्थापित करती है। भेद रहते हुए भी जहाँ अभेद का दर्शन होता है, अनेकता में भी जहाँ एकता दिखाई देती है, इस दृष्टि से द्रव्य अथवा तत्त्व एक है। जो लोग अद्वैत में विश्वास रखते हैं उनसे हमारी मान्यता में यह भेद है कि वे केवल सामान्य को यथार्थ मानते हैं और भेद अर्थात् विशेष का अपलाप करते हैं जब कि जैन दृष्टि से भेद का निषेध नहीं किया जा सकता। वहाँ, प्रयोजन के अभाव में भेद की उपेक्षा अवश्य की जा सकती है। उपेक्षा का अर्थ यह नहीं कि भेद असत् है—मिथ्या है। अभेद की दृष्टि को प्रधानता देते समय हमारा भेद से कोई प्रयोजन नहीं होता है इसीलिए उसकी उपेक्षा की जाती है। उपेक्षा और अपलाप में जितना अन्तर है, अद्वैतवाद और जैन दर्शन की मान्यता में उतना ही अन्तर है। इस प्रकार संग्रह नय अर्थात् संग्रहदृष्टि की प्रधानता स्वीकृत की जाय तो द्रव्य एक ही सिद्ध होगा और वह होगा सत्ता सामान्य के रूप में।

यदि हम द्वैतदृष्टि से देखें तो द्रव्य को दो रूपों में देख सकते हैं। ये दो रूप हैं जीव और अजीव।[1] चैतन्यधर्म वाला जीव है और उससे विपरीत अजीव है। इस प्रकार सारा लोक दो भागों में विभक्त हो जाता है। चैतन्य लक्षण वाले जितने भी द्रव्य विशेष हैं, वे सब जीव-विभाग के अन्तर्गत आ जाते हैं। जिनमें चैतन्य नहीं है इस प्रकार के जितने भी द्रव्यविशेष हैं, उन सब का समावेश अजीवविभाग के अन्तर्गत हो जाता है।

जीव और अजीव के अन्य भेद करने पर द्रव्य के छः भेद भी होते हैं।[2] जीव द्रव्य अरूपी है। अजीव द्रव्य के दो भेद किये गये

१—'विसेसिए जीवदव्वे अजीव दव्वे य–अनुयोगद्वार सू० १२३
२—भगवतीसूत्र—१५।२–४

हैं—रूपी और अरूपी। रूपी द्रव्य को पुद्गल कहा गया। अरूपी के पुनः चार भेद हुए—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, अद्धासमय-काल। इस प्रकार द्रव्य के कुल ६ भेद हो जाते हैं—जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और अद्धासमय। इन छः द्रव्यों में से प्रथम पांच द्रव्य अस्तिकाय हैं[1] और छठा अस्तिकाय नहीं है। भेद-प्रभेद का स्पष्ट विवरण इस प्रकार है :—







---

१—भगवतीसूत्र २।१०।११७, स्थानांग सू० ५।४४१




यहाँ कुछ पारिभाषिक शब्दों का स्पष्टीकरण कर देना ठीक होगा। अजीवद्रव्य रूपी और अरूपी दो भेदों में विभक्त किया गया है। रूपी का सामान्य अर्थ होता है—रूपयुक्त। इस अर्थ में चक्षुरिन्द्रिय की प्रधानता दिखाई देती है। जैन दर्शन में रूपी का अर्थ केवल चक्षुरिन्द्रिय तक ही सीमित नहीं है। स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण इन चारों से जो युक्त है वह रूपी है।[1] स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण ये चारों एक साथ रहते हैं। जहाँ स्पर्श है वहाँ रसादि भी हैं, जहाँ वर्ण है वहाँ स्पर्शादि भी हैं। जहाँ इन चारों में से एक भी हो वहाँ शेष तीन अवश्य हैं। अतः जहाँ रूपी शब्द का प्रयोग हो वहाँ स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण चारों की स्थिति समझनी चाहिए। पुद्गल के किसी भी अंश में ये चारों गुण रहते हैं, अतः वह रूपी है। इसकी विस्तृत चर्चा पुद्गल के स्वरूपवर्णन के समय की जायगी। जो रूपी न हो, उसे अरूपी समझना चाहिए। पुद्गल को छोड़कर शेष पाँच द्रव्यों में स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण नहीं हैं अतः वे अरूपी हैं।

अस्तिकाय का अर्थ होता है प्रदेश-बहुत्व। 'अस्ति' और 'काय' इन दोनों शब्दों से अस्तिकाय बनता है। अस्ति का अर्थ है विद्यमान होना

---

१—रूपिणः पुद्गलाः
—तत्त्वार्थ सूत्र ५.४
स्पर्शरसगन्धवर्णवन्तः पुद्गलाः
—तत्त्वार्थ सूत्र, ५.२३

और काय का अर्थ है अनेक प्रदेशों का समूह। जहाँ अनेक प्रदेशों का समूह होता है वह अस्तिकाय कहा जाता है।[1] इसी चीज को और स्पष्ट करने के लिए हमें प्रदेश का अर्थ भी समझना चाहिए। पुद्गल का एक अणु जितना स्थान (आकाश) घेरता है, उसे प्रदेश कहते हैं।[2] यह एक प्रदेश का परिमाण है। इस प्रकार के अनेक प्रदेश जिस द्रव्य में पाए जाते हैं, वह द्रव्य अस्तिकाय कहा जाता है। प्रदेश का उक्त परिमाण एक प्रकार का नाप है। इस नाप से पुद्गल के अतिरिक्त अन्य पाँचों द्रव्य भी नापे जा सकते हैं। यद्यपि जीवादि द्रव्य अरूपी हैं, किन्तु उनकी स्थिति आकाश में है और आकाश स्वप्रतिष्ठित है। अतः उनका परिमाण समझने के लिये नापा जा सकता है। यह ठीक है कि पुद्गलद्रव्य को छोड़कर शेष द्रव्यों का इन्द्रियों से ग्रहण नहीं हो सकता, किन्तु बुद्धि से उनका परिमाण नापा एवं समझा जा सकता है। धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल और जीव के अनेक प्रदेश होते हैं। अतः ये पाँचो द्रव्य अस्तिकाय कहे जाते हैं। इन प्रदेशों को अवयव भी कह सकते हैं। अनेक अवयव वाले द्रव्य अस्तिकाय हैं। अद्धासमय अर्थात् काल के स्वतन्त्र निरन्वय प्रदेश होते हैं। वह अनेक प्रदेशों वाला एक अखण्ड द्रव्य नहीं है, अपितु उसके स्वतन्त्र अनेक प्रदेश हैं। प्रत्येक प्रदेश स्वतन्त्ररूप से अपना कार्य करता हैं। उनमें एक अवयवी की कल्पना नहीं की गई, अपितु स्वतन्त्र रूप से सारे काल प्रदेशों को भिन्न-भिन्न द्रव्य माना गया। इस प्रकार ये काल द्रव्य एक द्रव्य न होकर अनेक द्रव्य हैं। लक्षण की समानता से सबको 'काल' ऐसा एक नाम दे दिया गया। धर्म आदि द्रव्यों के समान काल एक द्रव्य नहीं है। इसलिए काल को अनस्तिकाय कहा गया। अस्तिकाय और अनस्तिकाय का यही स्वरूप है।

---

१—संति जदो तेणेदे, अत्थित्ति भणंति जिणवरा जम्हा।
काया इव बहुदेसा, तम्हा काया य अत्थिकाया य॥
—द्रव्यसंग्रह, २४

२—जावदियं आयासं, अविभागी पुग्गलाणु वट्टद्धं।
तं खु पदेसं जाणे, सव्वाणुट्ठाणदाणरिहं॥
—द्रव्यसंग्रह, २७

## आत्मा का स्वतन्त्र अस्तित्व :

जीव का स्वरूप जानने के पहले हम यह देखने का प्रयत्न करेंगे कि जीव की स्वतन्त्र सत्ता है या नहीं। चार्वाक आदि दार्शनिक जीव की स्वतन्त्र सत्ता में विश्वास नहीं करते। वे भौतिक तत्त्वों के विशिष्ट संयोग से आत्मा की उत्पत्ति मानते हैं। जीव या आत्मा नाम का कोई पृथक् स्वतन्त्र तत्त्व नहीं है। जिस प्रकार नाना द्रव्यों के संयोग से मादकता उत्पन्न हो जाती है उसी प्रकार भूतों के विशिष्ट मेल से चैतन्य पैदा हो जाता है। भारत में चार्वाक और पश्चिम में थेलिस, एनाक्सिमांडर, एनाक्सिमीनेस आदि एकजड़वादी (Monistic Materialists) तथा डेमोक्रेटस आदि अनेकजड़वादी (Pluralistic Materialists) इसी मान्यता के पक्षपाती हैं।

विशेषावश्यक भाष्य में आत्मा के स्वतन्त्र अस्तित्व के लिए कई प्रमाण दिए गए हैं। सर्वप्रथम हम पूर्वपक्ष का विचार करेंगे। आत्मा का अस्तित्व स्वीकृत न करने वाला पहला हेतु यह देता है कि आत्मा नहीं है, क्योंकि उसका इन्द्रियप्रत्यक्ष नहीं होता। घट सत् है, क्योंकि वह इन्द्रियप्रत्यक्ष से ग्राह्य है। आत्मा सत् नहीं है, क्योंकि वह घट के समान इन्द्रियों से ग्राह्य नहीं है। जो इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं होता, वह असत् होता है जैसे आकाश-कुसुम। आत्मा इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं है, इसलिये आकाश-कुसुम के समान असत् है।[1] कोई यह कह सकता है कि अणु यद्यपि इन्द्रियप्रत्यक्ष का विषय नहीं है, फिर भी वह सत् है, ऐसा क्यों? इसका उत्तर यह है कि निःसन्देह अणु अणु के रूप में प्रत्यक्षग्राह्य नहीं हैं, किन्तु जब वे किसी स्थूल पदार्थ के रूप में परिणत हो जाते हैं तब इन्द्रियप्रत्यक्ष का विषय बनते हैं। घटरूप से परिणत परमाणु चक्षुरिन्द्रियग्राह्य होते हैं। जब तक वे परमाणु किसी कार्यरूप में परिणत नहीं होते तब तक उनका प्रत्यक्ष नहीं होता। घटादि-कार्यरूप में परिणत होने पर उनका प्रत्यक्ष होता है।

---

१—जीवे तुह संदेहो, पच्चक्खं जं न घिप्पइ घडो व्व।
अच्चंतापच्चक्खं, च णत्थि लोए खपुप्फं व॥
—विशेषावश्यक भाष्य [illegible]

इसलिए यह कहना ठीक नहीं कि अणु प्रत्यक्ष का विषय न बनता हुआ भी सत् है। अणु का कार्य जब प्रत्यक्षग्राह्य है तब अणु भी सत् है, ऐसा कहने में कोई बाधा नहीं। आत्मा के विषय में ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि आत्मा किसी भी दशा में इन्द्रिय-प्रत्यक्ष का विषय नहीं बन सकती। अतः आत्मा असत् है।

आत्मा अनुमान का विषय भी नहीं बन सकती, क्योंकि अनुमान प्रत्यक्षपूर्वक होता है। जब किसी वस्तु के अविनाभावसम्बन्ध का ग्रहण होता है, उस सम्बन्ध का कहीं प्रत्यक्ष होता है और पूर्व सम्बन्ध-ग्रहण की स्मृति होती है तब अनुमान-जन्य ज्ञान पैदा होता है। आत्मा और उसके किसी अविनाभावी लिंग का कभी प्रत्यक्ष ही नहीं होता, ऐसी दशा में आत्मा अनुमान का विषय कैसे बन सकती है? हमें आत्मा के किसी भी ऐसे लिंग का ज्ञान नहीं, जिसे देख कर आत्मा का अनुमान कर सकें[1]।

आगम-प्रमाण से भी आत्मा के स्वतन्त्र अस्तित्व की सिद्धि नहीं की जा सकती, क्योंकि जिसका प्रत्यक्ष ही नहीं वह आगम का विषय कैसे बन सकता है। आगमप्रमाण का मुख्य आधार प्रत्यक्ष है। कोई ऐसा व्यक्ति नहीं जिसे आत्मा का प्रत्यक्ष हो और जिसके वचनों को प्रमाण मान कर आत्मा का अस्तित्व सिद्ध किया जा सके[2]। यदि किसी को आत्मा का प्रत्यक्ष होता तो उसके वचनों को प्रमाण मानकर आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि की जाती। ऐसे व्यक्ति के अभाव में आगमप्रमाण भी व्यर्थ है। थोड़ी देर के लिए यदि आगम-प्रामाण्य मान भी लिया जाय, तथापि आत्मा की सिद्धि नहीं हो सकती, क्योंकि आगम परस्पर विरोधी बातें बताते हैं। किसी के आगम में किसी बात की सिद्धि मिलती है तो किसी का आगम उसी बात का खण्डन करता है। कोई आगम एक बात को सत्य एवं वास्तविक मानता है तो दूसरा उसी बात का खण्डन करता है। कोई आगम एक बात को सत्य एवं वास्तविक मानता है तो दूसरा उसी बात को मिथ्या एवं काल्पनिक समझता है।

---

१—वही १५५०-५१

२—वही १५५२

ऐसी स्थिति में आगम को आधार मानकर आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि करना खतरे से खाली नहीं।

उपमान से भी आत्मा की सिद्धि नहीं हो सकती, क्योंकि जगत् में कोई ऐसा पदार्थ नहीं जिसकी समानता के आधार पर आत्मा का अस्तित्व सिद्ध किया जा सके। जब आत्मा का ही प्रत्यक्ष नहीं तो अमुक पदार्थ आत्मा के सदृश है, ऐसा कैसे कहा जा सकता है? मूल के अभाव में सादृश्य-ज्ञान केवल कल्पना है। 'यह उसके समान है' ऐसा कथन तभी संभव है जब उस पदार्थ का, जिसके समान अमुक पदार्थ है, कभी प्रत्यक्ष हुआ हो। जब मूल पदार्थ का ही प्रत्यक्ष न हो तब समानता के आधार पर उस पदार्थ का ज्ञान होना असम्भव है।

अर्थापत्ति से भी आत्मा का अस्तित्व सिद्ध नहीं किया जा सकता। ऐसा कोई पदार्थ नहीं जिसके सद्भाव को देखकर यह कहा जा सके कि आत्मा के अभाव में इस पदार्थ का सद्भाव नहीं हो सकता। जब इस पदार्थ का सद्भाव है तो आत्मा का सद्भाव अवश्य होना चाहिए। अतः अर्थापत्ति भी आत्मा को सिद्ध करने में असमर्थ है।

इस प्रकार जब पांचों सद्भावसाधक प्रमाणों से आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि नहीं हो सकती तब स्वाभाविक तौर से अभाव प्रमाण की प्रवृत्ति होती है। अभावप्रमाण असद्भाव साधक है अत. यह सिद्ध हो जाता है कि आत्मा असत् है। यह अभाव, अमुक स्थान पर आत्मा नहीं है, ऐसा नहीं कहता अपितु सर्वत्र आत्मा नहीं है, इस प्रकार से आत्मा के आत्यन्तिक अभाव की सूचना देता है। किसी वस्तु का एक जगह प्रत्यक्ष होता है और अन्यत्र प्रत्यक्ष नहीं होता, तब यह कहा जा सकता है कि अभाव ने अमुक क्षेत्र में अमुक वस्तु के असद्भाव की स्थापना या सिद्धि की। आत्मा का कहीं प्रत्यक्ष नहीं होता अतः आत्मा के अभाव का जो ज्ञान है वह आत्यन्तिक अभाव का सूचक है। इस प्रकार पूर्वपक्ष के रूप में आत्मा के अस्तित्व के विरोध में उपरोक्त हेतु उपस्थित किए गए। इन हेतुओं का मुख्य आधार प्रत्यक्ष है—इन्द्रियप्रत्यक्ष है। इन्द्रिय प्रत्यक्ष के विषय में अभाव में आत्मा का सद्भाव सिद्ध नहीं किया जा सकता, यही मुख्य आधार है।

इन हेतुओं का इस प्रकार खण्डन हो सकता है :—

प्रथम हेतु में प्रत्यक्ष का अभाव बताया गया, वह ठीक नहीं। केवल इन्द्रियप्रत्यक्ष को ही किसी तत्त्व की सिद्धि में प्रमाण मानना, युक्ति-युक्त नहीं। ऐसा मानने पर सुखदुःखादि का भी अभाव सिद्ध होगा, क्योंकि वे इन्द्रिय-प्रत्यक्ष के विषय न होकर मानसिक अनुभव के विषय हैं। आत्मा प्रत्यक्ष से सिद्ध है, क्योंकि संशय आदि जितनी भी मानसिक और बौद्धिक क्रियाएँ है, सब आत्मा के कारण ही हैं। जहाँ संशय होता है वहाँ आत्मा का अस्तित्व अवश्य स्वीकृत करना पड़ता है। जो प्रत्यक्ष अनुभव से सिद्ध है, उसे सिद्ध करने के लिए किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं होती। आत्मा स्वयं सिद्ध है, क्योंकि उसी के आधार पर संशयादि उत्पन्न होते हैं। सुखदुःखादि को सिद्ध करने के लिए भी किसी अन्य प्रमाण की आवश्यकता नहीं। ये सब आत्मपूर्वक ही हो सकते हैं।

अहं प्रत्यय का आधार कोई न कोई अवश्य होना चाहिए, क्योंकि उसके बिना त्रैकालिक अहं प्रत्यय नहीं हो सकता। जड़ भूतों में यह शक्ति नहीं कि वे अहं प्रत्यय को उत्पन्न कर सकें, क्योंकि अहं प्रत्यय के अभाव में जड़ का ज्ञान हीं नहीं हो सकता। पहले अहं प्रत्यय होता है तब 'यह जड़ है' ऐसा ज्ञान होता है, ऐसी दशा में जड़ से अहं प्रत्यय उत्पन्न होता है, यह नहीं कहा जा सकता। अहं प्रत्यय के अभाव में जड़ तत्त्व की सिद्धि ही नहीं हो सकती, फिर यह कैसे बन सकता है कि जड़ से अहं प्रत्यय उत्पन्न हो। अहं प्रत्यय-पूर्वक ही जड़-प्रतीति होती है, जड़प्रतीति-पूर्वक अहं प्रत्यय नहीं। यदि आत्मा नहीं है तो अहं प्रत्यय कैसे होता है ? आत्मा के अभाव में यह सन्देह कैसे हो सकता है कि आत्मा है या नहीं ?[1]

यह हेतु मनोवैज्ञानिक दृष्टि से है। स्मृति, प्रत्यभिज्ञान, संशय, निर्णय आदि जितनी भी मनोवैज्ञानिक क्रियाएँ हैं, किसी एक स्थायी चेतन तत्त्व के अभाव में नहीं हो सकतीं। ये सारी क्रियाएँ किसी एक चेतन तत्त्व को आधार या केन्द्र बनाकर ही घट सकती हैं।

---

१—वही १५५६

ज्ञान, संवेदन और इच्छा (Cognition, Affection and Conation) किसी एक आत्मिक तत्त्व के विना सम्भव नहीं। ये तीनों क्रियाएँ विखरी हुई अवस्था में उपलब्ध न हो कर व्यवस्थित ढंग से एक दूसरे से सम्वद्ध और सापेक्ष रूप में मिलती हैं। किसी एक सामान्य तत्त्व के अभाव में उनका पारस्परिक सम्वन्व नहीं हो सकता। इनकी एकरूपता और अन्वय विना किसी सामान्य आधार के सम्भव नहीं। शुद्ध भौतिक मस्तिष्क इस प्रकार की एकरूपता, व्यवस्था और अन्वय के प्रति कारण नहीं हो सकता।

संशय और संशयी का प्रश्न भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। संशय के लिए किसी ऐसे तत्त्व की अनिवार्यता है, जो उसका आधार हो। विना अधिष्ठान के किसी ज्ञान की उत्पत्ति नहीं हो सकती। संशय का अधिष्ठान कोई न कोई अवश्य होना चाहिए। सांख्यकारिका में पुरुष की सिद्धि के लिए एक हेतु 'अधिष्ठानात्' भी दिया गया है। इसी प्रकार से भोक्तृत्वादि हेतु भी उपस्थित किए गए हैं।[1] ये सारे हेतु यहाँ प्रयुक्त हो सकते हैं। विशेषावश्यक भाष्य में महावीर गौतम से कहते हैं कि हे गौतम ! यदि संशयी ही नहीं है तो "मैं हूँ या नहीं हूँ" यह संशय कहाँ से उत्पन्न होता है ? यदि तुम स्वयं ही अपने खुद के विषय में सन्देह कर सकते हो तो फिर किसमें संशय न होगा।[2]

आत्मा की सिद्धि के लिए गुण और गुणी का हेतु भी दिया जाता है। घट के रूपादि गुणों को देखकर घट का अस्तित्व सिद्ध किया जाता है उसी प्रकार आत्मा के ज्ञानादि गुणों का अनुभव करके आत्मा को सिद्ध किया जा सकता है। गुण और गुणी का सम्वन्ध अविच्छेद्य है। जहाँ गुण होते हैं वहाँ गुणी अवश्य होता है और जहाँ गुणी रहता है वहाँ गुण अवश्य होते हैं। न तो गुण गुणी के अभाव में रह सकते हैं और न गुणी गुण के विना रह

---

१—संघातपरार्थत्वात्, त्रिगुणादिविपर्ययादधिष्ठानात्।
पुरुषोऽस्ति भोक्तृभावात्, कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च॥
—सांख्यकारिका, १७

२—विशेषावश्यक भाष्य, १५५७

सकता है। जब गुण का अनुभव होता है तब गुणों का अस्तित्व भी होना ही चाहिए।[1]

वादी इस हेतु को मान लेता है, कि किन्तु वह कहता है ज्ञानादि गुणों का आधार शरीर के अतिरिक्त अन्य कुछ नहीं है। ज्ञानादि जितने भी गुण पाए जाते हैं, सब शरीराश्रित हैं। ऐसी दशा में शरीर से भिन्न एक स्वतन्त्र आत्मा मानने की कोई आवश्यकता नहीं। ज्ञानादि शरीर की ही क्रियाएँ हैं, अतः उनका आधार शरीर से भिन्न कोई द्रव्य नहीं है। वादी का हेतु यों है—ज्ञानादि शरीर के गुण हैं, क्योंकि वे केवल शरीर में ही पाए जाते हैं, जो शरीर में ही पाये जाते हैं वे शरीर के गुण होते हैं, जैसे मोटाई और दुबलापन आदि।

वादी का यह हेतु व्यभिचारी है। यह कैसे? इसका उत्तर यों है—ज्ञानादि गुण भौतिक शरीर के गुण नहीं हो सकते, क्योंकि वे अरूपी हैं, जब कि शरीर रूपी है, जैसे घट। रूपी द्रव्य के गुण अरूपी नहीं हो सकते, जैसे घट के गुण अरूपी नहीं हैं, क्योंकि वे इन्द्रिय-ग्राह्य हैं। ज्ञानादि गुण अरूपी हैं, क्योंकि वे इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं हैं। इसलिए ज्ञानादि गुण शरीर के गुण नहीं हो सकते, क्योंकि शरीर रूपी है और उसके गुण भी रूपी हैं और चक्षुरादि इन्द्रियों से उन गुणों का ग्रहण होता है। इसलिये ज्ञानादि गुणों का अन्य आश्रय होना चाहिए। यह आश्रय आत्मा है, जो अरूपी है।

दूसरी बात यह है कि कभी-कभी यह भी देखा जाता है कि शरीर की उपस्थिति में भी ज्ञानादि गुणों का अभाव रहता है।[2] सुषुप्ति, मूर्च्छादि अवस्थाओं में शरीर के विद्यमान रहते हुए भी ज्ञानादि गुण नहीं मिलते। इससे मालूम होता है कि ज्ञानादि गुण शरीर के नहीं, अपितु किसी अन्य तत्त्व के हैं। यदि शरीर के गुण

---

१—विशेषावश्यक भाष्य, १५५८

२—ज्ञानं न शरीरगुणं, सति शरीरे निवर्तमानत्वात्।

—प्रमेयकमलमार्तण्ड, पृष्ठ ११४

 

होते तो रूपादि की भाँति वे भी किसी-न-किसी रूप में उपलब्ध होते।

शरीर ज्ञानादि गुणों का कारण नहीं हो सकता, क्योंकि शरीर भौतिक तत्त्वों का कार्य है और भौतिक तत्त्व चेतना-शून्य हैं। जब भूतों में ही चैतन्य नहीं है तो उनके कार्य में चैतन्य कहाँ से आ जाएगा। प्रत्येक कार्य, कारण में अनुद्भूत रूप से रहता है। जब वह कारण कार्यरूप में परिणत होता है तब वह शक्तिरूप से रहा हुआ कार्य अभिव्यक्तरूप में हमारे सामने आ जाता है। इसके अतिरिक्त कारण और कार्य में कोई विशेष अन्तर नहीं है। जब भौतिक तत्त्वों में ही चेतना नहीं है तब यह कैसे सम्भव है कि शरीर चैतन्यगुण वाला हो जाय? यदि चेतना प्रत्येक भौतिक तत्त्व में नहीं है तो उन तत्त्वों के संयोग से भी वह उत्पन्न नहीं हो सकती। रेणु के प्रत्येक कण में न रहने वाला तैल रेणुकणों के संयोग से उत्पन्न नहीं हो सकता।[1] अतः यह कहना युक्तिसंगत नहीं कि चैतन्य चतुर्भूत के विशिष्ट संयोग से उत्पन्न होता है[2] यद्यपि इन चारों भूतों में पृथक्-पृथक् चैतन्य नहीं है। किण्वादि द्रव्यों के विशिष्ट संयोग से उत्पन्न होने वाली मादकता सर्वथा नवीन हो, ऐसी बात नहीं है। मादकता का कुछ-न-कुछ अंश प्रत्येक द्रव्य में अवश्य रहता है। अन्यथा उनके अतिरिक्त अन्य किसी भी द्रव्य से वही मादकता क्यों नहीं उत्पन्न हो जाती। शक्तिरूप में रहने वाली मादकता ही अभिव्यक्त रूप से प्रकट होती है। जो शक्ति रूप से सत् न हो वह अभिव्यक्त रूप से भी असत् ही रहता है। जो वस्तु सर्वथा असत् है वह कभी भी सत् नहीं हो सकती—जैसे खपुष्प। जो वस्तु सत् होती है वह कभी भी सर्वथा असत् नहीं हो सकती—जैसे चतुर्भूत[3]। यदि चैतन्य सर्वथा असत् है तो वह

---

१—'प्रत्येकमसती तेषु न स्याद्रेणुतैलवत्'।

—शास्त्रवार्तासमुच्चय, ९८

२—षड्दर्शनसमुच्चय, ८३

३—'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः'

—गीता २।१६

कभी सत् नहीं हो सकता और यदि सत् है तो सर्वथा असत् नहीं हो सकता। चतुर्भूत में चैतन्य की उपलब्धि नहीं होती, अतः उसका आश्रय आत्मा है।

आत्मा की पृथक् सिद्धि में एक हेतु यह भी है कि आत्मा या जीव शब्द सार्थक है, क्योंकि वह व्युत्पत्तिमूलक है और शुद्ध पद है। जो पद व्युत्पत्तियुक्त एवं शुद्ध होता है, उसका कोई-न-कोई विषय या वाच्य अवश्य होता है, जैसे घट शब्द का वाच्य एक विशिष्ट आकार वाला पदार्थ है। जो पद सार्थक नहीं होता उसकी व्युत्पत्ति नहीं होती और वह शुद्धपद नहीं होता। 'डित्थ' पद शुद्ध होता हुआ भी व्युत्पत्तिमूलक नहीं है, अतः वह निरर्थक है। 'आकाशकुसुम' पद व्युत्पत्तिमूलक होता हुआ भी निरर्थक है क्योंकि वह शुद्ध पद नहीं है। 'जीव' पद के लिए यह बात नहीं है, अतः उसका वाच्य कोई-न-कोई अर्थ अवश्य होना चाहिए[1]। यह अर्थ आत्मा है।

**आत्मा का स्वरूप:**

तत्त्वार्थसूत्र में जीव का लक्षण बताते समय उपयोग शब्द का प्रयोग किया गया है[2]। उपयोग बोधरूप व्यापार-विशेष है। यह व्यापार चैतन्य के कारण होता है। जड़ आदि पदार्थों में उपयोग नहीं है क्योंकि उनमें चेतना शक्ति का अभाव है। यह चेतना शक्ति आत्मा को छोड़कर अन्य किसी भी द्रव्य में नहीं पायी जाती अतः इसे जीव का लक्षण कहा गया है। उपयोग के अतिरिक्त उत्पाद, व्यय, ध्रौव्य, सत्त्व, प्रमेयत्वादि अनेक साधारण धर्म भी उसमें पाये जाते हैं। जीव का विशेष धर्म चेतना ही तत्त्वार्थकार के शब्दों में उपयोग है, अतः वही उसका लक्षण है। लक्षण में उन्हीं गुणों का समावेश होता है तो असाधारण होते हैं। उपयोग को जो आत्मा का लक्षण कहा गया है वह मोटे तौर से है। वैसे चैतन्य ही

---

१—जीवोत्ति सत्थपमिणं, सुद्धत्तणओ घडाभिहरणं व।
—विशेषावश्यक भाष्य १५७५

२—'उपयोगो लक्षणम्'।
—तत्त्वार्थसूत्र २।८

आत्मा का धर्म है। यह चैतन्य केवल उपयोग ही नहीं है, अपितु सुख और वीर्यात्मक भी है। उपयोग का अर्थ होता है ज्ञान और दर्शन[1]। आत्मा में अनन्त चतुष्टय होता है—अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सुख और अनन्त वीर्य। उपयोग केवल ज्ञान और दर्शन ही है। सुख और वीर्य का इसी के अन्दर अन्तर्भाव करने से यह लक्षण पूर्ण हो सकता है। अनन्त चतुष्टय संसारी आत्मा में अपने पूर्णरूप में नहीं होते। मुक्त आत्मा अथवा केवलियों की दृष्टि से इनका ग्रहण किया गया है। ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तराय कर्म के क्षय से क्रमशः अनन्तज्ञान, अनन्त-दर्शन, अनन्तसुख और अनन्तवीर्य प्रादुर्भूत होता है। इन चार घातिकर्मों के क्षय से प्रादुर्भूत होने वाली चेतना की विशेष शक्तियों को ही अनन्त चतुष्टय का नाम दिया गया है। वैसे जीव या आत्मा का लक्षण चेतना ही है।

## ज्ञानोपयोग:

ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग में यह अन्तर है कि ज्ञान साकार है, जब कि दर्शन निराकार है। ज्ञान सविकल्पक है और दर्शन निर्विकल्पक है। उपयोग की सर्वप्रथम भूमिका दर्शन है, जिसमें केवल सत्ता का भान होता है। इसके बाद क्रमशः उपयोग विशेष-ग्राही होता जाता है। यह ज्ञानोपयोग है। पहले दर्शन होता है, फिर ज्ञान होता है। इसलिए दर्शन निराकार और निर्विकल्पक है, और ज्ञान साकार और सविकल्पक है। दर्शन के पहले ज्ञान को ग्रहण इसलिए किया जाता है कि ज्ञान सविकल्पक होने के कारण अधिक महत्त्व रखता है। वैसे उत्पत्ति की दृष्टि से ज्ञान का स्थान बाद में है और दर्शन का स्थान पहले है।

ज्ञानोपयोग के दो भेद हैं—स्वभावज्ञान और विभावज्ञान।

केवल। इनमें से प्रथम दो अर्थात् मति और श्रुत को परोक्ष कहा। शेष तीन अर्थात् अवधि, मनःपर्यय और केवल को प्रत्यक्ष कहा। इन पाँच ज्ञानों में से प्रथम तीन ज्ञानों को विपर्यय कहा। इस प्रकार दो परोक्ष, तीन प्रत्यक्ष और तीन विपरीत यों कुल मिला कर ज्ञान के आठ भेद हुए। ज्ञानोपयोग की चर्चा इन आठ भेदों के साथ समाप्त होती है।

**दर्शनोपयोग :**

ज्ञानोपयोग की तरह दर्शनोपयोग भी दो प्रकार का है—स्वभावदर्शन और विभावदर्शन।

स्वभावदर्शन आत्मा का स्वाभाविक उपयोग है। स्वभावज्ञान की तरह यह भी प्रत्यक्ष एवं पूर्ण होता है। इसे केवलदर्शन भी कहते हैं।

विभावदर्शन तीन प्रकार का होता है—चक्षुर्दर्शन, अचक्षुर्दर्शन, अवधिदर्शन।

चक्षुर्दर्शन—चक्षुरिन्द्रिय से होने वाला निराकार और निर्विकल्प दर्शन चक्षुर्दर्शन है। चक्षुरिन्द्रिय की प्रधानता के कारण चक्षुर्दर्शन नामक स्वतन्त्र भेद किया गया है।

अचक्षुर्दर्शन—चक्षुरिन्द्रियातिरिक्त इन्द्रियों तथा मन से होने वाला जो दर्शन है वह अचक्षुर्दर्शन है।

अवधिदर्शन—सीधा आत्मा से होने वाला रूपी पदार्थों का दर्शन अवधिदर्शन है।

इस प्रकार दर्शनोपयोग के चार भेद हुए—

१—केवलदर्शन (स्वभावदर्शन), २—चक्षुर्दर्शन, ३—अचक्षुर्दर्शन, ४—अवधिदर्शन।

ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग के भेदों में यह अन्तर है कि दर्शनोपयोग कभी मिथ्या नहीं होता। सत्तामात्र का उपयोग मिथ्या नहीं हो सकता। जब उपयोग सविकल्पक रूप धारण करता है—विशेषग्राही होता है तब मिथ्या होने का अवसर आता है। सामान्य सत्तामात्र का ग्रहण मिथ्यात्व से परे है क्योंकि वहाँ केवल सत्ता का

प्रतिभास है। सत्ता के प्रतिभास में सम्यक्त्व और मिथ्यात्व का भेद नहीं होता। वह तो एक रूप होता है और वह रूप यथार्थ होता है। दूसरा अन्तर यह है कि मनःपर्यय दर्शन नहीं होता क्योंकि अवधिदर्शन के विषय के अनन्तवें भाग का ज्ञान ही मनःपर्ययज्ञान है। मनःपर्यय उपयोग अवधिज्ञान का ही विशेष विकास है। ऐसी दशा में मनःपर्यय नामक भिन्न दर्शन की कोई आवश्यकता नहीं। सूक्ष्म विवेचन किया जाय तो मनःपर्ययज्ञान भी अवधिज्ञान से भिन्न नहीं है। अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञान एक ही उपयोग की दो भूमिकाएँ हैं। तीसरा अन्तर यह है कि श्रुतज्ञान की तरह श्रुतदर्शन नहीं होता क्योंकि श्रुतोपयोग हमेशा सविकल्पक होता है। चक्षुर्दर्शन और अचक्षुर्दर्शन मतिज्ञान की ही भूमिकाएँ हैं। इन दोनों का नाम मतिदर्शन इसलिए नहीं रखा कि दर्शन में चक्षुरिन्द्रिय को अधिक महत्त्व दिया गया है। चक्षु के महत्त्व के कारण एक भेद चक्षु के नाम से रखा गया और दूसरा चक्षु से इतर इन्द्रियों और मन के नाम से।

सामान्यरूप से आत्मा का यही स्वरूप है। ऐसे जीवों के दो भेद किए गए हैं—संसारी और मुक्त।[1] मुक्त जीव का लक्षण स्वभावोपयोग है। केवलज्ञान और केवलदर्शन रूप आत्मा का शुद्ध और स्वभावोपयोग ही मुक्तात्मा की पहचान है। संसारी जीवों के समनस्क और अमनस्क, त्रस और स्थावर, पर्याप्त और अपर्याप्त आदि कई भेद हैं। इन सब भेदों का विशेष विचार न करके संसारी जीव के स्वरूप का जरा विस्तृत विवेचन करेंगे। साथ-ही-साथ अन्य दर्शनों से इस विषय में क्या मतभेद है, इसका भी उल्लेख करने का प्रयत्न करेंगे।

## संसारी आत्मा :

वादिदेवसूरि ने संसारी आत्मा का जो स्वरूप बताया है उनमें जैनदर्शनसम्मत आत्मा का पूर्ण रूप आ जाता है। यहाँ उसी स्वरूप को आधार बनाकर विवेचन किया जायगा। वह स्वरूप यह है—

---

१—'संसारिणो मुक्ताश्च'—वही २।१०

केवल। इनमें से प्रथम दो अर्थात् मति और श्रुत को परोक्ष कहा। शेष तीन अर्थात् अवधि, मनःपर्यय और केवल को प्रत्यक्ष कहा। इन पाँच ज्ञानों में से प्रथम तीन ज्ञानों को विपर्यय कहा। इस प्रकार दो परोक्ष, तीन प्रत्यक्ष और तीन विपरीत यों कुल मिला कर ज्ञान के आठ भेद हुए। ज्ञानोपयोग की चर्चा इन आठ भेदों के साथ समाप्त होती है।

**दर्शनोपयोग :**

ज्ञानोपयोग की तरह दर्शनोपयोग भी दो प्रकार का है—स्वभावदर्शन और विभावदर्शन।

स्वभावदर्शन आत्मा का स्वाभाविक उपयोग है। स्वभावज्ञान की तरह यह भी प्रत्यक्ष एवं पूर्ण होता है। इसे केवलदर्शन भी कहते हैं।

विभावदर्शन तीन प्रकार का होता है—चक्षुर्दर्शन, अचक्षुर्दर्शन, अवधिदर्शन।

चक्षुर्दर्शन—चक्षुरिन्द्रिय से होने वाला निराकार और निर्विकल्प दर्शन चक्षुर्दर्शन है। चक्षुरिन्द्रिय की प्रधानता के कारण चक्षुर्दर्शन नामक स्वतन्त्र भेद किया गया है।

अचक्षुर्दर्शन—चक्षुरिन्द्रियातिरिक्त इन्द्रियों तथा मन से होने वाला जो दर्शन है वह अचक्षुर्दर्शन है।

अवधिदर्शन—सीधा आत्मा से होने वाला रूपी पदार्थों का दर्शन अवधिदर्शन है।

इस प्रकार दर्शनोपयोग के चार भेद हुए—

१—केवलदर्शन (स्वभावदर्शन), २—चक्षुर्दर्शन, ३—अचक्षुर्दर्शन, ४—अवधिदर्शन।

ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग के भेदों में यह अन्तर है कि दर्शनोपयोग कभी मिथ्या नहीं होता। सत्तामात्र का उपयोग मिथ्या नहीं हो सकता। जब उपयोग सविकल्पक रूप धारण करता है—विशेषग्राही होता है तब मिथ्या होने का अवसर आता है। सामान्य सत्तामात्र का ग्रहण मिथ्यात्व से परे है क्योंकि वहाँ केवल सत्ता का

उपर्युक्त मान्यता का खण्डन करते हुए यह कहा गया कि आत्मा चैतन्यस्वरूप है। चैतन्य आत्मा का मूल गुण है, आगन्तुक या औपाधिक नहीं। आत्मा और चैतन्य में एकान्त भेद नहीं है। यदि आत्मा और ज्ञान को एकान्त भिन्न माना जाय तो चैत्र का ज्ञान चैत्र की आत्मा से उतना ही भिन्न है जितना कि मैत्र की आत्मा से। इसी प्रकार मैत्र का ज्ञान भी मैत्र की आत्मा से उतना ही भिन्न है जितना कि चैत्र की आत्मा से। चैत्र और मैत्र दोनों का ज्ञान दोनों की आत्माओं के लिए एक सरीखा है। ऐसी स्थिति में इसका क्या कारण है कि चैत्र का ज्ञान चैत्र की ही आत्मा में है और मैत्र का ज्ञान मैत्र की ही आत्मा में? दोनों ज्ञान दोनों में समान रूप से रहने चाहिएँ। वास्तव में 'उसका ज्ञान' 'इसका ज्ञान' या 'मेरा ज्ञान' जैसी कोई वस्तु नहीं है। सभी ज्ञान सबसे समान रूप से भिन्न है, क्योंकि ज्ञान आत्मा का स्वभाव नहीं है। वह बाद में आत्मा से जुड़ता है।

इस कठिनाई को दूर करने के लिए यह हेतु दिया जाता है कि यद्यपि ज्ञान और आत्मा बिल्कुल भिन्न हैं तथापि ज्ञान आत्मा से समवाय सम्बन्ध से सम्बद्ध है। जो ज्ञान जिस आत्मा के साथ सम्बद्ध होता है वह ज्ञान उसी आत्मा का कहा जाता है, अन्य का नहीं। इस प्रकार समवाय सम्बन्ध हमारी सारी कठिनाई दूर कर देता है। चैत्र का ज्ञान चैत्र की आत्मा से सम्बद्ध है; न कि मैत्र की आत्मा से। इसी तरह मैत्र का ज्ञान मैत्र की आत्मा के साथ समवाय सम्बन्ध से सम्बद्ध है न कि चैत्र की आत्मा के साथ। जो ज्ञान जिस आत्मा के साथ समवाय सम्बन्ध से जुड़ा हुआ होता है वह ज्ञान उसी आत्मा का ज्ञान कहा जाता है।

नैयायिकों और वैशेषिकों का यह हेतु ठीक नहीं। समवाय एक है, नित्य है और व्यापक है।[1] अमुक ज्ञान का सम्बन्ध चैत्र से ही होना चाहिए, मैत्र से नहीं, इसका कोई सन्तोषप्रद उत्तर नहीं है। जब समवाय एक, नित्य और व्यापक है, तब ऐसा क्यों कि अमुक ज्ञान का सम्बन्ध

---

१—'समवायस्यैकत्वान्नित्यत्वाद्व्यापकत्वाच्च'।

—स्याद्वादमञ्जरी, का० ८

आत्मा प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सिद्ध है। वह चैतन्यस्वरूप है, परिणामी है, कर्त्ता है, साक्षात् भोक्ता है, स्वदेहपरिमाण है, प्रत्येक शरीर में भिन्न है, पौद्गलिक कर्मों से युक्त है।[1]

'आत्मा प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सिद्ध है' इस कथन का तात्पर्य यह है कि चार्वाकादि जो लोग आत्मा का पृथक् अस्तित्व नहीं मानते उन्हें उसकी स्वतन्त्र सत्ता में विश्वास करना चाहिए। इसके लिए हम बहुत कुछ लिख चुके हैं, अत. यहाँ उसे दोहराने की आवश्यकता नहीं।

'वह चैतन्य स्वरूप है' यह लक्षण वैशेषिक और नैयायिकादि उन दार्शनिकों को उत्तर देने के लिए है, जो चैतन्य को आत्मा का आगन्तुक और औपाधिक गुण मानते हैं। आत्मा स्वरूप से चेतन नहीं है। बुद्ध्यादि गुणों के सम्बन्ध से उसमें ज्ञान या चेतना उत्पन्न होती है। जिस प्रकार अग्नि के सम्बन्ध से घट में रक्तता उत्पन्न होती है उसी प्रकार आत्मा में चेतना गुण उत्पन्न होता है।[2]

जब तक आत्मा में चैतन्य उत्पन्न नहीं होता तब तक वह जड़ है। जो लोग इस प्रकार चैतन्य की उत्पत्ति मानते हैं उनके मत से आत्मा स्वभाव से चेतन नहीं है। वे चैतन्य को आत्मा का आवश्यक गुण नहीं मानते। चैतन्य अथवा ज्ञान एक भिन्न तत्त्व है और आत्मा एक भिन्न पदार्थ है। दोनों के सम्बन्ध से आत्मा में ज्ञान उत्पन्न होता है। इसी सम्बन्ध के कारण हम कहते हैं कि यह आत्मा ज्ञानवान् है। जिस प्रकार दण्ड के सम्बन्ध से पुरुष दण्डी कहा जाता है उसी प्रकार ज्ञान के सम्बन्ध से आत्मा ज्ञानवान् कहा जाता है। वास्तव में ज्ञान और आत्मा अत्यन्त भिन्न हैं।

---

१—प्रमाता प्रत्यक्षादिप्रसिद्ध आत्मा।
चैतन्यस्वरूपः परिणामी कर्त्ता साक्षाद्भोक्ता स्वदेह-परिमाणः प्रतिक्षेत्रं भिन्नः पौद्गलिकादृष्टवांश्चायम्।
—प्रमाणनयतत्त्वालोक ७।५५-५६

२—अग्निघटसंयोगजरोहितादिगुणवत्।
—शांकरभाष्य—२।३।१८

भी आत्मा से सर्वथा भिन्न नहीं है। वह आत्मा का स्वभाव है, इसलिए आत्मा से अभिन्न है।

यहाँ पर एक शंका होती है कि यदि आत्मा और ज्ञान अभिन्न हैं तो उन दोनों में कर्तृ-करण भाव कैसे बन सकता है ? जिस प्रकार सर्प अपने ही शरीर से अपने को लपेटता है[1] उसी प्रकार आत्मा अपने से ही अपने आपको जानता है। वही आत्मा जानने वाला है— कर्त्ता है और उसी आत्मा से जानता है—करण है। कर्त्ता और करण का यह सम्बन्ध पर्यायभेद से है। आत्मा की ही पर्यायें करण होती हैं। उन पर्यायों को छोड़कर दूसरा कोई करण नहीं होता। अतः आत्मा चैतन्य स्वरूप है।

आत्मा 'परिणामी है' यह विशेषण उन लोगों के मत के खण्डन के लिए है जो आत्मा को चैतन्यस्वरूप मानते हुए भी एकान्त रूप से नित्य एवं शाश्वत मानते हैं। वे कहते हैं कि आत्मा अपरिणामी है—अपरिवर्तनशील है। उदाहरण के लिए सांख्य दर्शन को लीजिए। वह पुरुष को कूटस्थ नित्य मानता है। जो कुछ भी परिवर्तन होता है, वह प्रकृति में होता है। पुरुष न कभी बद्ध होता है और न कभी मुक्त। बन्धन और मुक्तिरूप जितने भी परिणाम हैं, प्रकृत्याश्रित हैं, पुरुषाश्रित नहीं।[2] पुरुष नित्य है अतः जन्म, मरण आदि जितने भी परिणाम हैं उनसे वह भिन्न है—अस्पृश्य है। इसीलिए पुरुष अपरिणामी है।

परिणामवाद का समर्थन करने वाला जैन दर्शन कहता है कि यदि प्रकृति ही बद्ध होती है, प्रकृति ही मुक्त होती है तो वह क्या है जिससे प्रकृति बद्ध होती है और जिसके अभाव में उसे मुक्ति मिलती है। प्रकृति के अतिरिक्त कोई ऐसा तत्त्व नहीं जिसे सांख्य दर्शन मानता हो। इस-

१—'सर्पं आत्मानमात्मना वेष्टयति'।

—वही का० ८ पृ० ४३

२—तस्मान्न बध्यतेऽद्धा नापि मुच्यते नापि संसरति कश्चित्।
संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः॥

—सांख्यकारिका, ६२

अमुक आत्मा के साथ ही हो और अन्य आत्माओं के साथ नहीं। दूसरी बात यह है कि न्यायवैशेषिक दर्शन के अनुसार आत्मा भी सर्वव्यापक है, इसलिए एक आत्मा का ज्ञान सब आत्माओं में रहना चाहिए। इस तरह चैत्र का ज्ञान मैत्र में भी रहेगा।

किसी तरह यह मान भी लिया जाय कि ज्ञान समवाय सम्बन्ध से आत्मा के साथ सम्बद्ध हो जाता है, तब भी एक प्रश्न बाकी रह जाता है और वह यह कि समवाय किस सम्बन्ध से ज्ञान और आत्मा के साथ सम्बद्ध होता है ? यदि इसके लिए किसी अन्य समवाय की आवश्यकता होती है तो अनवस्था दोष का सामना करना पड़ता है। यदि यह कहा जाय कि वह अपने-आप जुड़ जाता है तो फिर ज्ञान और आत्मा अपने आप क्यों नहीं सम्बद्ध हो जाते ? उनके लिए एक तीसरी चीज की आवश्यकता क्यों रहती है ?

नैयायिक और वैशेषिक एक दूसरा हेतु उपस्थित करते हैं। वे कहते हैं कि आत्मा और ज्ञान में कर्तृ-करण भाव है, अतः दोनों भिन्न होने चाहिएँ। आत्मा कर्त्ता है और ज्ञान करण है, अतः आत्मा और ज्ञान एक नहीं हो सकते। जैन-दार्शनिक कहते हैं कि यह हेतु ठीक नहीं है। ज्ञान और आत्मा का सम्बन्ध सामान्य करण और कर्त्ता का सम्बन्ध नहीं है। 'देवदत्त दात्र से काटता है,' यहाँ दात्र एक बाह्य करण है। ज्ञान इस प्रकार का करण नहीं है जो आत्मा से भिन्न हो।[1] यदि दात्र की तरह ज्ञान भी आत्मा से भिन्न सिद्ध हो जाय तब यह कहा जा सकता है कि ज्ञान और आत्मा में करण और कर्त्ता का सम्बन्ध है, फलतः ज्ञान आत्मा से भिन्न है। हम कह सकते हैं कि देवदत्त नेत्र और दीपक से देखता है। यहाँ पर देवदत्त से दीपक जिस प्रकार भिन्न है उस प्रकार आँखें भिन्न नहीं हैं। यद्यपि दीपक और नेत्र दोनों करण हैं किन्तु दोनों में बहुत अन्तर है। उसी प्रकार ज्ञान आत्मा का करण होता हुआ

---

१—करणं द्विविधं ज्ञेयं, बाह्यमाभ्यन्तरं बुधैः।
यथा लुनाति दात्रेण, मेरुं गच्छति चेतसा ॥

—स्याद्वादमंजरी, का० ८ पृ० ४२

भी आत्मा से सर्वथा भिन्न नहीं है। वह आत्मा का स्वभाव है, इसलिए आत्मा से अभिन्न है।

यहाँ पर एक शंका होती है कि यदि आत्मा और ज्ञान अभिन्न हैं तो उन दोनों में कर्तृ-करण भाव कैसे बन सकता है? जिस प्रकार सर्प अपने ही शरीर से अपने को लपेटता है[1] उसी प्रकार आत्मा अपने से ही अपने आपको जानता है। वही आत्मा जानने वाला है— कर्त्ता है और उसी आत्मा से जानता है—करण है। कर्त्ता और करण का यह सम्बन्ध पर्यायभेद से है। आत्मा की ही पर्यायें करण होती हैं। उन पर्यायों को छोड़कर दूसरा कोई करण नहीं होता। अतः आत्मा चैतन्य स्वरूप है।

आत्मा 'परिणामी है' यह विशेषण उन लोगों के मत के खण्डन के लिए है जो आत्मा को चैतन्यस्वरूप मानते हुए भी एकान्त रूप से नित्य एवं शाश्वत मानते हैं। वे कहते हैं कि आत्मा अपरिणामी है—अपरिवर्तनशील है। उदाहरण के लिए सांख्य दर्शन को लीजिए। वह पुरुष को कूटस्थ नित्य मानता है। जो कुछ भी परिवर्तन होता है, वह प्रकृति में होता है। पुरुष न कभी बद्ध होता है और न कभी मुक्त। बन्धन और मुक्तिरूप जितने भी परिणाम हैं, प्रकृत्याश्रित हैं, पुरुषाश्रित नहीं।[2] पुरुष नित्य है अतः जन्म, मरण आदि जितने भी परिणाम हैं उनसे वह भिन्न है—अस्पृश्य है। इसीलिए पुरुष अपरिणामी है।

परिणामवाद का समर्थन करने वाला जैन दर्शन कहता है कि यदि प्रकृति ही बद्ध होती है, प्रकृति ही मुक्त होती है तो वह क्या है जिससे प्रकृति बद्ध होती है और जिसके अभाव में उसे मुक्ति मिलती है। प्रकृति के अतिरिक्त कोई ऐसा तत्त्व नहीं जिसे सांख्य दर्शन मानता हो। इस-

१—'सर्पं आत्मानमात्मना वेष्टयति'।

—वही का० ८ पृ० ४२

२—तस्मान्न बध्यतेऽद्धा नाऽपि मुच्यते नाऽपि संसरति कश्चित्।
संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः॥

—सांख्यकारिका, ६२

लिये प्रकृति किसी अन्य तत्त्व से तो बद्ध नहीं हो सकती। यदि प्रकृति स्वयं ही बद्ध होती है और स्वयं ही मुक्त होती है तो बन्धन और मुक्ति में कोई अन्तर नहीं होगा, क्योंकि प्रकृति हमेशा प्रकृति है। वह जैसी है वैसी ही रहेगी, क्योंकि उसमें भेद डालने वाला कोई अन्य कारण नहीं है। अखण्ड तत्त्व में अपने आप अवस्थाभेद नहीं हो सकता। यदि यह माना जाय कि पुरुष प्रकृति के परिवर्तन में कारण है तब भी समस्या का समाधान नहीं हो सकता। पुरुष हमेशा प्रकृति के सम्मुख रहता है। यदि वह हमेशा एकरूप है तो प्रकृति भी एकरूप रहेगी। यदि उसमें परिवर्तन होता है तो प्रकृति में भी परिवर्तन होगा। ऐसा नहीं हो सकता कि पुरुष तो सदैव एकरूप रहे और प्रकृति में परिवर्तन होता रहे। यदि पुरुष प्रकृति के परिवर्तन में कारण है तो उसमें भी परिवर्तन होना चाहिए। बिना उसमें परवर्तन हुए प्रकृति में परिवर्तन होता रहे, यह समझ में नहीं आता। यदि प्रकृति के परिवर्तन के लिए पुरुष में परिवर्तन माना जाय तो जिस बला से बचने के लिए प्रकृति की शरण लेनी पड़ी वही बला पुनः गले में आ पड़ी।

सांख्य दर्शन की धारणा के अनुसार सुख-दुःखादि जितनी भी मानसिक क्रियाएँ हैं, सब प्रकृति की देन हैं। पुरुष का बुद्धि में प्रतिबिम्ब पड़ता है। इस प्रतिबिम्ब के कारण पुरुष यह समझता है कि सुख दुःखादि मेरे भाव हैं। यह धारणा भी परिणामवाद की ओर जाती है। पुरुष अपने मूल स्वरूप को भूल कर सुखदुःखादि को अपना समझने लगता है, इसका अर्थ यह हुआ कि उसके मूलरूप में एक प्रकार का परिवर्तन हो गया। बिना अपने असली रूप को छोड़े यह कभी नहीं हो सकता कि वह सुखदुःखादि को जो वास्तव में उसके नहीं हैं, अपने समझने लगे। ज्यों ही वह अपने मूलरूप को भूलकर अन्य रूप में आ जाता है त्यों ही उसके स्वभाव में परिवर्तन हो जाता है। यह परिवर्तन अपरिणामी पुरुष में कदापि सम्भव नहीं। अतः पुरुष परिणामी है। दूसरी बात यह है कि सुखदुःखादि परिणाम चैतन्यपूर्वक हैं। जड़ प्रकृति को इन परिणामों का अनुभव नहीं हो सकता। ऐसी दशा में यही मानना चाहिए कि पुरुष परिणामी है।

सांख्य पुरुष को कर्त्ता नहीं मानता। पुरुष साक्षी मात्र है,[1] ऐसा उसका विश्वास है। परिणामवाद की सिद्धि के साथ ही साथ कर्तृत्व भी सिद्ध हो जाता है। सुख-दुःखादि का अनुभव विना क्रिया के नहीं हो सकता। अथवा यों कहना चाहिए कि सुख दुःखादि क्रिया रूप ही हैं। ऐसी अवस्था में पुरुष को अकर्त्ता और निष्क्रिय कहना ठीक नहीं। आत्मा 'कर्त्ता है' यह लक्षण इसी वात की पुष्टि के लिए है।

आत्मा साक्षात् भोक्ता है, यह विशेषण भी सांख्यों की मान्यता के खण्डन के लिए है। सांख्य लोग पुरुष में साक्षात् भोक्तृत्व नहीं मानते। वे कहते हैं कि बुद्धि का जो भोग है उसीको पुरुष अपना मान लेता है। वैसे पुरुष में स्वतः भोग क्रिया नहीं है। जैनों का कथन है कि भोगरूप क्रिया जड़ बुद्धि में नहीं घट सकती। उसका सम्बन्ध सीधा पुरुष से है—आत्मा से है। जिस प्रकार परिणाम और क्रिया का आश्रय आत्मा ही होना चाहिए उसी प्रकार भोगरूप क्रिया का आश्रय भी आत्मा ही होना चाहिए। इसके अतिरिक्त पुरुष का बुद्धि में प्रतिबिम्ब नहीं पड़ सकता, क्योंकि पुरुष आध्यात्मिक और चेतन तत्त्व है जबकि बुद्धि जड़ और भौतिक है, क्योंकि वह प्रकृति का विकार है। चैतन्य का जड़ तत्त्व में प्रतिबिम्ब कैसे पड़ सकता है? प्रतिबिम्ब तो जड़ का जड़ में ही पड़ सकता है। जैन दर्शन सम्मत आत्मा और कर्म के सम्बन्ध में ये सब दोष लागू नहीं होते, क्योंकि वह संसारी आत्मा को परिणामी और कथंचित् मूर्त मानता है। सांख्य दर्शन एकान्तवादी है। वह पुरुष को एकान्त रूप से नित्य मानता है। परिणाम का भी आत्यन्तिक अभाव मानता है। ऐसी स्थिति में प्रकृति और पुरुष का किसी भी प्रकार का सम्बन्ध नहीं घट सकता। सम्बन्ध के लिए परिवर्तन-परिणाम अत्यन्त आवश्यक है। जहाँ परिणाम का अभाव है वहाँ कर्तृत्व, भोक्तृत्व आदि सभी क्रियाओं का अभाव है।

---

१—तस्माच्च विपर्यासात् सिद्धं साक्षित्वमस्य पुरुषस्य।
कैवल्यं माध्यस्थ्यं द्रष्टृत्वमकर्तृभावश्च॥

—सांख्यकारिका, १९

आत्मा 'स्वदेह परिमाण है' यह लक्षण उन सभी दार्शनिकों की मान्यता का खण्डन करने के लिए है, जो आत्मा को सर्वव्यापक मानते हैं। नैयायिक, वैशेषिक, सांख्य, मीमांसक आदि आत्मा का अनेकत्व तो स्वीकृत करते हैं, किन्तु साथ ही साथ आत्मा को सर्वव्यापक भी मानते हैं। वे कहते हैं कि जिस प्रकार आकाश सर्वव्यापक है उसी प्रकार प्रत्येक आत्मा सर्वव्यापक है। भारतीय दर्शनशास्त्र में आत्मा का स्वतन्त्र अस्तित्व मान कर भी उसे स्वदेह परिमाण मानना जैन दर्शन की ही विशेषता है। जैन दर्शन के अतिरिक्त कोई ऐसा दर्शन नहीं है जो आत्मा को शरीर परिमाण मानता हो। जैनों का कथन है कि किसी भी आत्मा को शरीर से बाहर मानना अनुभव एवं प्रतीति से विपरीत है। हमारी प्रतीति हमें यही बताती है कि जितने परिमाण में हमारा शरीर है उतने ही परिमाण में हमारी आत्मा है। शरीर से बाहर आत्मा का अस्तित्व किसी भी प्रमाण से सिद्ध नहीं हो सकता। जहाँ पर जिस वस्तु के गुण उपलब्ध होते हैं वह वस्तु वहीं पर होती है। कुम्भ वहीं है जहाँ कुम्भ के गुण रूपादि उपलब्ध हैं[1]। इसी प्रकार आत्मा का अस्तित्व भी वहीं मानना चाहिए, जहाँ आत्मा के गुण ज्ञान, स्मृति आदि उपलब्ध हों। ये सारे गुण यद्यपि भौतिक शरीर के नहीं हैं तथापि उपलब्ध वहीं होते हैं जहाँ शरीर होता है, अतः यह मानना ठीक नहीं कि आत्मा सर्वव्यापक है।

कोई यह पूछ सकता है कि गन्ध दूर रहती है फिर भी हम कैसे सूँघ लेते हैं? इसका उत्तर यही है कि गन्ध के परमाणु घ्राणेन्द्रिय तक पहुँचते हैं, इसीलिए हमें गन्ध आती है। यदि घ्राणेन्द्रिय के पास पहुँचे बिना ही गन्ध का अनुभव होने लगे, तो सभी वस्तुओं की गन्ध आ जानी चाहिए। ऐसा नहीं होता, किन्तु जिस वस्तु के गन्धाणु हमारी घ्राणेन्द्रिय तक पहुँचते हैं उसी वस्तु की गन्ध की प्रतीति होती है। आत्मा के सर्वगतत्व का खण्डन करने के लिए निम्न हेतु का प्रयोग है—

१—अन्ययोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिका, का० ९

आत्मा सर्वगत नहीं है क्योंकि उसके गुण सर्वत्र उपलब्ध नहीं होते। जिसके गुण सर्वत्र उपलब्ध नहीं होते वह सर्वगत नहीं होता जैसे घट। आत्मा के गुण सर्वत्र उपलब्ध नहीं होते, अतः आत्मा सर्वगत नहीं है। जो सर्वगत होता है उसके गुण सर्वत्र उपलब्ध होते हैं—जैसे आकाश[1]।

नैयायिक इस मान्यता का खण्डन करते हुए कहते हैं कि हमारा अदृष्ट सर्वत्र कार्य करता रहता है। उसके रहने के लिए आत्मा की आवश्यकता होती है। वह केवल आकाश में नहीं रहता, क्योंकि प्रत्येक आत्मा का अदृष्ट भिन्न-भिन्न है। जब अदृष्ट सर्वव्यापक है तब आत्मा भी सर्वव्यापक ही होगी, क्योंकि जहाँ आत्मा होती है वहीं अदृष्ट रहता है। जैन दार्शनिक इस चीज को नहीं मानते। वे कहते हैं कि प्रत्येक वस्तु का अपना-अपना स्वभाव होता है, जिसके अनुसार वह कार्य करती है। अग्नि का स्वभाव जलना है, इसलिए वह जलती है। यदि प्रत्येक वस्तु के लिए अदृष्ट की कल्पना की जाएगी तो वायु का तिर्यग् गमन, अग्नि का प्रज्वलन आदि जगत् के जितने भी कार्य हैं, सबके लिए अदृष्ट की सत्ता माननी पड़ेगी। ऐसा मानना युक्तिसंगत नहीं, क्योंकि प्रत्येक वस्तु का एक विशिष्ट स्वभाव होता है जिसके अनुसार वह कार्य करती है। वह स्वभाव उसका स्वरूप है, अदृष्ट-प्रदत्त गुण नहीं।

दूसरी बात यह है कि यदि सभी वस्तुओं के स्वभाव का निर्माण अदृष्ट द्वारा माना जाय तो ईश्वर के लिए जगत् में कोई स्थान नहीं रहेगा।

एक प्रश्न यह हो सकता है कि यदि आत्मा विभु नहीं है तो शरीर-निर्माण के लिए परमाणुओं को कैसे खींचेगी? इसका उत्तर यह है कि शरीर-निर्माण के लिए विभुत्व की आवश्यकता नहीं है। यदि आत्मा को विभु माना जाय तो उसका शरीर जगत्परिमाण हो जाएगा, क्योंकि जगत्व्यापी होने से सारे जगत् के परमाणुओं

---

१—स्याद्वादमंजरी, का० ९ पृ० ४९

को खींच लेगी। ऐसी अवस्था में न जाने उसका शरीर कितना भयंकर होगा और शायद सारे जगत् में एक ही शरीर होगा।

नैयायिक एक और शंका उठाता है। वह कहता है कि आत्मा को शरीर-परिमाण मानने से आत्मा सावयव हो जाएगा और सावयव होने से कार्य हो जाएगा जैसे शरीर स्वयं कार्य है। कार्य होने से आत्मा अनित्य हो जाएगी। जैन दार्शनिक इस परिणाम को बड़े गर्व से स्वीकृत करते हैं। वे आत्मा को कूटस्थ नित्य मानते ही नहीं। इसलिए आत्मा को अनित्य मानना उन्हें इष्ट है। जैनों की मान्यता है कि आत्मा के प्रदेश होते हैं, यद्यपि साधारण अर्थ में अवयव नहीं होते। आत्मा पारिणामिक है, सावयव है, सप्रदेश है। ऐसी स्थिति में अनित्यता का दोष जैनों पर नहीं आता। आत्मा संकोच और विकासशाली हैं अतः एक शरीर से दूसरे में पहुँचने पर उसके परिमाण में परिवर्तन हो जाता है। रामानुज जिस प्रकार ज्ञान को संकोचविकास-शाली मानता है[1] उसी प्रकार जैन दर्शन आत्मा को संकोचविकासशाली मानता है।

आत्मा 'प्रत्येक शरीर में भिन्न है' यह बात उन दार्शनिकों की मान्यता के खण्डन के रूप में कही गई, है, जो आत्मा को केवल एक आध्यात्मिक तत्त्व मानते हैं। उनकी मान्यता के अनुसार प्रत्येक आत्मा की स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। जैन-दर्शन की मान्यता के अनुसार एक ही शरीर में अनेक आत्माएँ रह सकती हैं, किन्तु एक आत्मा अनेक शरीरों में नहीं रह सकती। नैयायिक आदि दार्शनिक भी अनेक आत्माओं की स्वतन्त्र सत्ता में विश्वास करते हैं। इस अनेकता की दृष्टि से जैन-दर्शन में और उनमें मतैक्य है। (स्वदेह परिमाण की दृष्टि से जो मतभेद है उसका विचार कर चुके हैं) अद्वैत वेदान्त मानता है कि आध्यात्मिक तत्त्व एक ही है। वह सर्वव्यापक है और सर्वत्र समान रूप से रहता है। अविद्या के प्रभाव के कारण हम यह समझते हैं कि भिन्न-भिन्न आत्माएँ हैं

---

१—'ज्ञानं धर्मः संकोचविकासयोग्यम्।'

—तत्त्वत्रय, पृष्ठ ३५

और उनका भिन्न-भिन्न अस्तित्व है । जिस प्रकार एक ही आकाश घटाकाश, पटाकाश आदि रूपों में प्रतिभासित होता है उसी प्रकार अविद्या के कारण एक ही आत्मा अनेक आत्माओं के रूप में प्रतिभासित होती है । एक ही परमेश्वर कूटस्थ, नित्य, विज्ञान-धातु अविद्या के कारण अनेक प्रकार का मालूम होता है ।'

इस मान्यता का खण्डन करते हुए जैनाचार्य कहते हैं कि जहाँ तक आकाश का प्रश्न है, यह कहना उचित है कि वह एक है, क्योंकि अनेक वस्तुओं को अपने अन्दर अवगाहना देते हुए भी वह एक रूप रहता है । उसके अन्दर कोई भेद दृष्टिगोचर नहीं होता । अथवा आकाश भी सर्वथा एक रूप नहीं है, क्योंकि वह भी घटाकाश, पटाकाश, मठाकाश आदि अनेक रूपों में परिणत होता रहता है । दीपक की तरह वह भी कथंचित् नित्य है और कथंचित् अनित्य है । फिर भी मान लीजिए कि आकाश एकरूप है । किन्तु जहाँ तक आत्मा का प्रश्न है, ऐसी कोई भी एकता मालूम नहीं होती जिसके कारण सारे भेद समाप्त हो जाते हों । यह ठीक है उनका स्वरूप एक सरीखा है । ऐसा होते हुए भी उनमें ऐकान्तिक अभेद नहीं है । माया को बीच में डाल कर भेद को मिथ्या सिद्ध करना युक्ति संगत नहीं, क्योंकि माया स्वयं ही असिद्ध है । आत्मा प्रत्येक शरीर में भिन्न है, प्रत्येक पिण्ड में अलग है । संसार के सभी जीवित प्राणी भिन्न-भिन्न हैं, क्योंकि उनके गुणों में भेद है जैसे—घट । जहाँ किसी वस्तु के गुणों में अन्य वस्तु के गुणों से भेद नहीं होता वहाँ वह उससे भिन्न नहीं होती-जैसे आकाश ।

दूसरी बात यह है कि यदि सारे संसार का अन्तिम तत्त्व एक ही आत्मा है तो सुख, दुःख, बन्धन, मुक्ति आदि किसी को भी

१—'तेषां सर्वेषामात्मैकत्वसम्यग्दर्शनप्रतिपक्षभूतानां प्रतिषेधायेदं शारीरकमारब्धम् । एक एव परमेश्वरः-कूटस्थनित्यो विज्ञानधातुरविद्यया मायया मायाविवदनेकधा विभाव्यते, नान्यो विज्ञानधातुरस्ति ।

—शारीरक भाष्य १।३।१९

को खींच लेगी। ऐसी अवस्था में न जाने उसका शरीर कितना भयंकर होगा और शायद सारे जगत् में एक ही शरीर होगा।

नैयायिक एक और शंका उठाता है। वह कहता है कि आत्मा को शरीर-परिमाण मानने से आत्मा सावयव हो जाएगा और सावयव होने से कार्य हो जाएगा जैसे शरीर स्वयं कार्य है। कार्य होने से आत्मा अनित्य हो जाएगी। जैन दार्शनिक इस परिणाम को बड़े गर्व से स्वीकृत करते हैं। वे आत्मा को कूटस्थ नित्य मानते ही नहीं। इसलिए आत्मा को अनित्य मानना उन्हें इष्ट है। जैनों की मान्यता है कि आत्मा के प्रदेश होते हैं, यद्यपि साधारण अर्थ में अवयव नहीं होते। आत्मा पारिणामिक है, सावयव है, सप्रदेश है। ऐसी स्थिति में अनित्यता का दोष जैनों पर नहीं आता। आत्मा संकोच और विकासशाली है अतः एक शरीर से दूसरे में पहुँचने पर उसके परिमाण में परिवर्तन हो जाता है। रामानुज जिस प्रकार ज्ञान को संकोचविकास-शाली मानता है[1] उसी प्रकार जैन दर्शन आत्मा को संकोचविकासशाली मानता है।

आत्मा 'प्रत्येक शरीर में भिन्न है' यह बात उन दार्शनिकों की मान्यता के खण्डन के रूप में कही गई, है, जो आत्मा को केवल एक आध्यात्मिक तत्त्व मानते हैं। उनकी मान्यता के अनुसार प्रत्येक आत्मा की स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। जैन-दर्शन की मान्यता के अनुसार एक ही शरीर में अनेक आत्माएँ रह सकती हैं, किन्तु एक आत्मा अनेक शरीरों में नहीं रह सकती। नैयायिक आदि दार्शनिक भी अनेक आत्माओं की स्वतन्त्र सत्ता में विश्वास करते हैं। इस अनेकता की दृष्टि से जैन-दर्शन में और उनमें मतैक्य है। (स्वदेह परिमाण की दृष्टि से जो मतभेद है उसका विचार कर चुके हैं) अद्वैत वेदान्त मानता है कि आध्यात्मिक तत्त्व एक ही है। वह सर्वव्यापक है और सर्वत्र समान रूप से रहता है। अविद्या के प्रभाव के कारण हम यह समझते हैं कि भिन्न-भिन्न आत्माएँ हैं

---

१—'ज्ञानं धर्मः संकोचविकासयोग्यम्।'

—तत्त्वत्रय, पृष्ठ ३५

और उनका भिन्न-भिन्न अस्तित्व है। जिस प्रकार एक ही आकाश घटाकाश, पटाकाश आदि रूपों में प्रतिभासित होता है उसी प्रकार अविद्या के कारण एक ही आत्मा अनेक आत्माओं के रूप में प्रतिभासित होती है। एक ही परमेश्वर कूटस्थ, नित्य, विज्ञान-धातु अविद्या के कारण अनेक प्रकार का मालूम होता है।[1]

इस मान्यता का खण्डन करते हुए जैनाचार्य कहते हैं कि जहाँ तक आकाश का प्रश्न है, यह कहना उचित है कि वह एक है, क्योंकि अनेक वस्तुओं को अपने अन्दर अवगाहना देते हुए भी वह एक रूप रहता है। उसके अन्दर कोई भेद दृष्टिगोचर नहीं होता। अथवा आकाश भी सर्वथा एक रूप नहीं है, क्योंकि वह भी घटाकाश, पटाकाश, मठाकाश आदि अनेक रूपों में परिणत होता रहता है। दीपक की तरह वह भी कथंचित् नित्य है और कथंचित् अनित्य है। फिर भी मान लीजिए कि आकाश एकरूप है। किन्तु जहाँ तक आत्मा का प्रश्न है, ऐसी कोई भी एकता मालूम नहीं होती जिसके कारण सारे भेद समाप्त हो जाते हों। यह ठीक है उनका स्वरूप एक सरीखा है। ऐसा होते हुए भी उनमें ऐकान्तिक अभेद नहीं है। माया को बीच में डाल कर भेद को मिथ्या सिद्ध करना युक्ति संगत नहीं, क्योंकि माया स्वयं ही असिद्ध है। आत्मा प्रत्येक शरीर में भिन्न है, प्रत्येक पिण्ड में अलग है। संसार के सभी जीवित प्राणी भिन्न-भिन्न हैं, क्योंकि उनके गुणों में भेद है जैसे—घट। जहाँ किसी वस्तु के गुणों में अन्य वस्तु के गुणों से भेद नहीं होता वहाँ वह उससे भिन्न नहीं होती-जैसे आकाश।

दूसरी बात यह है कि यदि सारे संसार का अन्तिम तत्त्व एक ही आत्मा है तो सुख, दुःख, बन्धन, मुक्ति आदि किसी की भी

---

१—'तेषां सर्वेषामात्मैकत्वसम्यग्दर्शनप्रतिपक्षभूतानां प्रतिबोधायेदं शरीरकमारब्धम्। एक एव परमेश्वरस्य-कूटस्थनित्यो विज्ञानधातुरविद्यया मायया मायाविवदनेकधा विभाव्यते, नान्यो विज्ञानधातुरस्ति।

—शारीरक भाष्य १।३।१९

आवश्यकता नहीं रहती। जहाँ एक है वहाँ कोई भेद हो ही नहीं सकता। भेद हमेशा अनेकपूर्वक होता है। भेद का अर्थ ही अनेकता है। माया या अविद्या भी इस समस्या का समाधान नहीं कर सकती, क्योंकि जहाँ केवल एक तत्त्व है वहाँ माया या अविद्या नाम की कोई चीज नहीं हो सकती। उसके लिए कोई गुंजाइश नहीं रहती। तात्पर्य यह है कि एक तत्त्ववादी भेद का संतोषजनक समाधान नहीं कर सकता। यह हमारे अनुभव की चीज है कि भेद होता है, इसलिए भेद का अपलाप भी नहीं किया जा सकता। ऐसी दशा में सुख, दुःख, जनन, मरण, बन्धन, मुक्ति आदि अनेक दशाओं के सन्तोषप्रद समाधान के लिए अनेक आत्माओं की स्वतन्त्र सत्ता मानना अत्यावश्यक है[1]।

आत्मा के गुणों में भेद कैसे है, इसका उत्तर देते हुए कहा गया है कि आत्मा का सामान्य लक्षण उपयोग है। किन्तु यह उपयोग अनन्त प्रकार का होता है, क्योंकि प्रत्येक आत्मा में भिन्न-भिन्न उपयोग है। किसी आत्मा में उपयोग का उत्कर्ष है तो किसी में अपकर्ष है। उत्कर्ष और अपकर्ष की अन्तिम अवस्थाओं के बीच में अनेक प्रकार हैं। आत्माएँ अनन्त हैं, इसलिए आत्मा के भेद से उपयोग के भेद भी अनन्त हैं।[2]

यहाँ पर सांख्य दर्शन के उन तीन हेतुओं का भी निर्देश कर देना चाहिए, जिनसे पुरुषबहुत्व की सिद्धि की गई है। ये तीनों हेतु आत्मा के बहुत्व की सिद्धि के लिए बहुत उपयोगी हैं। पहला हेतु है 'जननमरणकरणानां प्रतिनियमात्' अर्थात् उत्पत्ति, मृत्यु और इन्द्रियादि करणों की विभिन्नता से पुरुषबहुत्व का अनुमान हो सकता है। दूसरा हेतु है 'अयुगपत्प्रवृत्तेः' अर्थात् अलग-अलग प्रवृत्ति को देखकर पुरुषबहुत्व की कल्पना हो सकती है। तीसरा हेतु है 'त्रैगुण्यविपर्ययात्' अर्थात् सत्त्व, रजस् और तमस् की

---

१—विशेषावश्यक भाष्य १५८२

२—वही—१५८३

असमानता से पुरुषबहुत्व की सिद्धि हो सकती है[1]। सत्त्व, रजस् और तमस् की असमानता के स्थान पर जैन कर्म की असमानता का प्रयोग कर सकते हैं। आत्मा के बहुत्व की सिद्धि के लिए इतनी चर्चा काफी है।

आत्मा 'पौद्गलिक कर्मों से युक्त है' यह लक्षण दो बातों को प्रकट करता है। पहली बात तो यह है कि जो लोग कर्म आदि की सत्ता में विश्वास नहीं रखते उनके सिद्धान्त का खण्डन करता है। दूसरी बात यह है कि जो लोग कर्मों को मानते हैं किन्तु उन्हें पौद्गलिक अर्थात् भौतिक नहीं मानते उनके मत को दूषित ठहराता है। कर्म' पद से प्रथम बात निकलती है और 'पौद्गलिक' पद से दूसरी बात प्रकट होती है।

चार्वाक जो कि कर्म की सत्ता में विश्वास नहीं करते उनकी मान्यत का खण्डन करते हुए कहा जा सकता है कि सुख-दुःखादि की विषमता का कोई-न-कोई कारण अवश्य है, क्योंकि यह एक प्रकार का कार्य है जैसे अंकुरादि। केवल आत्मा में सुखदुःखादि की विषमता नहीं होती। वह तो अनन्तसुखात्मक है और फिर चार्वाक आत्मा को मानते भी नहीं। भूतों का विशिष्ट संयोग भी इस विषमता का कारण नहीं हो सकता, क्योंकि उस संयोग की विषमता के पीछे कोई-न-कोई अन्य कारण अवश्य होना चाहिए, जिसके कारण संयोग में वैषम्य होता है। वह कारण क्या है? उस कारण की खोज में वर्तमान को छोड़कर भूत तक पहुँचना पड़ता है। वही कारण कर्म है। यदि कोई यह कहे कि हमें कर्मों का प्रत्यक्ष नहीं होता, इसलिए कर्म मानने की कोई आवश्यकता नहीं है। ऐसी अवस्था में उसे यह उत्तर दिया जा सकता है कि जो वस्तु इन्द्रिय-प्रत्यक्ष का विषय न हो वह है ही नहीं, ऐसा नहीं कहा जा सकता, अन्यथा भूत और भविष्य के जितने भी पदार्थ हैं सब असत्

---

१—जननमरणकरणानां, प्रतिनियमाद् युगपत् प्रवृत्तेश्च।
पुरुषबहुत्वं सिद्धं, त्रैगुण्यविपर्ययाच्चैव ॥
—सांख्यकारिका, १८

हो जाएँगे, क्योंकि उनका हमें इस समय प्रत्यक्ष नहीं हो रहा है। ऐसी दशा में सारा व्यवहार लुप्त हो जाएगा। पिता की मृत्यु के बाद 'मैं अपने पिता का पुत्र हूँ' ऐसा नहीं कहा जा सकेगा, क्योंकि पिता का प्रत्यक्ष ही नहीं है। इस कठिनाई को दूर करने के लिए अनुमान का सहारा लेना पड़ता है। 'पुत्र' कार्य है, इसलिए उसका कारण 'पिता' अवश्य होना चाहिए। इसी प्रकार कर्मों के कार्यों को देखकर कारण रूप कर्मों का अनुमान लगाना ही पड़ता है। इसी चीज को दूसरी तरह से देखें। परमाणु इन्द्रिय-प्रत्यक्ष का विषय नहीं है किन्तु घटादि कार्य देख कर तत्कारण रूप परमाणुओं का अनुमान किया जाता है। इसी प्रकार सुखदुःखादि के वैषम्य को देखकर तत्कारणरूप कर्मों का अनुमान करना युक्तिसंगत है।

यहाँ एक प्रश्न उठ सकता है। चन्दन, अंगनादि के संयोग से व्यक्ति को सुख की प्राप्ति होती है और विष, कण्टक, सर्पादि से दुःख मिलता है। ये प्रत्यक्ष दिखाई देने वाले कारण ही सुख और दुःख के कारण हैं। ऐसी दशा में हम अदृश्य कारणों की कल्पना क्यों करें? जो कारण दिखाई देते हैं उन्हें छोड़कर ऐसे कारणों की कल्पना करना जो अप्रत्यक्ष हैं, ठीक नहीं। प्रश्न बहुत अच्छा है किन्तु उसमें थोड़ा सा दोष है। दोष यह है कि वह व्यभिचारी है। यह हमारा प्रतिदिन का अनुभव है कि एक ही प्रकार के साधनों के रहते हुए एक व्यक्ति अधिक सुखी होता है, दूसरा कम सुखी होता है, तीसरा दुःखी होता है। समान साधनों से सबको समान सुख नहीं मिलता। यही बात दुःख के साधनों के विषय में भी कही जा सकती है। ऐसा क्यों होता है? इसके लिए किसी-न-किसी अदृष्ट की कल्पना करनी पड़ती है।

जिस प्रकार हम युवकदेह को देखकर बालदेह का अनुमान करते हैं उसी प्रकार बालदेह को देखकर भी किसी अन्य देह का अनुमान करना चाहिए। यह देह 'कार्मण शरीर' है।[1] यह परम्परा अनादिकाल से चली आती है।

---

१—विशेषावश्यकभाष्य, १६१४

हम शरीररूप कार्य से कर्मरूप कारण का अनुमान करते हैं। शरीर भौतिक है—पौद्गलिक है, ऐसी दशा में कर्म भी पौद्गलिक ही होने चाहिएँ, क्योंकि पौद्गलिक कार्य का कारण भी पौद्गलिक ही हो सकता है। जैन दर्शन तर्क की इस मांग का समर्थन करता है तथा कर्म को पौद्गलिक सिद्ध करने के लिए निम्न हेतु उपस्थित करता है—

१—कर्म पौद्गलिक हैं, क्योंकि उनसे सुख:दुखादि का अनुभव होता है। जिसके सम्बन्ध से सुखदु:खादि का अनुभव होता है वह पौद्गलिक होता है, जैसे भोजनादि। जो पौद्गलिक नहीं होता उसके सम्बन्ध से सुखदु:खादि भी नहीं होते, जैसे आकाश।

२—जिसके सम्बन्ध से तीव्र वेदनादि का अनुभव होता है वह पौद्गलिक होता है जैसे अग्नि। कर्म के सम्बन्ध से तीव्र वेदनादि की प्रतीति होती है, अतः कर्म पौद्गलिक हैं।

३—पौद्गलिक पदार्थ के संयोग से पौद्गलिक पदार्थ की ही वृद्धि हो सकती है जैसे घट तैलादि के संयोग से वृद्धयुन्मुख होता है। यही स्थिति हमारी है। हम बाह्य पदार्थों के संयोग से वृद्धि की प्राप्ति करते हैं। यह वृद्धि कार्मिक है और पौद्गलिक पदार्थों के संयोग से होती है, अतः कर्म पौद्गलिक हैं।

४—कर्म पौद्गलिक हैं, क्योंकि उनका परिवर्तन आत्मा के परिवर्तन से भिन्न है। कर्मों का परिणामित्व (परिवर्तन) उनके कार्य शरीरादि के परिणामित्व से जाना जाता है। शरीरादि का परिणामित्व आत्मा के परिणामित्व से भिन्न है, क्योंकि आत्मा का परिणामित्व अरूपी है जब कि शरीर का परिणामित्व रूपी है। अतः कर्म पौद्गलिक हैं।

संसारी आत्मा का कर्मों से संयोग इसलिए हो सकता है कि कर्म मूर्त हैं। और संसारी आत्मा भी कर्मयुक्त होने से कथंचित् मूर्त है। आत्मा और कर्म का यह संयोग अनादि है, अतः यह प्रश्न ही नहीं उठता कि पहले पहल आत्मा और कर्म का संयोग कैसे हुआ? एक बार इस संयोग के सर्वथा समाप्त हो जाने पर पुनः संयोग नहीं होता, क्योंकि उस समय आत्मा अपने शुद्ध अमूर्त रूप में पहुँच जाता है। यही मोक्ष है। यही संसार-निवृत्ति है। यही सिद्धावस्था है। यही ईश्वरा-

वस्था है। यही अन्तिम साध्य है। यही दुःख की आत्यन्तिक निवृत्ति है। यही सुख का अन्तिम रूप है। यही ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य की पराकाष्ठा है।

## पुद्‌गल :

यथार्थवाद का विवेचन करते समय यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया जा चुका है कि जड़ तत्त्व की स्वतन्त्र सत्ता है। भौतिक तत्त्व आध्यात्मिक तत्त्व से स्वतन्त्र हैं। जिसे सामान्यतया जड़ या भौतिक कहा जाता है वही जैन दर्शन में पुद्‌गल शब्द से व्यवहृत होता है। बौद्ध दर्शन में पुद्‌गल शब्द का आत्मा के अर्थ में प्रयोग हुआ है। पुद्‌गल शब्द में दो पद हैं—'पुद्' और 'गल'। 'पुद्' का अर्थ होता है पूरण अर्थात् वृद्धि और 'गल' का अर्थ होता है गलन अर्थात् ह्रास। जो द्रव्य पूरण और गलन द्वारा विविध प्रकार से परिवर्तित होता है वह पुद्‌गल है[1]। पूरण और गलनरूप क्रिया केवल पुद्‌गल में ही होती है, अन्य में नहीं। पुद्‌गल का एक रूप दूसरे रूप में पूरण और गलन द्वारा ही परिवर्तित होता है।

पुद्‌गल के मुख्य चार धर्म होते हैं—स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण। पुद्‌गल के प्रत्येक परमाणु में ये चारों धर्म होते हैं। इनके जैन दर्शन में बीस भेद किए जाते हैं[2]।

स्पर्श के आठ भेद होते हैं—मृदु, कठिन, गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध और रूक्ष।

रस के पाँच भेद होते हैं—तिक्त, कटुक, आम्ल, मधुर और कषाय।

गन्ध दो प्रकार की है—सुरभिगन्ध और दुरभिगन्ध।

वर्ण के पाँच प्रकार हैं—नील, पीत, शुक्ल, कृष्ण और लोहित।

ये बीस मुख्य भेद हैं। इनका संख्यात असंख्यात और अनन्त भेदों में विभाजन हो सकता है[3]। एक पुद्‌गल परमाणु में कम-से-कम कितने

---

१—पूरणगलनान्वर्थसंज्ञत्वात् पुद्‌गलाः।
—तत्त्वार्थराजवार्तिक ५।१।२४

२—वही ५।२३, ७-१०

३—सर्वार्थसिद्धि ५।२३

स्पर्शादि होते हैं, इसका निर्देश परमाणु के स्वरूप-वर्णन के समय किया जाएगा। वर्णादि पुद्गल के अपने धर्म हैं या हम लोग इन धर्मों का पुद्गल में आरोप करते हैं ? इस प्रश्न का उत्तर यही है कि ये धर्म पुद्गल के ही धर्म हैं। जो धर्म जिसका न हो उसका हमेशा आरोप नहीं हो सकता, अन्यथा कोई भी धर्म वास्तविक न होगा। यह ठीक है कि वर्णादि के प्रतिभास में थोड़ा बहुत अन्तर पड़ सकता है। एक वस्तु एक व्यक्ति को अधिक काली दीख सकती है और दूसरे को थोड़ी कम काली। इसका अर्थ यह नहीं होता कि वस्तु का काला वर्ण ही अयथार्थ है। यदि ऐसा होता तो कोई भी वस्तु काली दिखाई देती, क्योंकि कालापन वस्तु में तो है नहीं। जिसकी जब इच्छा होती काली वस्तु दिखाई देती। इसलिए वर्णादि धर्मों को वस्तुगत ही मानना चाहिए। उनकी प्रतीति के लिए कुछ कारणों का होना कुछ प्राणियों के लिए आवश्यक है, यह ठीक है, किन्तु इसका अर्थ यह नहीं कि वे गुण अपने आप में कुछ नहीं हैं। गुण स्वतन्त्र रूप से यथार्थ हैं और उनकी प्रतीति के कारण अलग हैं। दोनों भिन्न-भिन्न चीजें हैं। न तो गुणों की सत्ता से आवश्यक कारण असत् हो सकते हैं और न कारणों के रहने से गुण ही मिथ्या हो सकते हैं। दोनों का स्वतन्त्र अस्तित्व है।

पुद्गल के मुख्यतया दो भेद होते हैं—अणु और स्कन्ध।

### अणु :

पुद्गल का वह अन्तिम भाग जिसका फिर विभाग न हो सके, अणु कहा जाता है। अणु इतना सूक्ष्म होता है कि वही अपनी आदि है, मध्य है और अन्त है। आदि, मध्य और अन्त एक ही हैं[1]। अणु के अन्दर इन सबका कोई भेद नहीं होता। पुद्गल का सबसे छोटा हिस्सा अणु है। उससे कोई छोटा नहीं हो सकता। ग्रीक दार्शनिक जेनो ने एक शंका उठाई थी कि पुद्गल का अन्तिम विभाग हो ही नहीं सकता। आप

---

१—अन्तादि अन्तमज्झं, अन्तन्तं णेव इन्दिए गेज्झं।
जं दव्वं अविभागी, तं परमाणु विजाणीहि॥
—तत्त्वार्थराजवार्तिक ५। २५, १, १

उसका छोटे से छोटा विभाग कीजिए। वह विभाग रूपादि युक्त होगा, अतः उसका फिर विभाग हो सकता है। वह विभाग भी उसी प्रकार रूपादि गुणों से युक्त होगा, इसलिए उसका फिर विभाग हो सकेगा। इस प्रकार अनवस्था का सामना करना पड़ेगा। इसलिए यह कहना ठीक नहीं कि पुद्गल का सबसे छोटा विभाग हो सकता है। जैनों की इस धारणा का खण्डन करते हुए एरिस्टोटल ने उत्तर दिया कि जैनों की यह धारणा कि किसी चीज का अन्तिम विभाग नहीं हो सकता, भ्रान्त है। यह ठीक है कि कल्पना से किसी वस्तु का विभाग किया जाय तो उसका अन्त नहीं आ सकता, किन्तु वास्तव में ऐसा नहीं हो सकता। जब हम किसी वस्तु का वास्तविक विभाग करते हैं तब वह विभाग कहीं-न-कहीं जाकर अवश्य रुक जाता है। उससे आगे उसका विभाग नहीं हो सकता। काल्पनिक विभाग के विषय में यह कहा जा सकता है कि उसका कोई अन्त नहीं आ सकता। यही समाधान-जैन-दर्शनादि-सम्मत परमाणु के लिए प्रयुक्त किया जा सकता है।

स्पर्शादि गुणों का एक अणु में किस मात्रा में अस्तित्व रहता है? इसका उत्तर देते हुए कहा गया है कि अणु में एक रस, एक वर्ण, एक गन्ध और दो स्पर्श होते है। अणु स्वयं शब्द नहीं है, किन्तु शब्द का कारण अवश्य है। जो स्कन्ध से भिन्न है, किन्तु स्कन्ध को बनाने वाला है[1]। इस कथन का तात्पर्य यह है कि एक अणु में उपर्युक्त स्पर्शादि गुणों के बीसों प्रकार नहीं रहते, किन्तु स्पर्श के दो प्रकार जो परस्पर विरोधी न हों, रस का एक प्रकार, गन्ध का एक प्रकार, वर्ण का एक प्रकार—इस तरह पाँच प्रकार रहते हैं। एक निरंश परमाणु में इनसे अधिक प्रकार नहीं रह सकते। मृदु और कठिन, गुरु और लघु ये चारों स्पर्श अणु में नहीं होते, क्योंकि ये चारों गुण सापेक्ष हैं, अतः स्कन्ध में ही हो सकते हैं। अणु शब्द नहीं है, क्योंकि शब्द के लिए अनेक अणुओं की आवश्यकता रहती है। स्कन्ध भी एक से अधिक अणु का होता है, अतः अणु और स्कन्ध में भेद है।

---

१—पंचास्तिकायसार, ८८

अणु हमारी इन्द्रियों के विषय नहीं बन सकते। वे इतने सूक्ष्म होते हैं कि हमारी इन्द्रियाँ उनका ज्ञान नहीं कर सकतीं। यदि ऐसी बात है तो उन्हें अरूपी क्यों न मान लिया जाय? अणु अरूपी नहीं हैं, क्योंकि उनका स्कन्धादि कार्य रूपी है। जो तत्त्व अरूपी होता है उसका कार्य भी अरूपी ही होता है। स्कन्धादि रूपी कार्यों से परमाणु के रूप का अनुमान किया जाता है। इसलिए इन्द्रियजन्यज्ञान के विषय न होते हुए भी अणु रूपी हैं।

जैन दर्शन मानता है कि स्कन्ध से जो अणु पैदा होते हैं वे भेदपूर्वक हैं।[1] इसका अभिप्राय यह है कि जो पुद्गल वर्तमान में अणु रूप से सत् नहीं हैं, वह अणु हो सकता है या नहीं? यदि हो सकता है तो कैसे? पुद्गल के दो रूप बताए जा चुके हैं। उनमें से जो पुद्गल अणुरूप में रहा हुआ है उसकी उत्पत्ति का कोई प्रश्न ही पैदा नहीं होता। जो पुद्गल अणुरूप में नहीं है अपितु स्कन्धरूप में है, वह क्या अणुरूप में आ सकता है? इसका उत्तर है—हाँ, वह अणुरूप में आ सकता है। यह कैसे? इसके उत्तर में कहा गया कि भेदपूर्वक। जब स्कन्ध में भेद होता है—स्कन्ध टूटता है तभी अणु पैदा हो सकता है। स्कन्ध का एक अविभागी अंश ही अणु है। इस प्रकार स्कन्ध का भेद ही अणु की उत्पत्ति में कारण है। संयोग से अणु उत्पन्न नहीं हो सकता, क्योंकि जहाँ संयोग होगा वहाँ कम-से-कम दो अणु अवश्य होंगे और दो अणु वाला स्कन्ध होता है, न कि अणु।

वैशेषिक नव द्रव्य मानते हैं—पृथ्वी, अप्, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन।[2] इन नव द्रव्यों में से प्रथम चार द्रव्य—पृथ्वी, अप्, तेज और वायु-इन चारों द्रव्यों में जिन गुणों को मानते हैं वे सब गुण पुद्गल द्रव्य में आ जाते हैं। वैशेषिक वायु को स्पर्श गुण युक्त ही मानते हैं। वे कहते हैं कि वायु में वर्ण, रस और गन्ध नहीं हैं।[3] जैन दार्शनिक इस बात को नहीं मानते। वे कहते हैं कि रूप, रस, गन्ध और

१—'भेदादणुः' —तत्त्वार्थसूत्र ५।२७

२—वैशेषिकदर्शन, १।१।५

३—वैशेषिक दर्शन, २।१।४

स्पर्श सहचारी हैं। जहाँ इन चारों में से एक भी गुण की प्रतीति होती हो वहाँ शेष तीन गुण भी अवश्य रहते हैं। उनकी सूक्ष्मता के कारण चाहे स्पष्ट प्रतीति न होती हो, किन्तु उनका सद्भाव वहाँ अवश्य होता है। रूप, रस, गन्ध और स्पर्श चारों गुण प्रत्येक भौतिक द्रव्य में रहते हैं। वायु में रूप होता है, क्योंकि वह स्पर्शाविनाभावी है, जैसे घट में रूप है क्योंकि वहाँ स्पर्श है। रूप होते हुए भी रूप का ग्रहण क्यों नहीं होता ? क्योंकि चक्षुरादि इन्द्रियाँ स्थूल विषय का ग्रहण करती हैं। जैसे सूक्ष्मगन्ध के रहते हुए भी घ्राणेन्द्रिय से उसका ग्रहण नहीं होता उसी प्रकार वायु में सूक्ष्म रूप रहता है तथापि चक्षुरिन्द्रिय उसका ग्रहण नहीं कर सकती। जैनों की यह मान्यता आधुनिक विज्ञान की कसौटी पर भी सच्ची उतरती है। विज्ञान मानता है कि 'निरंतर ठंडा करते रहने से वायु एक प्रकार के नीले रस में परिवर्तित हो जाता है जिस प्रकार कि वाष्प पानी के रूप में परिवर्तित किया जा सकता है।'[1] जब वायु में वर्ण-रूप सिद्ध हो जाता है तो रस और गंध तो सिद्ध हो ही जाते हैं।

वैशेषिक तेज में रस और गन्ध नहीं मानते। वे कहते हैं कि तेज में स्पर्श और रूप ही होता है। यह धारणा भी मिथ्या है। तेज—अग्नि भी एक प्रकार का पुद्गल द्रव्य है, इसलिए उसमें चारों गुण होते हैं। विज्ञान भी इस बात को मानता है कि अग्नि एक भौतिक द्रव्य है और उसमें उष्णता का अंश अधिक रहता है।

गन्ध केवल पृथ्वी में ही है, ऐसा वैशेषिकों का विश्वास है। यह भी ठीक नहीं। हमें साधारण तौर से वायु, अग्नि आदि में गंध की प्रतीति नहीं होती। इसके आधार पर हम यह नहीं कह सकते कि इनमें गंध है ही नहीं। चींटी जितनी आसानी से शक्कर की गंध का पता लगा लेती है उतनी आसानी से हम नहीं लगा सकते। बिल्ली जितनी सरलता से दही और दूध की गंध के आधार पर वहाँ तक पहुँच जाती है उतनी सरलता से हम लोग नहीं पहुँच सकते।

---

1. Air can be converted bluish liquid by continuous cooling, just as steam can be converted into water.

इसका अर्थ यही है कि किसी की इंद्रियशक्ति इतनी तीव्र होती है कि वह बहुत दूर से साधारण सी वस्तु की गंध का पता लगा लेता है। किसी की इन्द्रियशक्ति इतनी मन्द होती है कि उसे तीव्र गंध का भी पता नहीं लग सकता। इसी प्रकार वायु, पानी, अग्नि आदि में गंध की साधारणतया प्रतीति नहीं होती, तथापि उनमें रूप, रस आदि की तरह गंध भी होती है।

वैशेषिक दर्शन जिस प्रकार पृथ्वी आदि द्रव्यों में भिन्न गुण मानता है उसी प्रकार भिन्न द्रव्यों के भिन्न परमाणु भी मानता है। पृथ्वी के परमाणु अलग हैं, पानी के परमाणु अलग हैं, तेज के परमाणु अलग हैं और वायु के परमाणु अलग हैं। ये सारे परमाणु एक दूसरे से भिन्न हैं। पृथ्वी के परमाणु पानी के परमाणु नहीं बन सकते, पानी के परमाणु पृथ्वी के परमाणुओं में परिवर्तित नहीं हो सकते आदि। यह वैशेषिक दर्शन का परमाणु-नित्यवाद है। सब द्रव्यों के परमाणु नित्य होते हैं। उनका कार्य बदलता रहता है किन्तु वे कभी नहीं बदलते। जैन दर्शन ऐसा नहीं मानता। पृथ्वी आदि किसी भी पुद्गल द्रव्य के परमाणु अप् आदि रूपों में परिणत हो सकते हैं। परमाणुओं के रूपों में परिवर्तन होता रहता है। नए नए स्कन्धों के भेद से नए नए परमाणु बनते रहते हैं। किसी अन्य स्कन्ध में मिल जाने से फिर वे उस स्कन्ध के समान हो जाते हैं और पुनः भेद होने से उस नए रूप में रहने लग जाते हैं। परमाणुओं की ऐसी जातियाँ नहीं बनी हुई हैं जिनमें वे नित्य रहते हों। एक परमाणु का दूसरे रूप में बदल जाना साधारण बात है। वैशेषिकों के परमाणु-नित्यवाद में जैन दर्शन विश्वास नहीं रखता। ग्रीक दार्शनिक ल्युसिपस और डेमोक्रेट्स भी इसी तरह परमाणुओं में भेद नहीं मानते। वे सब परमाणुओं को एक जातिका मानते हैं। वह जाति है भूतसामान्य या जड़सामान्य।

**स्कन्ध :**

यह पहले ही कहा जा चुका है कि स्कन्ध अणुओं का समुदाय है। स्कन्ध तीन तरह से बनते हैं—भेदपूर्वक, संघातपूर्वक और भेद और संघात उभयपूर्वक।[1]

---

१—'भेदसंघातेभ्य उत्पद्यन्ते' —तत्त्वार्थसूत्र ५।२६

भेद दो कारणों से होता है—आभ्यन्तर और बाह्य।[1] आभ्यन्तर कारण से जो एक स्कन्ध का भेद होकर दूसरा स्कन्ध बनता है उसके लिए किसी बाह्य कारण की अपेक्षा नहीं रहती। स्कन्ध में स्वयं विदारण होता है। बाह्य कारण से होने वाले भेद के लिये स्कन्ध के अतिरिक्त अन्य कारण की आवश्यकता रहती है। उस कारण के होने पर उत्पन्न होने वाले भेद को बाह्य कारणपूर्वक कहा गया है।

विविक्त अर्थात् पृथक् भूतों का एकीभाव संघात है। यही बाह्य और आभ्यन्तर भेद से दो प्रकार का हो सकता है। दो पृथक्-पृथक् अणुओं का संयोग संघात का उदाहरण है।

जब भेद और संघात दोनों एक साथ होते हैं तब जो स्कन्ध बनता है वह भेद और संघात उभयपूर्वक होने वाला स्कन्ध कहा जाता है। जैसे ही एक स्कन्ध का एक हिस्सा अलग हुआ और उस स्कन्ध में उसी समय दूसरा स्कन्ध आकर मिल गया और एक नया स्कन्ध बन गया। यह नया स्कन्ध भेद और संघात उभयपूर्वक है।

इस प्रकार स्कन्ध के निर्माण के तीन मार्ग हैं। इन तीन मार्गों में से किसी भी मार्ग से स्कन्ध बन सकता है। कभी केवल भेद से ही स्कन्ध बनता है, तो कभी केवल संघातपूर्वक ही स्कन्ध का निर्माण होता है, तो कभी भेद और संघात उभयपूर्वक स्कन्ध निर्मित होता है।

संघात अथवा बन्ध कैसे होता है, इस प्रश्न के उत्तर में जैन-दार्शनिक कहते हैं कि 'पुद्गल में स्निग्धत्व और रूक्षत्व के कारण बन्ध होता है।'[2] स्निग्ध और रूक्ष दो स्पर्श हैं। इन्हीं के कारण पुद्गल में बंध होता है। बन्ध के लिए निम्न बातें होना जरूरी हैं[3]—

१—सर्वार्थसिद्धि ५।२६

२—स्निग्धरूक्षत्वाद् बन्धः

३—"न जघन्यगुणानाम्"
"गुणसाम्ये सदृशानाम्" —तत्त्वार्थ सूत्र ५।३२
"द्वयधिकादिगुणानां तु"
—तत्त्वार्थ सूत्र ५। ३३-३५

१—जघन्य गुण वाले अवयवों का बन्ध नहीं होता।

२—समानगुण होने पर सदृश अर्थात् स्निग्ध से स्निग्ध अवयवों का तथा रूक्ष से रूक्ष अवयवों का बन्ध नहीं होता।

३—द्वयधिकादि गुण वाले अवयवों का बन्ध होता है।

बन्ध के लिए सर्वप्रथम बात यह है कि जिन परमाणुओं में स्निग्धत्व या रूक्षत्व का अंश अर्थात् गुण जघन्य हो उनका पारस्परिक बंध नहीं हो सकता। इसका अर्थ यह हुआ कि मध्यम और उत्कृष्ट गुण वाले स्निग्ध और रूक्ष अवयवों का पारस्परिक बंध हो सकता है। इस सिद्धांत को पुनः सीमित करते हुए दूसरी बात कही गई। उसके अनुसार समान गुण वाले सदृश अवयवों का पारस्परिक बन्ध नहीं हो सकता। इसका अर्थ यह हुआ कि असमान गुण वाले सदृश अवयवों का बन्ध हो सकता है। इसका निषेध करते हुए तीसरा सिद्धान्त स्थापित किया गया। इसके अनुसार असमान गुण वाले सदृश अवयवों में भी यदि एक अवयव का स्निग्धत्व या रूक्षत्व दो गुण, तीन गुण आदि अधिक हों तो उन दो सदृश अवयवों का बन्ध हो सकता है। इसका तात्पर्य यह है कि एक अवयव के स्निग्धत्व या रूक्षत्व की अपेक्षा दूसरे अवयव का स्निग्धत्व या रूक्षत्व केवल एक गुण अधिक हो तो उनका बन्ध नहीं हो सकता, अन्यथा उनका बन्ध हो सकता है।

बन्ध की इस चर्चा का जब और स्पष्ट विवेचन किया जाता है तब हमारे सामने दो परम्पराएँ उपस्थित होती हैं। श्वेताम्बर परम्परा के अनुसार दो परमाणु जब जघन्य गुण वाले हों तभी उनका बन्ध निषिद्ध है। यदि एक परमाणु जघन्य गुण वाला हो और दूसरा जघन्य गुण न हो तो उनका बन्ध हो सकता है। दिगम्बर मान्यता के अनुसार जघन्य गुण वाले एक भी परमाणु के रहते हुए बन्ध नहीं होता। श्वेताम्बर मान्यता के अनुसार एक अवयव से दूसरे अवयव में स्निग्धत्व या रूक्षत्व के दो, तीन, चार, यावत् अनन्तगुण अधिक होने पर भी बन्ध हो जाता है, केवल एक अंश अधिक होने पर बन्ध नहीं होता। दिगम्बर मान्यता के अनुसार केवल दो गुण अधिक होने पर ही बन्ध माना जाता है। एक अवयव से दूसरे अवयव में स्निग्धत्व या रूक्षत्व तीन, चार यावत्

अनन्त गुण अधिक होने पर बन्ध नहीं माना जाता। श्वेताम्बर परम्परा की धारणा के अनुसार दो, तीन आदि गुणों के अधिक होने पर जो बन्ध का विधान है वह सदृश अवयवों के लिए ही है, असदृश अवयवों के लिए नहीं। दिगम्बर धारणा के अनुसार यह विधान सदृश और असदृश दोनों प्रकार के अवयवों के बन्ध के लिए है। श्वेताम्बर और दिगम्बर परम्पराओं के बन्ध विषयक मतभेद का सार निम्न कोष्ठकों में दिया जाता है[1]—

## श्वेताम्बर परम्परा

| गुण | सदृश | विसदृश |
|---|---|---|
| १—जघन्य+जघन्य | नहीं | नहीं |
| २—जघन्य+एकाधिक | नहीं | है |
| ३—जघन्य+द्व्यधिक | है | है |
| ४—जघन्य+त्र्यधिकादि | है | है |
| ५—जघन्येतर+समजघन्येतर | नहीं | है |
| ६—जघन्येतर+एकाधिक जघन्येतर | नहीं | है |
| ७—जघन्येतर+द्व्यधिक जघन्येतर | है | है |
| ८—जघन्येतर+त्र्यधिकादि जघन्येतर | है | है |

## दिगम्बर परम्परा

| गुण | सदृश | विसदृश |
|---|---|---|
| १—जघन्य+जघन्य | नहीं | नहीं |
| २—जघन्य+एकाधिक | नहीं | नहीं |
| ३—जघन्य+द्व्यधिक | नहीं | नहीं |
| ४—जघन्य+त्र्यधिकादि | नहीं | नहीं |
| ५—जघन्येतर+समजघन्येतर | नहीं | नहीं |
| ६—जघन्येतर+एकाधिक जघन्येतर | नहीं | नहीं |
| ७—जघन्येतर+द्व्यधिक जघन्येतर | है | है |
| ८—जघन्येतर+त्र्यधिकादि जघन्येतर | नहीं | नहीं |

बन्ध हो जाने पर कौन से परमाणु किन परमाणुओं में परिणत होते हैं? सदृश और विसदृश परमाणुओं में से कौन किसको अपने

---

१—तत्त्वार्थसूत्र (पं० सुखलाल संघवी), पृ० २०२, २०३

में परिणत करता है ? समान गुण वाले सदृश अवयवों का तो बन्ध होता ही नहीं। विसदृश बन्ध के समय कभी एक सम दूसरे सम को अपने रूप में परिणत कर लेता है, कभी दूसरा सम पहले को अपने रूप में बदल लेता है। द्रव्य, क्षेत्रादि का जैसा संयोग होता है वैसा हो जाता है। इस प्रकार का बन्ध एक प्रकार का मध्यम बन्ध है। अधिक गुण और हीन गुण के बन्ध के समय अधिक गुणवाला हीन गुणवाले को अपने रूप में परिणत कर लेता है[1]। जिस परम्परा में समान गुण का पारस्परिक बन्ध नहीं होता वहाँ अधिक गुण हीन गुण को अपने स्वरूप में परिणत कर लेता है,[2] यही काफी है।

पुद्गल द्रव्य के अणु और स्कन्ध ये दो मुख्य भेद हैं। इन भेदों के आधार से बनने वाले छः भेदों का भी वर्णन मिलता है[3]। ये छः भेद निम्नलिखित हैं :—

१—स्थूलस्थूल—मिट्टी, पत्थर, काष्ट आदि ठोस पदार्थ इस श्रेणी में आते हैं।

२—स्थूल—दूध, दही, मक्खन, पानी, तैल आदि द्रव पदार्थ स्थूल विभाग के अन्तर्गत हैं।

३—स्थूलसूक्ष्म—प्रकाश, विद्युत्, उष्णता आदि अभिव्यक्तियाँ स्थूल सूक्ष्म कोटि में आती हैं।

४—सूक्ष्मस्थूल—वायु, वाष्प आदि सूक्ष्मस्थूल भेद के अन्तर्गत आते हैं।

५—सूक्ष्म—मनोवर्गणा आदि अचाक्षुप (चक्षुरादि इन्द्रियों के विषय नहीं हैं) द्रव्य सूक्ष्म पुद्गल हैं।

६—सूक्ष्म-सूक्ष्म—अन्तिम निरंश पुद्गल परमाणु सूक्ष्म-सूक्ष्म कोटि में आते हैं।

---

१—'बन्धेसमाधिको पारिणामिकौ'
—तत्त्वार्थसूत्र ५। ३६

२—'बन्धे समाधिकौ पारिणामिकौ' —वही ५।३६

३—नियमसार, २१

जो पुद्गल स्कन्ध अचाक्षुष है वह भेद और संघात से चाक्षुष होता है। जब किसी स्कन्ध में सूक्ष्मत्व की निवृति होकर स्थूलत्व की उत्पत्ति होती है तब कुछ नए परमाणु उस स्कन्ध में अवश्य मिलते हैं। इतना ही नहीं अपितु कुछ परमाणु उस स्कन्ध में से अलग भी हो जाते हैं। मिलना और अलग होना, यही संघात और भेद है। इसीलिए यह कहा गया है कि अचाक्षुष से चाक्षुष होने के लिए भेद और संघात दोनों अनिवार्य हैं।

**पुद्गल का कार्य :**

स्थूल-स्थूल, स्थूल, स्थूल सूक्ष्मादि भेदों का सामान्य परिचय दिया जा चुका है। यहाँ पुद्गल के कुछ विशिष्ट कार्यों का परिचय देने का प्रयत्न करेंगे। वे कार्य हैं—शब्द, बन्ध, सौक्ष्म्य, स्थौल्य, संस्थान, भेद, तम, छाया, आतप और उद्योत[1]।

**शब्द :**

वैशेषिक आदि भारतीय दर्शन शब्द को आकाश का गुण मानते हैं। सांख्य शब्द-तन्मात्रा से आकाश की उत्पत्ति मानता है। जैन-दर्शन इन दोनों मान्यताओं को मिथ्या सिद्ध करता है। आकाश पौद्गलिक नहीं है। अतः शब्द, जो कि पौद्गलिक है—इन्द्रियों का विषय बनता है, आकाश से कैसे उत्पन्न हो सकता है? शब्द-तन्मात्रा से भी आकाश की उत्पत्ति नहीं हो सकती; क्योंकि शब्द पौद्गलिक है, अतः शब्द-तन्मात्रा भी पौद्गलिक ही होनी चाहिए और यदि शब्द तन्मात्रा पौद्गलिक है तो उससे उत्पन्न होने वाला आकाश भी पौद्गलिक होना चाहिए, किन्तु आकाश पौद्गलिक नहीं है अतः शब्द तन्मात्रा से आकाश उत्पन्न नहीं हो सकता। जब एक पौद्गलिक अवयव का दूसरे पौद्गलिक अवयव से संघर्ष होता है तब शब्द उत्पन्न होता है। अकेला स्कन्ध शब्द उत्पन्न नहीं कर सकता तब अकेला परमाणु शब्द कैसे पैदा कर सकता है? 'परमाणु का रूप अत्यन्त सूक्ष्म होता है, वह पृथ्वी, अप्, तेज और वायु का कारण है और

१—शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतवन्तश्च।
—तत्त्वार्थ सूत्र ५।२४

अशब्दात्मक है। शब्द का कारण स्कन्धों का परस्पर में टकराना है[1]।' अतः शब्द पुद्गल का कार्य है।

शब्द दो प्रकार का है—भाषालक्षण और तद्विपरीत अभाषालक्षण। भाषा-लक्षण दो प्रकार का है—अक्षरीकृत और अनक्षरीकृत। अक्षरीकृत मनुष्य आदि की स्पष्ट भाषा है और अनक्षरीकृत द्वीन्द्रियादि प्राणियों की अस्पष्ट भाषा है। भाषा-लक्षण प्रायोगिक ही है। अभाषालक्षण के दो भेद हैं—प्रायोगिक और वैस्रसिक। वैस्रसिक शब्द बिना किसी आत्म-प्रयत्न के उत्पन्न होता है। बादलों की गर्जना आदि वैस्रसिक है। प्रायोगिक शब्द के चार प्रकार हैं—तत, वितत, घन और सौषिर। चर्म से बने वाद्य मृदंग, पटह आदि से उत्पन्न होने वाला शब्द तत कहलाता है। तार वाले वाद्य वीणा, सारंगी आदि से पैदा होने वाला शब्द वितत है। घंटा, ताल आदि के उत्पन्न शब्द घन कहलाता है। फूंक कर बजाए जाने वाले शंख, वंशी आदि से पैदा होने वाला शब्द सौषिर कहलाता है[2]।

**बन्ध :**

वैस्रसिक और प्रायोगिक भेद से बंध भी दो प्रकार का है। वैस्रसिक बंध के पुनः दो भेद होते हैं—आदिमान् और अनादि। स्निग्ध और रूक्ष गुण-निर्मित विद्युत, उल्का, जलधार, अग्नि, इन्द्रधनुरादिविषयक बन्ध आदिमान् है। धर्म, अधर्म और आकाश का जो बन्ध है वह अनादि है। प्रायोगिक बन्ध दो प्रकार का है। अजीवविषयक और जीवाजीव विषयक। जतु-काष्ठादि का बन्ध अजीवविषयक है। जीवाजीवविषयक बन्ध कर्म और नोकर्म के भेद से दो प्रकार का है। ज्ञानावरणादि आठ प्रकार का बन्ध कर्म-बन्ध है। औदारिकादि-विषयक बन्ध नोकर्म बन्ध है।[3]

---

१—पंचास्तिकायसार ८५, ८६

२—तत्त्वार्थराजवार्तिक ५। २४, २-६

३—वही ५। २४, १०-१३

**सौक्ष्म्य :**

सौक्ष्म्य दो प्रकार का है—अन्त्य और आपेक्षिक[1]। परमाणु की सूक्ष्मता अन्त्य है, क्योंकि उससे अधिक सूक्ष्मता नहीं हो सकती। अन्य पदार्थों की सूक्ष्मता आपेक्षिक है जैसे केले से आँवला छोटा है, आँवला से बेर छोटा है, आदि।

**स्थौल्य :**

स्थौल्य भी अन्त्य और आपेक्षिक के भेद से दो प्रकार का है[2]। जगद्व्यापी महास्कन्ध अन्त्य स्थौल्य है। बेर, आँवला, केला आदि स्थौल्य आपेक्षिक हैं।

**संस्थान :**

इत्थं लक्षण और अनित्थं लक्षण के भेद से संस्थान दो प्रकार का है[3]। व्यवस्थित आकृति इत्थं लक्षण है। मेघादि की तरह अव्यवस्थित आकृति अनित्थं लक्षण है।

**भेद :**

भेद के छः प्रकार हैं—उत्कर, चूर्ण, खण्ड, चूर्णिका, प्रतर और अणुचटन[4]। करपत्रादि से काष्ठादि का चीरना उत्कर है। गेहूँ, जौ आदि का आटा चूर्ण है। घटादि के टुकड़ों को खण्ड कहते हैं। चावल, दाल आदि के छिलके निकलना चूर्णिका है। अभ्रपटलादि का अलग होना प्रतर है। तप्तलोहे के पिण्ड को घनादि से पीटने पर स्फुलिंग का निकलना अणुचटन है।

**तम :**

तम दृष्टि के प्रतिबन्ध का एक कारण है। यह प्रकाश का विरोधी है। नैयायिकादि तम को स्वतन्त्र भावात्मक द्रव्य न मान कर प्रकाश का अभावमात्र मानते हैं। जैन-दर्शन के अनुसार तम

---

१—वही ५। २४, १४
२—वही ५। २४, १५
३—वही ५। २४, १६
४—वही ५। २४, १८

अभावमात्र नहीं है, अपितु प्रकाश की ही भाँति भावात्मक द्रव्य है। जैसे प्रकाश में रूप है उसी प्रकार तम में भी रूप है, अतः तम प्रकाश की ही तरह भावरूप है। जिस प्रकार प्रकाश का भासुर रूप और उष्णस्पर्श लोक में प्रसिद्ध है उसी प्रकार अन्धकार का कृष्णरूप और शीतस्पर्श लोक की प्रतीति का विषय है। तम द्रव्य है, क्योंकि उसमें गुण हैं। जो जो गुणवान् होता है, वह वह द्रव्य होता है—जैसे आलोकादि।

**छाया :**

प्रकाश पर आवरण आ जाने से छाया होती है। इसके दो प्रकार हैं—तद्वर्णादि विकार और प्रतिबिम्ब।[1] दर्पण आदि स्वच्छ पदार्थों में जो मुख का बिम्ब पड़ता है और उसमें आकार आदि ज्यों का त्यों देखा जाता है वह तद्वर्णादि विकाररूप छाया है। अन्य अस्वच्छ द्रव्यों पर प्रतिबिम्ब मात्र का पड़ना प्रतिबिम्ब रूप छाया है।

**आतप :**

सूर्य, अग्नि आदि का उष्ण प्रकाश आतप है।

**उद्योत :**

चन्द्र, मणि, खद्योत आदि का शीत प्रकाश उद्योत है।

पुद्गल के कार्यों का यह एक दिग्दर्शन मात्र है। इसी प्रकार के अन्य जितने भी कार्य हैं, सब पुद्गल के ही समझने चाहिए। शरीर, वाणी, मन, निःश्वास, उच्छ्वास, सुख, दुःख, जीवन, मरण आदि सभी पुद्गल के ही कार्य हैं।[2] कुछ कार्य शुद्ध पौद्गलिक होते हैं और कुछ कार्य आत्मा और पुद्गल दोनों के सम्बन्ध से होते हैं। शरीर, वाणी आदि कार्य आत्मा के सम्बन्ध से होते हैं।

---

१–वही ५। २४, २०–२१

२–शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानाम्।
सुखदुःखजीवितमरणोपग्रहाश्च॥

—तत्त्वार्थसूत्र, ५। १९–२०

## पुद्गल और आत्मा :

आत्मा पुद्गल से प्रभावित होती है या नहीं ? जैन-दर्शन यह मानता है कि संसारी आत्मा पुद्गल के विना नहीं रह सकती। जब तक जीव संसार में भ्रमण करता है तब तक पुद्गल और जीव का सम्बन्ध अविच्छेद्य है। पुद्गल आत्मा को किस प्रकार प्रभावित करता है ? इसका उत्तर जैसा कि पहले लिखा जा चुका है, यही है कि पुद्गल से ही शरीर का निर्माण होता है, वाणी, मन और श्वासोच्छ्वास भी पुद्गल के ही कार्य हैं। यही बात जीवकाण्ड में इस प्रकार कही गई है–

"पुद्गल शरीर-निर्माण का कारण है। आहारकवर्गणा से औदारिक, वैक्रिय और आहारक ये तीन प्रकार के शरीर बनते हैं तथा श्वासोच्छ्वास का निर्माण होता है। तेजोवर्गणा से तेजस् शरीर बनता है। भाषावर्गणा वाणी का निर्माण करती है। मनोवर्गणा से मन का निर्माण होता है। कर्मवर्गणा से कार्मण शरीर बनता है[1]।"

श्वासोच्छ्वास, वाणी और पान का विशेष परिचय देने की आवश्यकता नहीं है। श्वास को अन्दर खींचना और बाहर निकालना श्वासोच्छ्वास है। भाषा आदि का व्यवहार वाणी है। मन एक सूक्ष्म आभ्यन्तरिक इन्द्रिय है। वह चक्षुरादि सभी इन्द्रियों के अर्थ का ग्रहण करता है। वैशेषिक दर्शन मन को अणुमात्र मानता है। जैन दर्शन का कहना है कि मन को अणुमात्र मानने से सम्पूर्ण इन्द्रिय से अर्थ का ग्रहण नहीं हो सकता, क्योंकि मन एक अणु प्रमाण स्थान पर ही रहता है। मन आशुसंचारी भी नहीं हो सकता क्योंकि वह अचेतन है। अतः मन स्कन्धात्मक है, अणुप्रमाण नहीं।

अब हम औदारिकादि पाँच प्रकार के शरीर का स्वरूप देखेंगे।

## औदारिक शरीर :

तिर्यंच और मनुष्य का स्थूल शरीर औदारिक शरीर है। उदर युक्त होने के कारण इसका नाम औदारिक है। यहाँ उदर का अर्थ

१—गाथा, ६०६–६०८

केवल गर्भ नहीं है, अपितु सारा शरीर है । रक्त, मांस आदि इस शरीर के लक्षण हैं ।

**वैक्रिय शरीर :**

देवगति और नरकगति में उत्पन्न होने वाले जीवों के वैक्रिय शरीर होता है । इन जीवों के अतिरिक्त लब्धिप्राप्त मनुष्य और तिर्यंच भी इस शरीर को प्राप्त कर सकते हैं । यह शरीर साधारण इन्द्रियों का विषय नहीं होता । भिन्न भिन्न आकारों में परिवर्तित होना इस शरीर की विशेषता है । इसमें रक्त, मांस आदि का सर्वथा अभाव होता है ।

**आहारक शरीर :**

सूक्ष्म पदार्थ के ज्ञान के लिए अथवा किसी शंका के समाधान के लिए प्रमत्त संयत (मुनि ) एक विशिष्ट शरीर का निर्माण करता है । यह शरीर बहुत दूर तक जाता है और शंका-समाधान के साथ पुनः अपने स्थान पर आ जाता है । इसे आहारक शरीर कहते हैं ।

**तैजस शरीर :**

यह एक प्रकार के विशिष्ट पुद्गल परमाणुओं ( तेजोवर्गणा ) से बनता है । जठराग्नि की शक्ति इसी शरीर की शक्ति है । यह औदारिक शरीर और कार्मण शरीर के बीच की एक आवश्यक कड़ी है ।

**कार्मण शरीर :**

आन्तरिक सूक्ष्म शरीर जो कि मानसिक, वाचिक और कायिक सभी प्रकार की प्रवृत्तियों का मूल है, कार्मण शरीर है । यह आठ प्रकार के कर्मों से बनता है ।

उपर्युक्त पाँच प्रकारों में से हम अपनी इन्द्रियों से केवल औदारिक शरीर का ज्ञान कर सकते हैं । शेष शरीर इतने सूक्ष्म हैं कि हमारी इन्द्रियाँ उनका ग्रहण नहीं कर सकतीं । कोई वीतराग केवली ही उनका प्रत्यक्ष कर सकता है । इनकी सूक्ष्मता का क्रम इस प्रकार है—औदारिक से वैक्रिय सूक्ष्म है, वैक्रिय से आहारक सूक्ष्म है,

आहारक से तैजस सूक्ष्म है और तैजस से कार्मण सूक्ष्म है[१]। तैजस और कार्मण शरीर का किसी से भी प्रतिघात नहीं होता। वे लोकाकाश में अपनी शक्ति के अनुसार कहीं भी जा सकते हैं। उनके लिए किसी भी प्रकार का वाह्य बन्धन नहीं है। ये दोनों शरीर संसारी आत्मा से अनादिकाल से सम्बन्धित हैं। प्रत्येक जीव के साथ-कम से कम ये दो शरीर तो रहते ही हैं। जन्मान्तर के समय ये दो शरीर ही होते हैं। अधिक से अधिक एक साथ चार शरीर हो सकते हैं[२]। जब जीव के तीन शरीर होते हैं तो तैजस, कार्मण और औदारिक या तैजस, कार्मण और वैक्रिय, जब चार होते हैं तो तैजस, कार्मण औदारिक और वैक्रिय या तैजस, कार्मण, औदारिक और आहारक समझना चाहिए। पाँच शरीर एक साथ नहीं होते, क्योंकि वैक्रिय लब्धि और आहारक लब्धि का प्रयोग एक साथ नहीं हो सकता। वैक्रिय लब्धि के प्रयोग के समय नियमतः प्रमत दशा होती है[३], किन्तु आहारक के विषय में यह बात नहीं है। आहारक लब्धि का प्रयोग तो प्रमत दशा में होता है, किन्तु आहारक शरीर बना लेने के बाद शुद्ध अध्यवसाय होने के कारण अप्रमत्तावस्था रहती है। अतः एक साथ इन दो शरीरों का रहना सम्भव नहीं। शक्ति रूप से एक साथ पाँचों शरीर रह सकते हैं, क्योंकि आहारक-लब्धि और वैक्रिय का साथ रहना सम्भव है, किन्तु उनका प्रयोग एक साथ नहीं हो सकता; अतः पाँचों शरीर अभिव्यक्ति रूप से एक साथ नहीं रह सकते। इस चर्चा के साथ शरीर चर्चा समाप्त होती है और साथ-ही-साथ पुद्गल चर्चा भी पूरी होती है।

### धर्म :

जीव और पुद्गल गति करते हैं। इस गति के लिए किसी न किसी माध्यम की आवश्यकता है। यह माध्यम धर्म द्रव्य है। चूँकि यह अस्तिकाय है, इसलिए इसे धर्मास्तिकाय भी कहते हैं। कोई यह

---

१—तत्त्वार्थसूत्र २।३८
२—वही २।४१–४४
३—तत्त्वार्थसूत्रभाष्यवृत्ति–२।४४

शंका कर सकता है कि गति करने के लिए किसी माध्यम की क्या आवश्यकता है? क्या जीव और पुद्गल स्वयं गति नहीं कर सकते? इसका समाधान यह है कि गति तो जीव और पुद्गल ही करते हैं, किन्तु उनकी गति में जो सहायक कारण है—माध्यम है वह धर्म है। यदि बिना धर्म के भी गति हो सकती तो मुक्तजीव अलोकाकाश में भी पहुँच जाता। अलोकाकाश में आकाश के सिवाय कोई द्रव्य नहीं है। मुक्तजीव स्वभाव से ही ऊर्ध्व गतिवाला होता है। ऐसा होते हुए भी वह लोक के अन्त तक जाकर रुक जाता है[1]; क्योंकि अलोकाकाश में धर्मास्तिकाय नहीं है। धर्मास्तिकाय के अभाव में गति नहीं हो सकती, इसीलिए ऐसा होता है।

धर्म का लक्षण बताते हुए राजवार्तिककार कहते हैं कि स्वयं क्रिया करने वाले जीव और पुद्गल की जो सहायता करता है वह धर्म है[2]। यह नित्य है, अवस्थित है और अरूपी है[3]। नित्य का अर्थ है तद्भावाव्यय। गति (क्रिया) में सहायता देने रूप भाव से कभी च्युत नहीं होना ही धर्म का तद्भावाव्यय है। अवस्थित का अर्थ है जितने प्रदेश हैं उतने ही प्रदेशों का हमेशा रहना। धर्म के असंख्यात प्रदेश हैं। वे प्रदेश हमेशा असंख्यात ही रहते हैं। अरूपी का अर्थ पहले बताया जा चुका है। स्पर्श, रस, गन्ध और वर्णरहित द्रव्य अरूपी हैं। धर्मास्तिकाय पूरा एक द्रव्य है। जीवादि की तरह धर्म भिन्न-भिन्न रूप से नहीं रहता, अपितु एक अखण्ड द्रव्य के रूप में रहता है। यह सारे लोक में व्याप्त है। लोक का ऐसा कोई भी भाग नहीं है, जहाँ धर्मद्रव्य न हो। जब यह सर्वलोक व्यापी है तब यह स्वतः सिद्ध है कि उसे एक स्थान से दूसरे स्थान में जाने की कोई आवश्यकता नहीं है।

गति का अर्थ है एक देश से दूसरे देश में जाने की क्रिया। इसलिये क्रिया को गति भी कह सकते हैं। धर्म इस प्रकार की

---

१—'तदनन्तरमूर्ध्वं गच्छत्यालोकान्तात्'—तत्त्वार्थ सूत्र १०।५

२—तत्त्वार्थसूत्र ५।१, १६

३—तत्त्वार्थसूत्र ५।४

क्रिया अथवा गति में सहायक है। जिस प्रकार मछली स्वयं तैरती है किन्तु उसकी यह क्रिया विना पानी के नहीं हो सकती, पानी के रहते हुए ही वह तालाव, कूप या समुद्र में तैर सकती है। पानी सूख जाने पर उसमें तैरने की शक्ति रहते हुए भी वह नहीं तैर सकती। इसका अर्थ यही है कि पानी तैरने में सहायक है। जिस समय मछली तैरना चाहती है उस समय उसे पानी की सहायता लेनी ही पड़ती है। न तैरना चाहे तो पानी उसके साथ वलप्रयोग नहीं करता। वहते हुए पानी का प्रश्न दूसरा है। उसी प्रकार जब जीव या पुद्गल गति करता है तब उसे धर्म द्रव्य की सहायता लेनी पड़ती है।

**अधर्म :**

जिस प्रकार गति में धर्म कारण है उसी प्रकार स्थिति में अधर्म कारण है।[1] जीव और पुद्गल जव स्थितिशील होने वाले होते हैं तब अधर्म द्रव्य उनकी सहायता करता है। जिस प्रकार धर्म के अभाव में गति नहीं हो सकती उसी प्रकार अधर्म के अभाव में स्थिति नहीं हो सकती। अधर्म एक अखण्ड द्रव्य है। इसके असंख्यात प्रदेश हैं। धर्म की तरह यह भी सर्वलोकव्यापी है। 'जिस प्रकार सम्पूर्ण तिल में तेल होता है उसी प्रकार सम्पूर्ण लोकाकाश में धर्मास्तिकाय है।'[2] एक चलते हुए पथिक के विश्राम में जिस प्रकार एक वृक्ष सहायक होता है उसी प्रकार गति करते हुए जीव और पुद्गल की स्थिति में अधर्म द्रव्य सहायक होता है। धर्म और अधर्म द्रव्य की यह धारणा जैन-दर्शन की अप्रतिम देन है।

कोई यह शंका कर सकता है कि धर्म और अधर्म मूलतः एक ही द्रव्य के अन्तर्गत हैं। ऐसा क्यों? क्योंकि ये दोनों लोकाकाश

---

१—नियमसार, ३०

२—लोकाकाशे समस्तेऽपि धर्माधर्मास्तिकाययोः।
तिलेषु तैलवत् प्राहुरवगाहं महर्षयः॥
—तत्त्वार्थसार, ३।२३

व्यापी हैं अतः दोनों का देश-स्थान एक है। दोनों का परिमाण भी एक है, क्योंकि दोनों सारे लोकाकाश में व्याप्त हैं। दोनों का काल भी एक है, क्योंकि दोनों ही त्रैकालिक हैं। दोनों ही अमूर्त हैं, अजीव हैं, अनुमेय हैं। इसका समाधान यह है कि इन सारी एकताओं के होने पर भी उन्हें एक नहीं कहा जा सकता, क्योंकि उन दोनों के कार्य भिन्न-भिन्न हैं। एक का कार्य गति में सहायता देना है तो दूसरे का स्थिति में सहायक होना है। इस प्रकार दो विभिन्न और विरोधी कार्यों के करते हुए दोनों एक कैसे हो सकते हैं? द्रव्यत्व की दृष्टि से भले ही एक हों, किन्तु अपने-अपने कार्य या स्वभाव की दृष्टि से दोनों भिन्न हैं।

धर्म और अधर्म अमूर्त द्रव्य हैं, ऐसी स्थिति में वे गति और स्थिति में कैसे सहायक हो सकते हैं? इसका उत्तर यह है कि सहायता देने की समर्थता के लिए मूर्तता अनिवार्य गुण नहीं माना जा सकता। कोई द्रव्य अमूर्त होकर भी अपना कार्य कर सकता है। उदाहरण के लिए आकाश यद्यपि अमूर्त है फिर भी पदार्थ को आकाश—स्थान देता है। यदि आकाश के लिए, अवकाश प्रदान रूप कार्य असम्भव नहीं तो धर्म और अधर्म के लिए गति और स्थिति में सहायता रूप कार्य क्यों कर कठिन है।

**आकाश :**

जो द्रव्य जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और काल को स्थान देता है—अवगाह देता है वह आकाश है।[1] यह सर्वव्यापी है, एक है, अमूर्त है और अनन्त प्रदेश वाला है। इसमें सभी द्रव्य रहते हैं। यह अरूपी है। आकाश के दो विभाग हैं—लोकाकाश और अलोकाकाश। जहाँ पुण्य और पाप का फल देखा जाता है वह लोक है। लोक का जो आकाश है वह लोकाकाश है। जैसे जल के आश्रयस्थान को जलाशय कहते हैं उसी प्रकार लोक के आकाश को लोकाकाश कहते हैं। यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है कि आकाश

१—'आकाशस्यावगाहः।'

—तत्त्वार्थसूत्र ५।१८

जब एक है—अखण्ड है तब उसके दो विभाग कैसे हो सकते हैं ? लोकाकाश और अलोकाकाश का जो विभाजन है वह अन्य द्रव्यों की दृष्टि से है, आकाश की दृष्टि से नहीं। जहाँ पर जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और काल रहते हैं वहीं पुण्य और पाप का फल देखा जाता है, इसलिए वही लोकाकाश है। जिस आकाश में यह नहीं होता वह अलोकाकाश है। वैसे सारा आकाश एक है, अखण्ड है, सर्वव्यापी है। उसमें कोई भेद नहीं हो सकता। भेद का आधार अन्य है। आकाश की दृष्टि से लोकाकाश और अलोकाकाश में कोई भेद नहीं है। आकाश सर्वत्र एक रूप है।

आकाश का लक्षण बताते हुए यह कहा गया कि अवकाश देना आकाश का धर्म है। लोकाकाश पाँच द्रव्यों को अवकाश देता है, अतः उसे हम आकाश कह सकते हैं। अलोकाकाश किसी को आश्रय नहीं देता, ऐसी दशा में उसे आकाश क्यों कहा जाय ? इस शंका का समाधान यों किया जा सकता है कि आकाश का धर्म अवकाशदान है, यह ठीक है, किन्तु आकाश अवकाश उसी को दे सकता है जो उसके अन्दर रहता है। अलोकाकाश में कोई द्रव्य नहीं रहता तो फिर आकाश अवकाश किसे दे ? हाँ, यदि वहाँ कोई द्रव्य होता और फिर भी आकाश उसे अवकाश न देता तो हम कह सकते कि अलोक को आकाश नहीं कहना चाहिए। जब वहाँ कोई द्रव्य ही नहीं पहुँचता तो अलोकाकाश का क्या अपराध है। वह तो अवकाश देने के लिए सर्वदा प्रस्तुत है। कोई द्रव्य वहाँ पहुँचे भी तो सही। इसीलिए अलोक को आकाश मानने में कोई बाधा नहीं है। आकाश-स्वभाव वहाँ भी है। उससे लाभ उठाने वाला कोई द्रव्य वहाँ नहीं है। इसीलिए उसे अलोकाकाश कहते हैं।

लोकाकाश के असंख्यात प्रदेश हैं और अलोकाकाश के अनन्त प्रदेश है। सारे आकाश के अनन्त प्रदेश हैं, यह कहा जा चुका है। अनन्त प्रदेश में से असंख्यात प्रदेश निकाल देने से जो प्रदेश बचते हैं वे भी अनन्त हो सकते हैं क्योंकि अनन्त बहुत बड़ा है। इतना ही नहीं, अनन्त में से अनन्त निकाल देने पर भी अनन्त रह

सकता है, क्योंकि अनन्त परितानन्त, युक्तानन्त और अनन्तानन्त के भेद से तीन प्रकार का है।[1]

धर्म, अधर्म और आकाश ये तीनों सर्व लोकव्यापी हैं तो इनमें परस्पर व्याघात क्यों नहीं होता? व्याघात हमेशा मूर्त पदार्थों में होता है, अमूर्त पदार्थों में नहीं। धर्म, अधर्म और आकाश अमूर्त हैं, अतः वे एक साथ निर्विरोध रह सकते हैं।

आकाश अन्य द्रव्यों को अवकाश देता है, यह ठीक है, किन्तु आकाश को कौन अवकाश देता है? आकाश स्वप्रतिष्ठित है। उसके लिए किसी अन्य द्रव्य की आवश्यकता नहीं। यदि ऐसा है तो सभी द्रव्यों को स्वप्रतिष्ठित क्यों न मान लिया जाय? इसका उत्तर यह है कि निश्चय दृष्टि से तो सभी द्रव्य आत्म-प्रतिष्ठित हैं। व्यवहार दृष्टि से अन्य द्रव्य आकाशाश्रित हैं। इन द्रव्यों का सम्बन्ध अनादि है। अनादि सम्बन्ध होते हुए भी इनमें शरीर हस्तादि की तरह आधाराधेय भाव घट सकता है। आकाश अन्य द्रव्यों से अधिक व्यापक है, अतः वह सबका आधार है।

आकाश को कुछ दार्शनिकों ने स्वतन्त्र द्रव्य माना है और कुछ ने नहीं माना। जिन्होंने उसे स्वतन्त्र द्रव्य माना है उनमें से किसी ने भी जैन दर्शन की तरह लोकाकाश और अलोकाकाश के रूप में नहीं माना। पाश्चात्य दर्शनशास्त्र के इतिहास में 'रिक्तआकाश (Empty space) है या नहीं' इस विषय पर काफी विवाद है, किन्तु इस ढंग के दो अलग-अलग विभाग वहाँ भी नहीं हैं।

**अद्धासमय :**

परिवर्तन का जो कारण है उसे अद्धासमय या काल कहते हैं। काल की व्याख्या दो दृष्टियों से की जा सकती है। द्रव्य का स्व-जाति के परित्याग के बिना वैस्रसिक और प्रायोगिक विकाररूप परिणाम[2] व्यवहार दृष्टि से काल को सिद्ध करता है। प्रत्येक द्रव्य परिवर्तित होता रहता है। परिवर्तनों के होते हुए भी उसकी जाति

१—तत्त्वार्थराजवार्तिक ५।१०, २
२—वही ५।२२, १०

का कभी विनाश नहीं होता। इस प्रकार के परिवर्तन परिणाम कहे जाते हैं। इन परिणामों का जो कारण है वह काल है। यह व्यवहार दृष्टि से काल की व्याख्या हुई। प्रत्येक द्रव्य और पर्याय की प्रतिक्षण-भावी स्वसत्तानुभूति वर्तना है।[1] इस वर्तना का कारण काल है। यह काल की पारमार्थिक व्याख्या है। प्रत्येक द्रव्य उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यात्मक वृत्तिवाला है। यह वृत्ति प्रतिक्षण रहती है। कोई भी क्षण इस वृत्ति के बिना नहीं रह सकता। यही पारमार्थिक काल का कार्य है। काल का अर्थ है परिवर्तन। परिवर्तन को समझने के लिए अन्वय का ज्ञान होना आवश्यक है। अनेक परिवर्तनों में एक प्रकार का अन्वय रहता है। इसी अन्वय के आधार पर यह जाना जा सकता है कि इस वस्तु में परिवर्तन हुआ। यदि अन्वय न हो तो क्या परिवर्तन हुआ, किसमें परिवर्तन हुआ—इसका जरा भी ज्ञान नहीं हो सकता। यही बात ऊपर कही गई है। स्वजाति का त्याग किए बिना विविध प्रकार के परिवर्तन होना, काल का कार्य है। इसी काल के आधार पर हम घंटा, मिनट, सेकण्ड आदि विभाग करते हैं। यह व्यावहारिक काल है। पारमार्थिक या निश्चय दृष्टि से प्रत्येक पदार्थ का क्षणिकत्व काल का द्योतक है। क्षण-क्षण में पदार्थ में परिवर्तन होता रहता है, यह परिवर्तन बौद्ध परिवर्तन की तरह ऐकान्तिक न होकर ध्रौव्ययुक्त है। इस प्रकार दोनों दृष्टियों से काल का लक्षण परिवर्तन है।

काल असंख्यात प्रदेश प्रमाण होता है। ये प्रदेश एक अवयवी के प्रदेश नहीं हैं, अपितु स्वतन्त्र रूप से सत् हैं। इसीलिए काल को अनस्तिकाय कहा गया है। लोकाकाश के प्रत्येक प्रदेश पर एक एक काल प्रदेश बैठा हुआ है। रत्नों की राशि की तरह लोकाकाश के एक एक प्रदेश पर जो एक एक द्रव्य स्थित है वह काल है। वह असंख्यात द्रव्यप्रमाण है[2]। इससे यह फलित होता है कि काल एक

---

१—वही ५।२२, ४

२—लोयायासपदेसे, इक्केक्के जे ठिया हु इक्केक्का।
रयणाणं रासी इव, ते कालाणू असंखदव्वाणि॥

—द्रव्यसंग्रह, २२

द्रव्य नहीं है, अपितु असंख्यात द्रव्यप्रमाण है। परिवर्तन की दृष्टि से यद्यपि काल के सभी प्रदेशों का एक स्वभाव है, तथापि वे परस्पर भिन्न हैं। वे सब मिलकर एक अवयवी का निर्माण नहीं करते। जिस प्रकार उपयोग सभी आत्माओं का स्वभाव है, किन्तु सभी आत्माएँ भिन्न-भिन्न हैं, उसी प्रकार वर्तनालक्षण का साम्य होते हुए भी प्रत्येक काल भिन्न भिन्न है। जीवत्व सामान्य को लेकर सभी आत्माओं को जीव कहा जाता है उसी प्रकार कालत्व ( वर्तना ) सामान्य की दृष्टि से सभी कालों को काल कहा गया है। अतः काल वर्तना-सामान्य की दृष्टि से असंख्यात हैं। काल को अस्तिकाय न मानकर अनस्तिकाय क्यों माना गया ? इसका सन्तोषप्रद उत्तर देना कठिन है। यह कहा जा सकता है कि द्रव्य के प्रत्येक अवयव-अंश का परिवर्तन स्वतंत्र है। इसलिए प्रत्येक काल स्वतन्त्र है। यहाँ एक कठिनाई है। परिवर्तन प्रत्येक द्रव्य के प्रत्येक अंश में होता है। पुद्गल द्रव्य के अनन्त प्रदेश हैं। इसी प्रकार सभी जीवों के अनन्त प्रदेश हैं। ऐसी स्थिति में असंख्यात प्रदेश प्रमाण वाला काल अनन्त प्रदेशों में परिवर्तन कैसे कर सकता है ? जहाँ तक असंख्यात प्रदेश वाले आकाश में अनन्त प्रदेश के रहने का प्रश्न है, यह बात किसी तरह मान भी लें कि परस्पर व्याघात के विना दीपकों के प्रकाश की तरह उनका रहना सम्भव है। परन्तु परिवर्तन ऐसी चीज नहीं कि एक काल एक से अधिक अंश में परिवर्तन कर सके। आकाश की तरह परिवर्तन की बात भी किसी तरह घट सकती, यदि काल आकाश की भाँति एक अखण्ड द्रव्य होता। इस कठिनाई को दूर करने के लिए यह माना गया कि काल लोकाकाश के प्रत्येक प्रदेश पर स्थित है, न कि जीव या पुद्गल के प्रत्येक प्रदेश पर। जब लोकाकाश के प्रत्येक प्रदेश पर काल की सत्ता मानी गई तो क्या कारण है कि आकाश की तरह काल को अखण्ड द्रव्य नहीं माना गया ? आकाश का धर्म अवकाशदान है और अवकाश में विशेष विभिन्नता नहीं होती। काल का धर्म वर्तना है—परिणाम है। इसमें अत्यधिक विभिन्नता होती है। प्रत्येक परिवर्तन विलक्षण होता है। यदि काल एक अखण्डद्रव्य होता तो परिवर्तन में विलक्षणता नहीं आती। सम्भवतः इसीलिए प्रत्येक काल को स्वतंत्र द्रव्य

माना गया। यह समाधान भी सन्तोषजनक नहीं है। परिवर्तन की विलक्षणता में स्वयं द्रव्य की विलक्षणता कारण है। काल का उससे कोई सम्बन्ध नहीं है। इसके अतिरिक्त और कोई हेतु दिखाई नहीं देता जिसके आधार पर प्रत्येक काल को स्वतंत्र द्रव्य माना जाय। शायद इन्हीं कठिनाइयों के कारण काल सर्वसम्मत रूप से स्वतंत्र द्रव्य नहीं माना गया।[1]

जैन दर्शन प्रतिपादित तत्त्व का यह विवेचन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। तत्त्व का ठीक स्वरूप समझे बिना अन्य विषयों का यथार्थज्ञान होना कठिन है। प्रमाणशास्त्र, ज्ञानवाद आदि गम्भीर विषयों के लिए तत्त्वज्ञान आवश्यक है।

---

१—'कालश्चेत्येके' —तत्त्वार्थ सूत्र ५।३८

पाँच

---

# ज्ञानवाद और प्रमाणशास्त्र

# ज्ञानवाद और प्रमाणशास्त्र

ज्ञान और आत्मा का सम्बन्ध दण्ड और दण्डी के सम्बन्ध से भिन्न है। ज्ञान आत्मा का स्वाभाविक गुण है। ज्ञान के अभाव में आत्मा की कल्पना करना सम्भव नहीं। न्याय-वैशेषिक दर्शन ज्ञान को आगन्तुक मानता है, मौलिक नहीं। जैन दर्शन ज्ञान को आत्मा का मौलिक धर्म मानता है। कहीं-कहीं तो ज्ञान को इतना अधिक महत्त्व दिया गया है कि आत्मा के अन्य गुणों की उपेक्षा करके ज्ञान और आत्मा को एक मान लिया गया है। आचार्य कुन्दकुन्द ने व्यवहार नय और निश्चय नय का सहारा लेकर कहा कि व्यवहार नय से आत्मा और ज्ञान में भेद है, किन्तु निश्चयनय से आत्मा और ज्ञान में कोई भेद नहीं[1]। यहाँ पर आत्मा के अन्य गुणों को ज्ञानान्तर्गत कर लिया गया है, अन्यथा यह कभी नहीं हो सकता कि ज्ञान ही आत्मा हो जाय, क्योंकि आत्मा में और भी कई गुण हैं। इस बात का प्रमाण आगे मिलता है। प्रवचनसार में उन्होंने स्पष्ट लिख दिया कि अनन्तसुख अनन्तज्ञान है। सुख और ज्ञान अभिन्न हैं[2]। जैन

---

१—समयसार ६।७

२—वही, १।५९-६०

सचमुच बादलों में है। यह तो दृष्टि के लिए एक आधारमात्र है। इसी प्रकार मन भी अर्थ जानने का एक आधारमात्र है। वास्तव में प्रत्यक्ष तो अर्थ का ही होता है। इसके लिए मन के आधार की आवश्यकता अवश्य रहती है। दूसरी परम्परा यह मानने के लिए तैयार नहीं। वहाँ मन का ज्ञान मुख्य है और अर्थ का ज्ञान उस ज्ञान के बाद की चीज है। मन के ज्ञान से अर्थ का ज्ञान होता है न कि सीधा अर्थज्ञान। मनःपर्यय का अर्थ ही यह है कि मन की पर्यायों का ज्ञान न कि अर्थ की पर्यायों का ज्ञान।

उपर्युक्त दोनों परम्पराओं में से दूसरी परम्परा युक्तिसंगत मालूम होती है। मनःपर्ययज्ञान से साक्षात् अर्थज्ञान होना सम्भव नहीं, क्योंकि उसका विषय रूपी द्रव्य का अनन्तवाँ भाग है[1]। यदि वह मन के सम्पूर्ण विषयों का साक्षात् ज्ञान कर लेता है तो अरूपी द्रव्य भी उसके विषय हो जाते हैं, क्योंकि मन से अरूपी द्रव्य का भी विचार हो सकता है। ऐसा होना इष्ट नहीं। मनः-पर्ययज्ञान मूर्त द्रव्यों का साक्षात्कार करता है और वह भी अवधि-ज्ञान जितना नहीं। अवधिज्ञान सब प्रकार के पुद्गल द्रव्यों का ग्रहण करता है किन्तु मनःपर्ययज्ञान उनके अनन्तवें भाग अर्थात् मनरूप बने हुये पुद्गलों का मानुषोत्तर क्षेत्र के अन्तर्गत ही ग्रहण करता है। मन का साक्षात्कार हो जाने पर तच्चिन्तित अर्थ का ज्ञान अनुमान से हो सकता है। ऐसा होने पर मन के द्वारा चिन्तित मूर्त, अमूर्त सभी द्रव्यों का ज्ञान हो सकता है।

### अवधि और मनःपर्यय :

अवधि और मनःपर्यय दोनों ज्ञान रूपी द्रव्य तक सीमित हैं तथा अपूर्ण अर्थात् विकलप्रत्यक्ष हैं। इतना होते हुए भी दोनों में अन्तर है। यह अन्तर चार दृष्टियों से है—विशुद्धि, क्षेत्र, स्वामी और विषय[2]। मनः-पर्ययज्ञान अपने विषय को अवधिज्ञान की अपेक्षा विशद्‌रूप से जानता

---

१—'तदनन्तभागे मनःपर्यायस्य'।

—तत्त्वार्थसूत्र १।२९

२—'विशुद्धिक्षेत्रस्वामिविषयेभ्योऽवधिमनःपर्यययोः।

—तत्त्वार्थसूत्र १।२६

है। अतः उससे विशुद्धतर है। यह विशुद्धि विषय की न्यूनाधिकता पर नहीं, किन्तु विषय की सूक्ष्मता पर अवलम्बित है। अधिक मात्रा में विषय का ज्ञान होना उतना महत्वपूर्ण नहीं जितना विषय की सूक्ष्मताओं का ज्ञान होना। मनःपर्ययज्ञान से रूपी द्रव्य का सूक्ष्म अंश जाना जाता है। अवधिज्ञान उतनी सूक्ष्मता तक नहीं पहुँच सकता। अवधिज्ञान का क्षेत्र अंगुल के असंख्यातवें भाग से लेकर सारा लोक है मनःपर्ययज्ञान का क्षेत्र मनुष्य लोक (मानुषोत्तर पर्वत पर्यन्त) है। अवधिज्ञान का स्वामी देव, नरक, मनुष्य और तिर्यञ्च किसी भी गति का जीव हो सकता है। मनःपर्ययज्ञान का स्वामी केवल चारित्रवान् मनुष्य ही हो सकता है। अवधिज्ञान का विषय सभी रूपीद्रव्य हैं (सब पर्याय नहीं), किन्तु मनः-पर्ययज्ञान का विषय केवल मन है, जो कि रूपीद्रव्य का अनन्तवाँ भाग है।

उपर्युक्त विवेचन को देखने से मालूम पड़ता है कि अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञान में कोई ऐसा अन्तर नहीं जिसके आधार पर दोनों ज्ञान स्वतन्त्र सिद्ध हो सकें। दोनों में एक ही ज्ञान की दो भूमिकाओं से अधिक अन्तर नहीं है। एक ज्ञान कम विशुद्ध है, दूसरा ज्ञान अधिक विशुद्ध है। दोनों के विषयों में भी समानता ही है। क्षेत्र और स्वामी की दृष्टि से भी सीमा की न्यूनाधिकता है। कोई ऐसा मौलिक अन्तर नहीं दीखता जिसके कारण दोनों को स्वतन्त्र ज्ञान कहा जा सके। दोनों ज्ञान आंशिक आत्म-प्रत्यक्ष की कोटि में हैं। मति और श्रुतज्ञान के विषय में भी यही बात कही जा सकती है।

**केवलज्ञान :**

यह ज्ञान विशुद्धतम है। मोहनीय, ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय के क्षय से कैवल्य प्रकट होता है[1]। मति, श्रुत, अवधि और मनःपर्यय क्षायोपशमिक ज्ञान हैं। केवलज्ञान क्षायिक है। केवलज्ञान के चार प्रतिबंधक कर्म हैं—मोहनीय, ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय। यद्यपि इन चारों कर्मों के क्षय से चार भिन्न-भिन्न शक्तियाँ उत्पन्न होती हैं, किन्तु केवलज्ञान उन सब में मुख्य है; इसलिए हमने उपर्युक्त वाक्य

१—तत्त्वार्थसूत्र १०।१

का प्रयोग किया है। सर्व-प्रथम मोह का क्षय होता है। तदनन्तर अन्तर्मुहूर्त के बाद ही ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय—इन तीनों कर्मों का क्षय होता है। तदनन्तर केवलज्ञान पैदा होता है और उसके साथ-ही-साथ केवलदर्शन आदि तीन अन्य शक्तियाँ भी उत्पन्न होती हैं। केवलज्ञान का विषय सर्व द्रव्य और सर्व पर्याय हैं[1]। कोई भी वस्तु ऐसी नहीं है, जिसको केवलज्ञानी न जानता हो। कोई भी पर्याय ऐसा नहीं है, जो केवलज्ञान का विषय न हो। जितने भी द्रव्य हैं और उनके वर्तमान, भूत और भविष्य के जितने भी पर्याय हैं, सब केवलज्ञान के विषय हैं। केवलज्ञान के समय मति आदि चारों ज्ञान नहीं होते, इसका निर्देश पहले कर चुके हैं। आत्मा की ज्ञानशक्ति का पूर्ण विकास या आविर्भाव केवलज्ञान है। इस ज्ञान के होते ही जितने छोटे मोटे क्षायोपशमिक ज्ञान हैं, सब समाप्त हो जाते हैं। मति आदि क्षायोपशमिक ज्ञान आत्मा के अपूर्ण विकास के द्योतक हैं। जब आत्मा का पूर्ण विकास हो जाता है तब इनकी स्वतः समाप्ति हो जाती है। पूर्णता के साथ अपूर्णता नहीं टिक सकती। दूसरे शब्दों में पूर्णता के अभाव का नाम ही अपूर्णता है। पूर्णता का सद्भाव अपूर्णता के असद्भाव का द्योतक है। केवलज्ञान सकल-प्रत्यक्ष है—सम्पूर्ण है, अतः उसके साथ मति आदि अपूर्णज्ञान नहीं रह सकते। जैन दर्शन की केवलज्ञान-विषयक मान्यता व्यक्ति के ज्ञान के विकास का अन्तिम सोपान है।

## दर्शन और ज्ञान :

आत्मा का स्वरूप बताते समय हम कह चुके हैं कि उपयोग जीव का लक्षण है। यह उपयोग दो प्रकार का होता है—अनाकार और साकार। अनाकार उपयोग को दर्शन कहते हैं और साकार उपयोग को ज्ञान[2]। अनाकार का अर्थ है-निर्विकल्पक और साकार का अर्थ है-सविकल्पक। जो उपयोग सामान्यभाव का ग्रहण करता है वह निर्विकल्पक है और

---

१—'सर्वद्रव्यपर्यायेषु केवलस्य'। —तत्त्वार्थसूत्र १।३०

२—तत्त्वार्थसूत्रभाष्य ।९

जो विशेष का ग्रहण करता है वह सविकल्पक है। सत्ता सामान्य की सर्वोत्कृष्ट भूमिका है। सत्ता में भेद होते ही विशेष प्रारम्भ हो जाता है।

जैनदर्शन में दर्शन और ज्ञान की मान्यता बहुत प्राचीन है। कर्मों के आठ भेदों में पहले के दो भेद ज्ञान और दर्शन से सम्बन्धित हैं। कर्म-विषयक मान्यता जितनी प्राचीन है, ज्ञान और दर्शन की मान्यता भी उतनी ही प्राचीन है। ज्ञान को आच्छादित करने वाले कर्म का नाम ज्ञानावरण कर्म है। दर्शन की शक्ति को आवृत्त करने वाले कर्म को दर्शनावरण कर्म कहते हैं। इन दोनों प्रकार के आवरणों के क्षयोपशम से ज्ञान और दर्शन का आविर्भाव होता है। आगमों में ज्ञान के लिए 'जाणइ' (जानाति) अर्थात् जानता है और दर्शन के लिए 'पासइ' (पश्यति) अर्थात् देखता है का प्रयोग हुआ है।

साकार और अनाकार के स्थान पर एक मान्यता यह भी देखने में आती है कि बहिर्मुख उपयोग ज्ञान है और अन्तर्मुख उपयोग दर्शन है। आचार्य वीरसेन लिखते हैं कि सामान्य-विशेषात्मक बाह्यार्थ का ग्रहण ज्ञान है और तदात्मक आत्मा का ग्रहण दर्शन है[1]। तत्त्व सामान्य-विशेषात्मक है। चाहे आत्मा हो, चाहे आत्मा से इतर पदार्थ हों—सब इसी लक्षण से युक्त हैं। दर्शन और ज्ञान का भेद यही है कि दर्शन सामान्य-विशेषात्मक आत्मा का उपयोग है—स्वरूप दर्शन है, जब कि ज्ञान आत्मा से इतर प्रमेय का ग्रहण करता है। इसके अतिरिक्त दर्शन और ज्ञान में कोई अन्तर नहीं है। जो लोग यह मानते हैं कि सामान्य का ग्रहण दर्शन है और विशेष का ग्रहण ज्ञान है वे इस मत के अनुसार दर्शन और ज्ञान का स्वरूप नहीं जानते। सामान्य और विशेष दोनों पदार्थ के धर्म हैं। एक के अभाव में दूसरा नहीं रह सकता। दर्शन और ज्ञान, इन दोनों धर्मों का ग्रहण करते हैं। केवल सामान्य या केवल विशेष का ग्रहण नहीं हो सकता। सामान्य-व्यतिरिक्त विशेष का ग्रहण करने वाला

१—'सामान्यविशेषात्मकबाह्यार्थग्रहणं ज्ञानम्, तदात्मकस्वरूपग्रहणं दर्शनमिति सिद्धम्'।

—षट्खण्डागम पर धवला टीका १।१।४

को सामान्यग्राही मानने का अर्थ केवल इतना ही है कि उस उपयोग में सामान्य धर्म झलकता है जब कि ज्ञानोपयोग में विशेष धर्म की ओर प्रवृत्ति रहती है। इसका यह अर्थ नहीं कि सामान्य का तिरस्कार करके विशेष का ग्रहण किया जाता है अथवा विशेष को एक ओर फेंककर सामान्य का सम्मान किया जाता है। वस्तु में दोनों धर्मों के रहते हुए भी उपयोग किसी एक धर्म का मुख्य रूप से ग्रहण कर सकता है। यदि ऐसा न होता तो हम सामान्य और विशेष का भेद ही नहीं कर पाते। उपयोग में धर्मों का भेद हो सकता है, वस्तु में नहीं। उपयोग में सामान्य और विशेष का भेद किसी भी तरह व्यभिचारी नहीं है।

ज्ञान और दर्शन में क्या भेद है, इसका विवेचन हो चुका। अब यह देखेंगे कि काल की दृष्टि से दोनों का क्या सम्बन्ध है? जहाँ तक छद्मस्थ अर्थात् सामान्य व्यक्ति का प्रश्न है, सभी आचार्य एकमत हैं कि दर्शन और ज्ञान युगपद् न होकर क्रमशः होते हैं। हाँ, केवली के प्रश्न को लेकर आचार्यों में मतभेद है। केवली में दर्शन और ज्ञान की उत्पत्ति कैसे होती है, इस प्रश्न के विषय में तीन मत हैं। एक मत के अनुसार दर्शन और ज्ञान क्रमशः होते हैं। दूसरी मान्यता के अनुसार दर्शन और ज्ञान युगपद् होते हैं। तीसरा मत यह है कि ज्ञान और दर्शन में अभेद है—दोनों एक हैं।

आवश्यकनियुक्ति में कहा गया है कि केवली के दो उपयोग एक साथ नहीं हो सकते[1]। आगम इस विषय में एकमत हैं। वे दर्शन और ज्ञान को युगपद् नहीं मानते[2]।

दिगम्बर आचार्य दूसरी मान्यता का समर्थन करते हैं। इस विषय में वे सभी एकमत हैं कि केवलदर्शन और केवलज्ञान युगपद् होते हैं। उमास्वाति का कथन है कि मति, श्रुत आदि में उपयोग क्रम से होता है, युगपद् नहीं। केवली में दर्शन और ज्ञानात्मक उपयोग प्रत्येक क्षण

---

१—'सव्वस्स केवलिस्स वि जुगवं दो नत्थि उवओगा', ९७३

२—भगवतीसूत्र, १८।८

में युगपद् होता है[1]। आचार्य कुन्दकुन्द ने स्पष्टरूप से इसका समर्थन किया है। वे कहते हैं–'जिस प्रकार सूर्य में प्रकाश और ताप एक साथ रहते हैं उसी प्रकार केवली में दर्शन और ज्ञान एक साथ रहते हैं[2]।' सर्वार्थसिद्धिकार भी इसी सिद्धान्त का समर्थन करते हैं। वे कहते हैं— 'ज्ञान साकार है, दर्शन अनाकार है। छद्मस्थ में वे क्रमशः होते हैं, केवली में युगपद् होते हैं[3]।' इस प्रकार दिगम्बर परम्परा के सभी आचार्यों ने केवलदर्शन और केवलज्ञान की उत्पत्ति युगपद् मानी। जहाँ तक छद्मस्थ के दर्शन और ज्ञान का प्रश्न है, श्वेताम्बर परम्परा और दिगम्बर परम्परा दोनों एकमत हैं।

तीसरी परम्परा सिद्धसेन दिवाकर की है। वे कहते हैं कि मनः-पर्यय तक तो ज्ञान और दर्शन का भेद सिद्ध कर सकते हैं, किन्तु केवल-ज्ञान और केवलदर्शन का भेद सिद्ध करना सम्भव नहीं[4]। दर्शनावरण और ज्ञानावरण का युगपद् क्षय होता है। उस क्षय से होने वाले उपयोग में 'यह पहले होता है और यह बाद में होता है' इस प्रकार का भेद कैसे किया जा सकता है[5]। जिस समय कैवल्य की प्राप्ति होती है उस समय सर्व प्रथम मोहनीय का क्षय होता है, तदनन्तर ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय का युगपद् क्षय होता है। जब दर्शनावरण

---

१—मतिज्ञानादिषु चतुर्षु पर्यायेणोपयोगो भवति न युगपद्। सम्भिन्न-ज्ञानदर्शनस्य तु भगवतः केवलिनो युगपद्...........भवति।

—तत्त्वार्थसूत्रभाष्य १।३१

२—जुगवं वट्टइ नाणं,केवलणाणिस्स दंसणं च तहा।
दिणयरपयासताप जह वट्टइ तह मुणेयव्वं ॥

—नियमसार, १५९

३—सर्वार्थसिद्धि २।९

४—मणपज्जवणाणंतो णाणस्स य दरिसणस्स य विसेसो।
केवलणाणं पुण दंसणंति णाणं ति य समाणं ॥

—सन्मतितर्क प्रकरण २।३

५—वही २।९

और ज्ञानावरण दोनों के क्षय में काल का भेद नहीं है तब यह कैसे कहा जा सकता है कि पहले केवलदर्शन होता है, फिर केवलज्ञान होता है। इस कठिनाई को दूर करने के लिए कोई यह माने कि दोनों का युगपद् सद्भाव है तो भी ठीक नहीं, क्योंकि एक साथ दो उपयोग नहीं हो सकते। इस कठिनाई को दूर करने का सबसे सरल एवं युक्तिसंगत मार्ग यही है कि केवली अवस्था में दर्शन और ज्ञान में भेद नहीं होता। दर्शन और ज्ञान को भिन्न मानने में एक कठिनाई और है। यदि केवली एक ही क्षण में सब कुछ जान लेता है तो उसे हमेशा के लिए सब कुछ जानते रहना चाहिए। यदि उसका ज्ञान हमेशा पूर्ण नहीं है तो वह सर्वज्ञ किस बात का[1] ? यदि उसका ज्ञान सदैव पूर्ण है तो क्रम और अक्रम का प्रश्न ही नहीं उठता। वह हमेशा एक रूप है। वहाँ दर्शन और ज्ञान में कोई अन्तर नहीं। 'ज्ञान सविकल्पक है और दर्शन निर्विकल्पक है'—इस प्रकार का भेद आवरणरूप कर्म के क्षय के बाद नहीं रहता[2]। सविकल्पक और निर्विकल्पक का भेद वहीं होता है जहाँ उपयोग में अपूर्णता होती है। पूर्ण उपयोग में किसी तरह का भेद-भाव नहीं रहता। एक कठिनाई और है। ज्ञान हमेशा दर्शनपूर्वक होता है, किन्तु दर्शन ज्ञानपूर्वक नहीं होता[3]। केवली को जब एक बार सम्पूर्ण ज्ञान हो जाता है तब पुनः दर्शन नहीं हो सकता, क्योंकि दर्शन ज्ञानपूर्वक नहीं होता। इसलिए ज्ञान और दर्शन का क्रमभाव नहीं घट सकता।

---

१—जइ सव्वं सायारं, जाणइ एक्कसमएण सव्वण्णू।
जुज्जइ सया वि एवं अहवा सव्वं ण याणाइ ॥
—सन्मतितर्क प्रकरण २।१०

२—परिसुद्धं सायारं, अवियत्तं दंसणं अणायारं।
ण य रवीणावरणिज्जे, जुज्जइ सुवियत्तमवियत्तं ॥
—वही २।११

३—दंसणपुव्वं णाणं णाणणिमित्तं तु दंसणं णत्थि।
तेण सुविणिच्छियामो, दंसणणाणा अण्णत्तं ॥
—वही २।२२

ज्ञान और दर्शन की इस चर्चा के साथ आगम-प्रतिपादित पंच ज्ञान की स्वरूप-चर्चा समाप्त होती है। ज्ञान से सम्बन्धित एक और विषय है और वह है प्रमाण। कौन सा ज्ञान प्रमाण है और कौन सा अप्रमाण? प्रामाण्य का आधार क्या है? प्रमाण का क्या फल है? आदि प्रश्नों का प्रमाण-चर्चा के समय विचार किया जायगा।

## आगमों में प्रमाणचर्चा :

प्रमाणचर्चा केवल तर्कयुग की देन नहीं है। आगमयुग में भी प्रमाण विषयक चर्चा होती थी। आगमों में कई स्थलों पर स्वतन्त्ररूप से प्रमाण-चर्चा मिलती है। ज्ञान और प्रमाण दोनों पर स्वतन्त्र रूप से चिन्तन होता था, ऐसा कहने के लिए हमारे पास पर्याप्त प्रमाण हैं।

भगवतीसूत्र में महावीर और गौतम के बीच एक संवाद है। गौतम महावीर से पूछते हैं—'भगवन्! जैसे केवली अन्तिम शरीरी (जो इसी भव से मुक्त होने वाला हो) को जानते हैं वैसे ही क्या छद्मस्थ भी जानते हैं?' महावीर उत्तर देते हैं—'गौतम! वे अपने-आप नहीं जान सकते। या तो सुनकर जानते हैं या प्रमाण से। किससे सुनकर? केवली से ...... .....। किस प्रमाण से? प्रमाण चार प्रकार के कहे गए हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और आगम। इनके विषय में जैसा अनुयोगद्वार में वर्णन है वैसा यहाँ भी समझना चाहिए[1]।'

स्थानांग सूत्र में प्रमाण और हेतु दोनों शब्दों का प्रयोग मिलता है। निक्षेप पद्धति के अनुसार प्रमाण के निम्न भेद किए गए हैं—द्रव्यप्रमाण, क्षेत्रप्रमाण, कालप्रमाण और भावप्रमाण[2]। हेतु शब्द का जहाँ

---

१—गोयमा! णो तिणठ्ठे समट्ठे। सोच्चा जाणति पासति, पमाणतो वा··················से किं तं पमाणे? पमाणे चउव्विहे पण्णत्ते-तं जहा पच्चक्खे अणुमाणे ओवम्मे आगमे, जहा अणुओगद्दारे··· —भग० ५।४।१९१-१९२

२—'चउव्विहे पमाणे पण्णत्ते, तं जहा—दव्वप्पमाणे, खेत्तप्पमाणे, कालप्पमाणे, भावप्पमाणे,' ३२१

प्रयोग है वहाँ भी चार भेद मिलते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान उपमान और आगम[1]। कहीं-कहीं पर प्रमाण के तीन भेद भी मिलते हैं। स्थानांगसूत्र में व्यवसाय को तीन प्रकार का कहा है–प्रत्यक्ष, प्रात्ययिक और आनुगामिक[2]। व्यवसाय का अर्थ होता है निश्चय। निश्चयात्मक ज्ञान ही प्रमाण है।

प्रमाण के कितने भेद होते हैं, इस विषय में अनेक परम्पराएँ प्रचलित रही हैं। आगमों में जो विवरण मिलता है वह तीन और चार भेदों का निर्देश करता है। सांख्य प्रमाण के तीन भेद मानते आए हैं। नैयायिकों ने चार भेद माने हैं। ये दोनों परम्पराएँ स्थानांगसूत्र में मिलती हैं। अनुयोगद्वार में प्रमाण के भेदों का किस प्रकार वर्णन है ? संक्षेप में देखने का प्रयत्न किया जाएगा।

प्रत्यक्ष—प्रत्यक्ष प्रमाण के दो भेद हैं—इन्द्रिय प्रत्यक्ष और नोइन्द्रिय प्रत्यक्ष।

इन्द्रियप्रत्यक्ष के पाँच भेद हैं—श्रोत्रेन्द्रियप्रत्यक्ष, चक्षुरिन्द्रियप्रत्यक्ष, घ्राणेन्द्रियप्रत्यक्ष जिव्हेन्द्रियप्रत्यक्ष और स्पर्शनेन्द्रियप्रत्यक्ष।

नोइन्द्रियप्रत्यक्ष के तीन प्रकार हैं—अवधिप्रत्यक्ष, मनःपर्ययप्रत्यक्ष और केवलप्रत्यक्ष।

मानसप्रत्यक्ष को अलग नहीं गिनाया गया है। सम्भवतः उसका पाँचों इन्द्रियों में समावेश कर लिया गया है। आगे के दार्शनिकों ने इसे स्वतन्त्र स्थान दिया है।

---

१—अहवा हेऊ चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा पच्चक्खे, अणुमाणे, ओवम्मे, आगमे, ३३८

२—'तिविहे ववसाए पण्णत्ते, तं जहा पच्चक्खे, पच्चइए, अणुगामिए' १८५

'व्यवसायो निश्चयः स च प्रत्यक्ष अवधिमनःपर्ययकेवलाख्यः, प्रत्ययात् इन्द्रियानिन्द्रियलक्षणात् निमित्ताज्जातः प्रात्ययिकः साध्यमग्न्यादिकमनुगच्छति–साध्याभावे न भवति योधूमादिहेतुः सोऽनुगामी ततो जातम् आनुगमिकम्—अनुमानम्, तद्‌योव्यवसाय–आनुगामिक एवेति। अथवा प्रत्यक्षः स्वयंदर्शनलक्षणः प्रात्ययिक आप्तवचनप्रभवः, तृतीयस्तथैवेति'।

—अभयदेवकृत व्याख्या

**अनुमान**—अनुमान प्रमाण के तीन भेद किए गए हैं—पूर्ववत्, शेषवत्, और दृष्टसाधर्म्यवत् । न्याय, बौद्ध और सांख्यदर्शन में भी अनुमान के ये ही तीन भेद बताये गये हैं । उनके यहाँ अन्तिम भेद का नाम दृष्टसाधर्म्यवत् न होकर सामान्यतोदृष्ट है[1] ।

**पूर्ववत्**—पूर्वपरिचित लिंग (हेतु) द्वारा पूर्व परिचित पदार्थ का ज्ञान करना पूर्ववत् अनुमान है । एक माता अपने पुत्र को बाल्यावस्था के समय देखती है । पुत्र कहीं बाहर चला जाता है । कुछ वर्षों के बाद वह युवावस्था में प्रविष्ट हो जाता है । जब वह वापिस घर आता है तो पहले माता उसे नहीं पहचान पाती है । थोड़ी देर बाद उसके शरीर पर कोई ऐसा चिन्ह देखती है जो बाल्यावस्था में भी था । यह देखते ही वह तुरन्त जान जाती है कि यह मेरा ही पुत्र है । यह पूर्ववत् अनुमान का उदाहरण है[2] ।

**शेषवत्**—शेषवत् अनुमान पाँच प्रकार का है—कार्य से कारण का अनुमान, कारण से कार्य का अनुमान, गुण से गुणी का अनुमान, अवयव से अवयवी का अनुमान और आश्रित से आश्रय का अनुमान ।

शब्द से शंख का, ताडन से भेरी का, ढक्कित से वृषभ का, केकायित से मयूर का, हेषित से अश्व का, गुलगुलायित से गज का, घणघणायित से रथ का अनुमान कार्य से कारण का अनुमान है ।

तन्तु से ही पट होता है, पट से तन्तु नहीं, मृत्पिण्ड से ही घट बनता है, घट से मृत्पिण्ड नहीं इत्यादि कारणों से कार्य-व्यवस्था करना कारण से कार्य का अनुमान है ।

---

१—न्यायसूत्र १।१।५, उपायहृदय पृ० १३, सांख्यकारिका ५–६

२—माया पुत्तं जहा नट्ठं जुवाणं पुणरागयं ।
काई पच्चभिजाणेज्जा, पुव्वलिंगेण केणई ।
तं जहा—खत्तेणवा वण्णेण वा लंछणेण वा मसेण वा तिलएण वा ।
—अनुयोगद्वार सूत्र, प्रमाण प्रकरण

निकष से सुवर्ण का, गन्ध से पुष्प का, रस से लवण का, आस्वाद से मदिरा का, स्पर्श से वस्त्र का अनुमान गुण से गुणी का अनुमान है।

सींग से भैंसे का, शिखा से कुक्कुट का, दांत से हाथी का, दाढ़ से वराह का, पिच्छ से मयूर का, खुर से घोड़े का, नख से व्याघ्र का, केश से चमरी गाय का, पूँछ से बन्दर का, दो पैर से मनुष्य का, चार पैर से पशु का, बहुत पैर से गोजर आदि का, केसर से सिंह का, ककुभ से वृषभ का, वलयवाली भुजा से महिला का, परिकरबन्ध से योद्धा का, अधोवस्त्र-लँहगे से नारी का अनुमान अवयव से अवयवी का अनुमान है।

धूम से वन्हि का, बलाका से पानी का, अभ्रविकास से वृष्टि का, शीलसमाचार से कुलपुत्र का अनुमान आश्रित से आश्रय का अनुमान है।

ये पाँच भेद अपूर्ण मालूम होते हैं। कारण और कार्य को लेकर दो भेद कर दिए किन्तु गुण और गुणी, अवयव और अवयवी तथा आश्रित आश्रय के दो दो भेद नहीं किए। जब कारण से कार्य का अनुमान कर सकते हैं तो गुणी से गुण, अवयवी से अवयव और आश्रय से आश्रित का अनुमान भी हो सकता है। सूत्रकार ने किस सिद्धान्त के आधार पर पाँच भेद किए, यह नहीं कहा जा सकता।

दृष्ट साधर्म्यवत्--इसके दो भेद हैं–सामान्य दृष्ट और विशेष दृष्ट। किसी एक वस्तु के दर्शन से सजातीय सभी वस्तुओं का ज्ञान करना अथवा जाति के ज्ञान से किसी विशेष पदार्थ का ज्ञान करना, सामान्य-दृष्ट अनुमान है। एक पुरुष को देखकर पुरुषजातीय सभी व्यक्तियों का ज्ञान करना अथवा पुरुषजाति के ज्ञान से पुरुषविशेष का ज्ञान करना सामान्यदृष्ट अनुमान का दृष्टान्त है।

अनेक वस्तुओं में से किसी एक वस्तु को पृथक् करके उसका ज्ञान करना विशेषदृष्ट अनुमान है। अनेक पुरुषों में खड़े हुए विशेष पुरुष को पहचानना कि 'यह वही पुरुष है जिसे मैंने अमुक स्थान पर देखा था' विशेषदृष्ट दृष्टसाधर्म्यवत् अनुमान का उदाहरण है।

सामान्यदृष्ट उपमान के समान लगता है और विशेषदृष्ट प्रत्यभिज्ञान भिन्न प्रतीत नहीं होता।

काल की दृष्टि से भी अनुमान तीन प्रकार का होता है। अनुयोगद्वार में इन तीनों प्रकारों का वर्णन है :—

१—अतीतकालग्रहण–तृणयुक्तवन, निष्पन्नशस्यवाली पृथ्वी, जल से भरे हुए कुण्ड-सर-नदी-तालाव आदि देखकर यह अनुमान करना कि अच्छी वर्षा हुई है, अतीतकालग्रहण है।

२—प्रत्युत्पन्नकालग्रहण–भिक्षाचर्या के समय प्रचुर मात्रा में भिक्षा प्राप्त होती देखकर यह अनुमान करना कि सुभिक्ष है, प्रत्युत्पन्नकाल-ग्रहण है।

३—अनागतकालग्रहण–मेघों की निर्मलता, काले-काले पहाड़, विद्युतयुक्त बादल, मेघगर्जन, वातोद्भ्रम, रक्त और स्निग्ध सन्ध्या, आदि देखकर यह सिद्ध करना कि खूब वर्षा होगी, अनागतकाल-ग्रहण है।

इन तीनों लक्षणों की विपरीत प्रतीति से विपरीत अनुमान किया जा सकता है। सूखे वनों को देखकर कुवृष्टि का, भिक्षा की प्राप्ति न होने पर दुर्भिक्ष का और खाली बादल देखकर वर्षा के अभाव का अनुमान करना विपरीत प्रतीति के उदाहरण हैं।

**अनुमान के अवयव**–मूल आगमों में अवयव की चर्चा नहीं है। अवयव का अर्थ होता है दूसरों को समझाने के लिए जो अनुमान का प्रयोग किया जाता है उसके हिस्से। किस ढंग से अनुमान का प्रयोग करना चाहिए? उसके लिए किस ढंग से वाक्यों की संगति बैठानी चाहिए? अधिक से अधिक कितने वाक्य होने चाहिए? कम से कम कितने वाक्यों का प्रयोग होना चाहिए? इत्यादि बातों का विचार अवयव-चर्चा में किया जाता है। आचार्य भद्रबाहु ने दशवैकालिक-निर्युक्ति में अवयवों की चर्चा की है। उन्होंने दो से लगाकर दस अवयवों तक के प्रयोग का समर्थन किया है[1]। दस अवयवों को भी उन्होंने दो

---

१—'कत्थइ पंचावयवं दसहा वा सव्वहा ण पडिकुट्ठंति।

—दशवैकालिकनिर्युक्ति, ५०

प्रकार से गिनाए हैं[२]। दो अवयवों की गणना में उदाहरण का नाम है, हेतु का नहीं। भद्रबाहु ने कितने अवयव माने हैं और वे कौन कौन से हैं, इसकी गणना इस प्रकार है:—

दो—प्रतिज्ञा, उदाहरण

तीन—प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण

पाँच—प्रतिज्ञा, हेतु, दृष्टान्त, उपसंहार, निगमन

(१) दस—प्रतिज्ञा, प्रतिज्ञाविशुद्धि, हेतु, हेतुविशुद्धि, दृष्टान्त, दृष्टान्तविशुद्धि, उपसंहार, उपसंहारविशुद्धि, निगमन, निगमनविशुद्धि

(२) दस—प्रतिज्ञा, प्रतिज्ञाविभक्ति, हेतु, हेतुविभक्ति, विपक्ष, प्रतिषेध, दृष्टान्त, आशंका, तत्प्रतिषेध, निगमन।

दो, तीन और पाँच अवयवों के नाम वही हैं जिनका अन्य दार्शनिकों ने उल्लेख किया है। दस अवयवों के नामों का भद्रबाहु ने स्वतन्त्र निर्माण किया है।

**उपमान**—उपमान दो प्रकार का है—साधर्म्योपनीत और वैधर्म्योपनीत।

साधर्म्योपनीत के तीन भेद हैं-किंचित्साधर्म्योपनीत, प्रायःसाधर्म्योपनीत और सर्वसाधर्म्योपनीत।

किंचित् साधर्म्योपनीत—जैसा मन्दर है वैसा सर्षप है, जैसा सर्षप है वैसा मन्दर है। जैसा समुद्र है वैसा गोष्पद है, जैसा गोष्पद है वैसा समुद्र है। जैसा आदित्य है वैसा खद्योत है, जैसा खद्योत है वैसा आदित्य है। जैसा चन्द्र है वैसा कुमुद है, जैसा कुमुद है वैसा चन्द्र है। ये उदाहरण किंचित्साधर्म्योपनीत उपमान के हैं। मन्दर और सर्षप का थोड़ा सा साधर्म्य है। इसी प्रकार आदित्य और खद्योत आदि का समझ लेना चाहिए।

---

१—दशवैकालिकनिर्युक्ति, ९२

२—'प्रतिज्ञाहेतूदाहरणोपनयनिगमनान्यवयवाः'।

—न्यायसूत्र १।१।३२

गणधरों के शिष्यों के लिए अर्थरूप आगम परम्परागम है, क्योंकि उन्हें अर्थ का साक्षात् उपदेश नहीं दिया जाता अपितु परम्परा से प्राप्त होता है। अर्थागम तीर्थंकर से गणधरों के पास जाता है और गणधरों से उनके शिष्यों के पास आता है। सूत्ररूप आगम गणधर-शिष्यों के लिए अनन्तरागम है, क्योंकि सूत्रों का उपदेश उन्हें साक्षात् गणधरों से मिलता है। गणधर-शिष्यों के बाद में होने वाले आचार्यों के लिए अर्थागम और सूत्रागम दोनों परम्परागम हैं।

इस विवेचन के आधार पर सहज ही इस निर्णय पर पहुँचा जा सकता है कि जैन आगमों मे प्रमाणशास्त्र पर प्रचुर मात्रा में सामग्री बिखरी पड़ी है। जिस प्रकार ज्ञान का विवेचन करने में आगम पीछे नहीं रहे हैं उसी प्रकार प्रमाण की चर्चा में भी पीछे नहीं हैं। ज्ञान के प्रामाण्य-अप्रामाण्य के विषय में आगमों में अच्छी सामग्री है। यह ठीक है कि बाद में होने वाले दर्शन के आचार्यों ने इसका जिस ढंग से तर्क के आधार पर विचार किया है—पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष के रूप में जिन युक्तियों का आधार लिया है और जैन प्रमाणशास्त्र की नींव को सुदृढ़ बनाने का सफल प्रयत्न किया है वैसा प्रयत्न आगमों में नहीं मिलता; किन्तु मूलरूप में यह विषय उनमें अवश्य है।

## तर्कयुग में ज्ञान और प्रमाण :

उमास्वाति ने ज्ञान और प्रमाण में किसी प्रकार का भेद नहीं रखा। उन्होंने पहले पाँच ज्ञानों के नाम गिनाए और फिर कह दिया कि ये पाँचों ज्ञान प्रमाण हैं। प्रमाण का अलग लक्षण बताकर, फिर ज्ञान में उस लक्षण को घटा कर, ज्ञान और प्रमाण का अभेद सिद्ध करने के वजाय, ज्ञान को ही प्रमाण कह दिया। प्रामाण्य-अप्रामाण्य का अलग विचार न करके ज्ञान के स्वरूप के साथ ही उनका स्वरूप समझ लेने का संकेत कर दिया।

वाद में होने वाले तार्किकों ने इस पद्धति में परिवर्तन कर दिया। उन्होंने प्रमाण की स्वतन्त्र रूप से व्याख्या करना प्रारम्भ किया। उनका लक्ष्य प्रामाण्य-अप्रामाण्य की ओर अधिक रहा। मात्र ज्ञानों के नाम गिनाकर और उनको प्रमाण का नाम देकर ही वे सन्तुष्ट न हुए।

अपितु प्रमाण का अन्य दार्शनिकों की तरह स्वतन्त्र विवेचन किया। उसकी उत्पत्ति और ज्ञप्ति पर भी विशेष भार दिया। ज्ञान को प्रमाण मानते हुए भी कोन सा ज्ञान प्रमाण हो सकता है, इसकी विशद चर्चा की। इस चर्चा के बाद में इस निर्णय पर पहुँचे कि ज्ञान और प्रमाण कथंचिद् अभिन्न हैं।

प्रमाण क्या है ? इस प्रश्न को हस्तगत करने के लिए एक दो आचार्यों का आधार लें। माणिक्यनन्दी प्रमाण का लक्षण बताते हुए कहते हैं कि वही ज्ञान प्रमाण है जो स्व का और अपूर्व अर्थ का निर्णय करता है[1]। ज्ञान अपने को भी जानता है और बाह्य अर्थ को भी जानता है। ज्ञानरूप प्रमाण के लिए यह आवश्यक है कि वह अपने को भी जाने और अर्थ को भी जाने। अर्थज्ञान में भी पिष्टपेषण न हो, अपितु कुछ नवीनता हो। इसलिए अर्थ के पहले 'अपूर्व' विशेषण है। ज्ञान ही प्रमाण क्यों है ? इसका उत्तर देते हुए कहा गया है कि ज्ञान ही प्रमाण है क्योंकि इष्ट वस्तु का ग्रहण और अनिष्ट वस्तु का त्याग ज्ञान के कारण ही हो सकता है[2]। ग्रहण और त्याग रूप क्रियाएँ ज्ञान के अभाव में नहीं घट सकतीं। अतः ज्ञान ही प्रमाण हो सकता है।

वादिदेवसूरि ने प्रमाण का लक्षण यों बताया—'स्व और पर का निश्चयात्मक ज्ञान प्रमाण है[3]।' इन्होंने अपूर्व विशेषण हटा दिया। अपूर्व अर्थ का हो या पूर्व अर्थ का हो-कैसा भी ज्ञान हो, यदि वह निश्चयात्मक है तो प्रमाण है। ज्ञान ही यह बता सकता है कि क्या अभीप्सित है और क्या अनभीप्सित है, अतः वही प्रमाण है[4]।

आचार्य हेमचन्द्र ने प्रमाणमीमांसा में लिखा—अर्थ का सम्यक

---

१—परीक्षामुख १।२

२—वही १।२

३—'स्वपरव्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणम्।

—प्रमाणनयतत्त्वालोक १।२

४—वही १।३

निर्णय प्रमाण है[1]। यहाँ पर 'स्व और पर' ऐसा प्रयोग नहीं है। अर्थ का निर्णय स्वनिर्णय के अभाव में नहीं हो सकता, अतः अर्थनिर्णय का अविनाभावी स्वनिर्णय स्वतः सिद्ध है। जब स्वनिर्णय होता है तभी अर्थनिर्णय होता है। हेमचन्द्र ने इसी सिद्धान्त को दृष्टि में रखते हुए 'स्वनिर्णय' विशेषण का प्रयोग नहीं किया।

प्रमाण के उपर्युक्त लक्षणों को देखने से यह मालूम होता है कि ज्ञान और प्रमाण में अभेद है। ज्ञान का अर्थ सम्यग्ज्ञान है, न कि मिथ्याज्ञान। ज्ञान जब किसी पदार्थ का ग्रहण करता है तो स्वप्रकाशक होकर ही। जैन दर्शन में ज्ञान को स्वपरप्रकाशक माना गया है। ज्ञान का ऐसा स्वभाव है कि वह स्वयं प्रकाशित होकर ही अर्थ का प्रकाश करता है। जो स्वयं अप्रकाशित होता है वह दूसरे को प्रकाशित नहीं कर सकता। दीपक जब उत्पन्न होता है तो घटादि पदार्थों को प्रकाशित करने के साथ-ही-साथ अपने को भी प्रकाशित करता है। उसको प्रकाशित करने के लिए किसी दूसरे दीपक की आवश्यकता नहीं रहती। वह प्रकाशरूप उत्पन्न होकर ही दूसरे पदार्थों को प्रकाशित करता है। इसी प्रकार ज्ञान भी प्रकाशरूप है, जो स्वप्रकाश के साथ अर्थ को प्रकाशित करता है। इसीलिए ज्ञान को स्वपरप्रकाशक कहा गया है। जैनदर्शन में निश्चयात्मक ज्ञान को प्रमाण माना गया है। निश्चयात्मक का अर्थ है सविकल्पक। वही ज्ञान प्रमाण हो सकता है, जो निश्चयात्मक हो—व्यवसायात्मक हो—निर्णयात्मक हो—सविकल्पक हो। न्यायबिन्दु में निर्विकल्पक ज्ञान को प्रत्यक्ष प्रमाण कहा गया है। वहाँ कल्पनापोढ़[2] शब्द है जिसका अर्थ है कल्पना अर्थात् विकल्प से रहित। जैनदर्शन इस सिद्धान्त का खण्डन करता है। वह कहता है कि जो निर्विकल्पक होता है वह प्रमाण-अप्रमाण कुछ नहीं होता। दूसरे शब्दों में ज्ञान निर्विकल्पक हो ही नहीं सकता। जहाँ विकल्प अर्थात् निश्चय या निर्णय होता है वहीं ज्ञान होता है। ज्ञान भी हो और विकल्प भी न हो,

१—'सम्यगर्थनिर्णयः प्रमाणम्।'

—प्रमाणमीमांसा १।१।२

२—न्यायबिन्दु का प्रथम प्रकरण।

यह कैसे हो सकता है ? निर्विकल्पक उपयोग तो दर्शनमात्र है। ज्ञान उसके बाद का उपयोग है। ऐसी स्थिति में ज्ञान निर्विकल्पक कैसे हो सकता है। प्रमाण और अप्रमाण का निर्णय करने के लिए निश्चयात्मक उपयोग होना आवश्यक है।

**ज्ञान का प्रामाण्य :**

सम्यग्ज्ञान ही प्रमाण होता है, यह हमने देख लिया। कौन सा ज्ञान सम्यक् है और कौन सा मिथ्या ? इसका निर्णय करना अभी बाकी है। दूसरे शब्दों में ज्ञान को जिसके कारण प्रमाण कहा जाता है वह प्रामाण्य क्या है ? प्रामाण्य की कसौटी क्या है जिसके आधार पर हम यह निर्णय कर सकें कि अमुक ज्ञान तो प्रमाण है और अमुक ज्ञान अप्रमाण। प्रामाण्य और अप्रामाण्य का निर्णय कैसे हो ? जैन तार्किक कहते हैं कि ज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय या तो स्वतः होता है या परतः ? किसी परिस्थिति में ज्ञान का प्रामाण्य स्वतः निश्चित हो जाता है। किसी परिस्थिति में प्रामाण्य-निश्चय के लिए दूसरे साधनों का सहारा लेना पड़ता है। मीमांसक स्वतः प्रामाण्यवादी हैं। नैयायिक परतः प्रामाण्यवादी हैं। मीमांसक कहते हैं कि ज्ञान प्रमाणरूप ही उत्पन्न होता है। उसमें जो अप्रामाण्य आता है वह बाह्य दोष के कारण है। ज्ञान के प्रामाण्यनिश्चय के लिए किसी अन्य वस्तु की आवश्यकता नहीं। प्रामाण्य स्वतः उत्पन्न होता है और ज्ञात होता है। प्रामाण्य की उत्पत्ति और ज्ञप्ति स्वतः है। इसे स्वतःप्रामाण्यवाद कहते हैं। नैयायिक स्वतःप्रामाण्यवाद को नहीं मानते। वे कहते है कि ज्ञान प्रमाण है या अप्रमाण, इसका निर्णय किसी बाह्य पदार्थ के आधार पर ही किया जा सकता है। जो ज्ञान यथार्थ अर्थात् अर्थ से अव्यभिचारी होता है वह प्रमाण है। जो ज्ञान अर्थाव्यभिचारी नहीं होता वह अप्रमाण है। प्रामाण्य और अप्रामाण्य दोनों की कसौटी बाह्य वस्तु है। ज्ञान स्वतः न तो प्रमाण है और न अप्रमाण। प्रमाण

---

१—'प्रामाण्यनिश्चयः स्वतः परतो वा'।

—प्रमाणमीमांसा १।१।८

और अप्रमाण का निर्णय तभी होता है जब वह वस्तु से मिलाया जाता है। जैसी वस्तु है वैसा ही ज्ञान होता है तो उसे हम प्रमाण कहते हैं। विपरीत ज्ञान होता है तो उसे हम अप्रमाण कहते हैं। नैयायिकों का यह सिद्धान्त परतःप्रामाण्यवाद है। इसमें प्रामाण्य का निश्चय स्वतः न होकर परतः होता है। सांख्यदर्शन की मान्यता का भी उल्लेख कर देना चाहिए। सांख्यों की मान्यता है कि प्रामाण्य और अप्रामाण्य दोनो स्वतः हैं। अमुकज्ञान प्रमाण है या अमुक ज्ञान अप्रमाण है, ये दोनों निर्णय स्वतः होते हैं। यह मान्यता नैयायिकों से बिल्कुल विपरीत है। अस्तु, नैयायिक प्रामाण्य और अप्रामाण्य दोनों परतः मानते हैं, जब कि सांख्य प्रामाण्य और अप्रामाण्य दोनों स्वतः मानते हैं। जैनदर्शन इन तीनों से भिन्न सिद्धान्त की स्थापना करता है। प्रामाण्यनिश्चय के लिए स्वतःप्रामाण्यवाद और परतःप्रामाण्यवाद दोनों की आवश्यकता है। स्वतःप्रामाण्यवाद के उदाहरण देखिए—एक व्यक्ति अपनी हथेली हमेशा देखता है। वह उससे खूब परिचित है। उस व्यक्ति के हथेली-विषयक ज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय करने के लिए किसी बाह्य वस्तु की आवश्यकता नहीं है। हथेली को देखते ही वह व्यक्ति निश्चय कर लेता है कि यह मेरी ही हथेली है। दूसरा उदाहरण पानी का है। एक व्यक्ति को प्यास लगी है। वह पानी पीता है और तुरन्त प्यास बुझ जाती है। प्यास बुझते ही वह समझ लेता है कि मैंने पानी ही पिया। वह पानी था या नहीं, इसका निश्चय करने के लिए उसे दूसरी वस्तु का सहारा नहीं लेना पड़ता। कई बार ऐसे अवसर आते हैं जब व्यक्ति अपने आप अपने ज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय नहीं कर पाता। उसे किसी बाह्‌य वस्तु का सहारा लेना पड़ता है। उदाहरण के लिए एक कमरे में छोटा सा छेद है। उससे थोड़ा सा प्रकाश बाहर निकल रहा है। वह प्रकाश दीपक का है या मणि का इसका निर्णय नहीं हो रहा है। इसके निर्णय के लिए कमरा खोला जाता है। दीपक की बत्ती दिखाई देती है। तेल का प्रत्यक्ष होता है। इन सब चीजों को देख कर यह निश्चय हो जाता है कि मेरा दीपक-विषयक ज्ञान तो सच्चा है और मणिविषयक ज्ञान झूठा। दीपक-विषयक ज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय होता है और मणि-विषयक ज्ञान के अप्रामाण्य का।

इस निश्चय के लिए बत्ती, तेल आदि का आधार लेना पड़ा। दूसरा उदाहरण लीजिए। एक जगह सफेद ढेर लगा हुआ है। हमें ऐसी प्रतीति हो रही है कि यह शक्कर है, किन्तु इसका निश्चय कैसे हो कि यह शक्कर ही है। उसमें से थोड़ी सी मात्रा उठा कर मुँह में डाल ली। मुँह मीठा हो गया। तुरन्त निश्चय हो गया कि यह शक्कर है। इस निर्णय के लिए पदार्थ के कार्य या परिणाम की प्रतीक्षा करनी पड़ी। स्वतः निर्णय न हो सका। यदि वही ढेर पहले देखा हुआ होता तो तुरन्त निर्णय हो जाता कि यह शक्कर का ढेर है। उस अवस्था में होने वाला ज्ञान का प्रामाण्य स्वतः होता। आगे के परिणाम की प्रतीक्षा करने पर होने वाला प्रामाण्य-निश्चय परतःप्रामाण्यवाद के अन्तर्गत है। जैन दर्शन स्वतः प्रामाण्यवाद और परतःप्रामाण्यवाद दोनों का भिन्न-भिन्न दृष्टि से समर्थन करता है। अभ्यासावस्था आदि में होने वाला निश्चय स्वतःप्रामाण्यवाद का साक्षी है। किसी अन्य आधार पर होने वाला प्रामाण्य-निश्चय परतःप्रामाण्यवाद का समर्थक है।

**प्रमाण का फल :**

प्रमाण के भेद-प्रभेद की चर्चा करने के पहले यह जानना आवश्यक है कि प्रमाण का फल क्या है? प्रमाण की चर्चा क्यों की जाय? प्रमाण-चर्चा से क्या लाभ है? प्रमाण का प्रयोजन क्या है? प्रमाण का मुख्य प्रयोजन अर्थप्रकाश है।[1] अर्थ का ठीक-ठीक स्वरूप समझने के लिए प्रमाण का ज्ञान आवश्यक है। प्रमाण-अप्रमाण के विवेक के बिना अर्थ के यथार्थ—अयथार्थ स्वरूप का ज्ञान नहीं हो सकता। इसी बात को दूसरी तरह से यों कह सकते हैं—प्रमाण का साक्षात् फल अज्ञान का नाश है। केवलज्ञान के लिए उसका फल सुख और उपेक्षा है। शेष ज्ञानों के लिए ग्रहण और त्यागबुद्धि है।[2]

---

१—'फलमर्थप्रकाशः'

—वही १।१।३४

२—प्रमाणस्य फलं साक्षादज्ञानविनिवर्त्तनम्।
केवलस्य सुखोपेक्षे, शेषस्यादानहानधीः॥

—न्यायावतार २८

सामान्य दृष्टि से प्रमाण का फल यही है कि अज्ञान नहीं रहने पाता। जैसे सूर्य के उदय से अन्धकार का सर्वनाश हो जाता है उसी प्रकार प्रमाण से अज्ञान का विनाश होता है। यह साधारण फल है। इस अज्ञान-नाश का किसके लिए क्या फल है, इसे बताने के लिए कहा गया है कि जिसे केवलज्ञान होता है उसके लिए अज्ञाननाश का यही फल है कि उसे आत्म-सुख प्राप्त होता है और जगत् के पदार्थों के प्रति उसका उपेक्षाभाव रहता है। दूसरे लोगों के लिए अज्ञान-नाश का फल ग्रहण और त्यागरूप बुद्धि का उत्पन्न होना है। अमुक वस्तु निर्दोष है अतः इसका ग्रहण करना चाहिए। अमुक वस्तु सदोष है अतः इसका त्याग करना चाहिए। इस प्रकार का विवेक अज्ञान के विनाश से जाग्रत् होता है। यही विवेक सत्कार्य में प्रवृत्ति करने की प्रेरणा देता है, असत्कार्य से दूर हटने का बोध कराता है। प्रमाण का यह फल ज्ञान से भिन्न नहीं है। पूर्वकालभावी ज्ञान उत्तर-कालभावी ज्ञान के लिए प्रमाण है और उत्तरकालभावी ज्ञान पूर्वकालभावी ज्ञान का फल है। यह परम्परा उत्तरोत्तर बढ़ती जाती है।

## प्रमाण के भेद :

ज्ञान का विवेचन करते समय हमने यह देखा है कि जैन दर्शन मुख्यरूप से ज्ञान के दो भेद मानता है–प्रत्यक्ष और परोक्ष। प्रत्यक्ष सीधा आत्मा से उत्पन्न होने वाला ज्ञान है और परोक्ष इन्द्रियादि करणों की सहायता से पैदा होता है। जैनतार्किकों ने इसी आधार पर प्रमाण के भी दो भेद किए हैं—प्रत्यक्ष और परोक्ष[1]। बौद्धों ने प्रमाण के जो दो भेद किए हैं उनसे ये भिन्न हैं। प्रत्यक्ष और परोक्ष ऐसे दो भेद न करके बौद्ध तार्किकों ने प्रमाण के प्रत्यक्ष और अनुमान ऐसे दो भेद किए हैं[2]। जैनदर्शन के अनुसार अनुमान परोक्ष का

१—'प्रमाणं द्विधा।
प्रत्यक्षं परोक्षं च।'
—प्रमाणमीमांसा १।१।९–१०

२—'प्रत्यक्षमनुमानं च।'
—न्यायबिन्दु १।३

एक भेद है। इसलिए बौद्धदर्शन का प्रमाण-विभाजन अपूर्ण है। चार्वाक दर्शन केवल इन्द्रियप्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानता है। इस मान्यता का खण्डन करते हुए कहा गया है कि केवल इन्द्रियप्रत्यक्ष के आधार पर हमारा ज्ञान पूर्ण नहीं हो सकता। 'यह प्रमाण है, यह प्रमाण नहीं है' यह व्यवस्था अनुमान के अभाव में नहीं हो सकती। 'अमुक व्यक्ति अमुक प्रकार की भाषा का प्रयोग कर रहा है, अमुक प्रकार की उसकी चेष्टाएँ हैं अतः उसके मन में इस समय यह भावना काम कर रही है'—इस प्रकार की दूसरे की चेष्टा का ज्ञान करना प्रत्यक्ष से सम्भव नहीं। 'प्रत्यक्ष ही प्रमाण है, अनुमानादि परोक्ष नहीं'— इस प्रकार का निषेध भी प्रत्यक्ष के आधार पर नहीं किया जा सकता। इस प्रकार बिना अनुमान के न तो कोई व्यवस्था हो सकती है, न दूसरे का अभिप्राय जाना जा सकता है, न स्वपक्ष की सिद्धि अथवा परपक्ष का निषेध ही हो सकता है[1]। इन्हीं सब कठिनाइयों को सामने रखते हुए जैन दार्शनिक अनुमानादि परोक्ष प्रमाण को भी मान्यता देते हैं तथा जो लोग केवल इन्द्रियप्रत्यक्ष को प्रमाण मानते हैं उनकी मान्यता का विरोध करते हैं।

जो ज्ञान यथार्थ होता है अर्थात् अर्थ के अनुकूल होता है वही ज्ञान प्रमाण माना जाता है। प्रत्यक्ष, अनुमान आदि सब के लिए यह सिद्धान्त समानरूप से महत्वपूर्ण है। द्विचन्द्रज्ञान प्रत्यक्ष होते हुए भी प्रमाण नहीं है क्योंकि वह ज्ञान यथार्थ नहीं है। उसका विषय चन्द्र तो एक है किन्तु ज्ञान में दो चन्द्रों का प्रतिभास होता है। ज्ञान और अर्थ में अनुकूलता नहीं है। अतः यह ज्ञान मिथ्या है। इसी प्रकार अनुमानादिजन्य ज्ञान भी मिथ्या हो सकता है। जिस प्रकार एक प्रत्यक्ष ज्ञान के मिथ्या होने से सारे प्रत्यक्षज्ञान मिथ्या नहीं हो जाते उसी प्रकार अनुमानादि में एक जगह व्यभिचार होने से सारे ज्ञान व्यभिचारी नहीं हो जाते। प्रत्यक्ष की तरह अर्थानुकूल उत्पन्न

---

१—'व्यवस्थान्यधीनिषेधानां सिद्धेः प्रत्यक्षेतरप्रमाणसिद्धिः।

—प्रमाणमीमांसा १।१।११

होने से अनुमानादि अव्यभिचारी हैं। यदि कहीं कहीं प्रत्यक्ष में दोष या व्यभिचार आ सकता है तो अनुमानादि में भी वैसी संभावना हो सकती है। ऐसी स्थिति में एक को प्रमाण मानना और दूसरे को अप्रमाण मानना युक्ति संगत नहीं कहा जा सकता। जिस यथार्थता के कारण प्रत्यक्ष में प्रमाणता की स्थापना की जा सकती है उसी यथार्थता को दृष्टि में रखते हुए अनुमानादि को भी प्रमाण कहा जा सकता है।

वैशेषिक और सांख्य तीन प्रमाण मानते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और आगम। नैयायिक चार प्रमाण स्वीकृत करते हैं-प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम और उपमान। प्राभाकर पाँच प्रमाण मानते हैं–प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमान और अर्थापत्ति। भाट्ट इससे भी आगे बढ़ते हैं। वे प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमान, अर्थापत्ति और अभाव–ये छः प्रमाण मानते हैं। जैन-दर्शन-सम्मत दोनों प्रमाणों में ये सब प्रमाण समा जाते हैं। प्रत्यक्ष को अन्य दर्शनों की तरह जैनदर्शन भी प्रमाण मानता है। अनुमान जैनदर्शन-सम्मत परोक्ष का एक भेद है। आगम भी परोक्ष का ही एक प्रकार है। उपमान भी परोक्ष प्रमाणान्तर्गत है। अर्थापत्ति अनुमान से भिन्न नहीं। अभाव प्रत्यक्ष का ही एक अंश है। वस्तु भाव और अभाव उभयात्मक हैं। दोनों का ग्रहण प्रत्यक्ष से ही होता है। जहाँ हम किसी के भावांश का ग्रहण करते हैं वहाँ उसके अभावांश का भी अभाव रूप से ग्रहण हो ही जाता है अन्यथा अभावांश का भी भावरूप से ग्रहण होता। वस्तु भाव और अभाव—इन दो रूपों को छोड़कर तीसरे रूप में नहीं मिलती। एक वस्तु जिस दृष्टि से भावरूप है तदितर दृष्टि से अभावरूप है। जब भावरूप का ग्रहण होता है तब अभावरूप का भी ग्रहण होता है। दोनों प्रत्यक्षग्राह्य हैं। ऐसी स्थिति में अभावग्राहक भिन्न प्रमाण की आवश्यकता नहीं रह जाती। अभाव की दूसरी तरह से परीक्षा करें। 'इस भूमि पर घट नहीं है' यह अभाव का उदाहरण है। यहाँ अभाव प्रमाण घटाभाव का ग्रहण करता है। यह घटाभाव क्या है? यदि हम इसका विचार करें तो मालूम होगा कि यह घटाभाव शुद्ध भूतल के अतिरिक्त कुछ

नहीं है। जिस भूतल पर पहले हमने घट देखा था उसी भूतल को अब हम शुद्ध भूतल के रूप में देख रहे हैं। यह शुद्ध भूतल ही घटाभाव है और इसका दर्शन प्रत्यक्षपूर्वक है। इस विश्लेषण से यही फलित होता है कि अभाव प्रत्यक्ष से भिन्न नहीं है। एक का अभाव दूसरे का भाव है।

**प्रत्यक्ष :**

प्रत्यक्ष का लक्षण वैशद्य या स्पष्टता है[1]। सन्निकर्ष या कल्पनापोढत्व प्रत्यक्ष का लक्षण नहीं माना गया है। वैशद्य किसे कहते हैं? जिसके प्रतिभास के लिए किसी प्रमाणान्तर की आवश्यकता न हो अथवा जो 'यह'–इदन्तया प्रतिभासित होता हो उसे वैशद्य कहते हैं[2]। प्रमाणान्तर का निषेध इसलिए किया गया है कि प्रत्यक्ष अपने विषय के प्रतिभास के लिए स्वयं समर्थ है। उसे किसी दूसरे प्रमाण से सहायता की अपेक्षा नहीं। अनुमान, आगमादि प्रमाण अपने आप में पूर्ण नहीं हैं। उनका आधार प्रत्यक्ष है। प्रत्यक्ष अपने में पूर्ण है। उसे किसी अन्य आधार के सहयोग की आवश्यकता नहीं। 'यह' इस रूप से प्रतिभासित होना भी प्रत्यक्षपूर्वक ही है। 'यह' का अर्थ स्पष्ट प्रतिभास है। जिस प्रतिभास में स्पष्टता न हो, बीच में व्यवधान हो, एक प्रतीति के आधार से दूसरी प्रतीति तक पहुँचना पड़ता हो वह प्रतिभास 'यह' एतद्रूप प्रतिभास नहीं है। ऐसे व्यवहित प्रतिभास को परोक्ष कहते हैं। प्रत्यक्ष में इस प्रकार का कोई व्यवधान नहीं रहता।

हम यह देख चुके हैं कि जैनतार्किकों ने प्रत्यक्ष का दो दृष्टियों से प्रतिपादन किया। एक लोकोत्तर या पारमार्थिक दृष्टि है और

---

१—'विशदः प्रत्यक्षम्' —प्रमाणमीमांसा १।१।१३
'स्पष्टं प्रत्यक्षम्' —प्रमाणनयतत्त्वालोक २।२
'विशदं प्रत्यक्षमिति' —परीक्षामुख २।३

२—'प्रमाणान्तरानपेक्षेदन्तया प्रतिभासो वा वैशद्यम्।' —प्रमाणमीमांसा १।१।१४
'प्रतीत्यन्तराव्यवधानेन विशेषवत्तया वा प्रतिभासनं वैशद्यम्।' —परीक्षामुख २।४

दूसरी लौकिक या व्यावहारिक दृष्टि है। पारमार्थिक दृष्टि से पारमार्थिक प्रत्यक्ष का विश्लेषण किया और व्यावहारिक दृष्टि से सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष का अनुमोदन किया[1]। पारमार्थिक प्रत्यक्ष सकल और विकल के भेद से दो प्रकार का है। सकलप्रत्यक्ष केवलज्ञान है और विकलप्रत्यक्ष अवधिज्ञान व मनःपर्ययज्ञान हैं। सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा—ये चार भेद होते हैं। पारमार्थिक और सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के भेद-प्रभेदों का वर्णन पहले किया जा चुका है। यहाँ हम परोक्ष पर थोड़ा सा प्रकाश डालेंगे।

**परोक्ष :**

जो ज्ञान अविशद अथवा अस्पष्ट है वह परोक्ष है।[2] परोक्ष प्रत्यक्ष से ठीक विपरीत है। जिसमें वैशद्य अथवा स्पष्टता का अभाव है वह परोक्ष है। परोक्ष के पाँच भेद हैं—स्मृति, प्रत्यभिज्ञान, तर्क, अनुमान और आगम[3]।

**स्मृति**—वासना का उद्‌बोध होने पर उत्पन्न होने वाला 'वह' इस आकार वाला ज्ञान स्मृति है[4]। स्मृति अतीत के अनुभव का स्मरण है। किसी ज्ञान या अनुभव की वासना की जागृति से उत्पन्न होने वाला ज्ञान स्मृति कहलाता है। वासना की जागृति कैसे होती है? समानता, विरोध आदि अनेक कारणों से वासना का उद्‌बोध हो सकता है। चूँकि स्मृति अतीत के अनुभव का स्मरण है इसलिए 'वह' इस प्रकार का ज्ञान स्मृति की विशेषता है।

भारतीय दर्शनशास्त्र के इतिहास में जैनदर्शन ही ऐसा है जो स्मृति को प्रमाण मानता है। स्मृति को प्रमाण न मानने वाले

---

१—'तद् द्विप्रकारं सांव्यवहारिकं पारमार्थिकं च।'
—प्रमाणनयनतत्त्वालोक, २।४

२—'अविशदः परोक्षम्' —प्रमाणमीमांसा १।२।१
'अस्पष्टं परोक्षम्' —प्रमाणनयतत्त्वालोक ३।१

३—'स्मरणप्रत्यभिज्ञानतर्कानुमानागमभेदतस्तत् पंचप्रकारम्'। —वही ३।२

४—वासनोद्‌बोधहेतुका तदित्याकारा स्मृतिः।
—प्रमाणमीमांसा १।२।३

दार्शनिक खास दोष यह देते हैं कि स्मृति का विषय अतीत का अर्थ है। वह तो नष्ट हो चुका। उसके ज्ञान को इस समय प्रमाण कैसे कहा जा सकता है? जिस ज्ञान का कोई विषय नहीं, जिस अनुभव का कोई वर्तमान आधार नहीं, वह उत्पन्न ही कैसे हो सकता है? विना विषय के ज्ञानोत्पत्ति कैसे सम्भव है! इसका उत्तर यह है कि ज्ञान के प्रामाण्य का आधार वस्तु की यथार्थता है, न कि उसकी वर्तमानता। पदार्थ किसी भी समय उपस्थित क्यों न हो, यदि ज्ञान उसकी वास्तविकता का ग्रहण करता है तो वह प्रमाण है। वर्तमान, भूत और भविष्य किसी भी काल में रहने वाला पदार्थ ज्ञान का विषय बन सकता है। यदि वर्तमानकालीन पदार्थ को ही ज्ञान का विषय माना जाय तो अनुमान भी प्रमाण की कोटि से बाहर हो जायगा, क्योंकि वह त्रैकालिक वस्तु का ग्रहण करता है। केवल वर्तमान के आधार पर अनुमान की भित्ति नहीं बन सकती। स्मृति यदि अतीत के अर्थ का ग्रहण करती हुई यथार्थ है तो प्रमाण है। जो लोग यह आग्रह रखते हैं कि वर्तमान पदार्थ का ज्ञान ही प्रमाण हो सकता है, उनके विरोध में कोई यह भी कह सकता है कि अतीत के पदार्थ का ज्ञान ही प्रमाण है। कथन-मात्र से यदि कोई बात सिद्ध हो जाती हो तो प्रमाण और अप्रमाण की परीक्षा ही व्यर्थ है। ज्ञान को प्रमाण इसलिए नहीं माना जाता है कि वह वर्तमान वस्तु का ग्रहण करता है या अतीत अर्थ को अपना विषय बनाता है या अनागत पदार्थ का चिन्तन करता है। ज्ञान वस्तु की यथार्थता का ग्राहक होने से प्रमाण माना जाता है। वह यथार्थता तीनों काल में रहने वाली हो सकती है। विरोधी एक दोष और देता है। वह कहता है कि जो वस्तु नष्ट हो चुकी है वह ज्ञानोत्पत्ति का कारण कैसे बन सकती है? जैनदर्शन पदार्थ को ज्ञानोत्पत्ति का कारण नहीं मानता, यह बात अर्थ और आलोक की चर्चा के समय सिद्ध की जा चुकी है। ज्ञान अपने कारणों से उत्पन्न होता है, पदार्थ अपने कारणों से उत्पन्न होता है। ज्ञान में ऐसी शक्ति है कि वह पदार्थ को अपना विषय बना सकता है। पदार्थ का ऐसा स्वभाव है कि वह ज्ञान का विषय बन सकता है।

पदार्थ और ज्ञान में कारण और कार्य का सम्बन्ध नहीं है। उनमें ज्ञेय और ज्ञाता, प्रकाश्य और प्रकाशक, व्यवस्थाप्य और व्यवस्थापक का सम्बन्ध है। इन सब तथ्यों को देखते हुए स्मृति को प्रमाण मानना युक्तिसंगत है। स्मृति को प्रमाण न मानने पर अनुमान भी प्रमाण नहीं हो सकता क्योंकि लिंग और लिंगी का सम्बन्ध-ग्रहण प्रत्यक्ष का विषय नहीं है। अनेक वार के दर्शन के वाद निश्चित होने वाला लिंग और लिंगी का सम्बन्ध स्मृति के अभाव में कैसे स्थापित हो सकता है ! लिंग को देखकर साध्य का ज्ञान भी विना स्मृति के नहीं हो सकता। सम्बन्ध-स्मरण के विना अनुमान सर्वथा असम्भव है।

**प्रत्यभिज्ञान**—दर्शन और स्मरण से उत्पन्न होने वाला 'यह वही है'; 'यह उसके समान है,' 'यह उससे विलक्षण है,' 'यह उसका प्रतियोगी है' इत्यादि रूप में रहा हुआ संकलनात्मक ज्ञान प्रत्यभिज्ञान है[1]। प्रत्यभिज्ञान में दो प्रकार के अनुभव कार्य करते हैं—एक प्रत्यक्ष दर्शन, जो वर्तमान काल में रहता है, और दूसरा स्मरण, जो भूतकाल का अनुभव है। जिस ज्ञान में प्रत्यक्ष और स्मृति इन दोनों का संकलन रहता है वह ज्ञान प्रत्यभिज्ञान है। 'यह वही घट है' इस प्रकार का ज्ञान अभेद का ग्रहण करता है। 'यह' प्रत्यक्ष दर्शन का विषय है और 'वही' स्मृति का विषय है। घट दोनों में एक ही है' अतः यह अभेद-विषयक प्रत्यभिज्ञान है। 'यह घट उस घट के समान है यह ज्ञान सादृश्यविषयक है। इसी ज्ञान को अन्य दर्शनों में उपमान कहा गया है। 'गवय गौ के समान है' यह शास्त्रीय उदाहरण है। 'भैंस गाय से विलक्षण है' इस प्रकार का ज्ञान विसदृशता का ग्रहण करता है। यह ज्ञान सादृश्यविषयक ज्ञान से विपरीत है। यह उससे छोटा है, यह उससे दूर है—इत्यादि ज्ञान भेद का ग्रहण करते हैं। यह ज्ञान अभेदग्राहक ज्ञान से विपरीत है। तुलनात्मक ज्ञान चाहे

---

१—'दर्शनस्मरणसम्भवं तदेवेदं तत्सदृशं तद्विलक्षणं तत्प्रतियोगीत्यादि-संकलनं प्रत्यभिज्ञानम्।'

—प्रमाणमीमांसा, १।२।४

वह किसी भी प्रकार का क्यों न हो, प्रत्यभिज्ञान के अन्दर समाविष्ट हो जाता है। केवल उपमान को ही प्रत्यभिज्ञान का पर्यायवाची मानना ठीक नहीं। सादृश्य, वैलक्षण्य, भेद, अभेद आदि सब का ग्रहण करने वाला ज्ञान प्रत्यभिज्ञान है।

तर्क—उपलम्भानुपलम्भनिमित्त व्याप्ति ज्ञान तर्क है। इसे ऊह भी कहते हैं[1]। उपलम्भ का अर्थ है लिंग के सद्भाव से साध्य के सद्भाव का ज्ञान। धूम लिंग है और अग्नि साध्य है। धूम के सद्भाव के ज्ञान से अग्नि के सद्भाव का ज्ञान करना उपलम्भ है। अनुपलम्भ का अर्थ है साध्य के असद्भाव से लिंग के असद्भाव का ज्ञान। 'जहाँ अग्नि नहीं है वहाँ धूम नहीं हो सकता' इस प्रकार का निर्णय अनुपलम्भ है। उपलम्भ और अनुपलम्भ रूप जो व्याप्ति है उससे उत्पन्न होने वाला ज्ञान तर्क है। 'इसके होने पर ही यह होता है, इसके अभाव में यह नहीं हो सकता। इस प्रकार का ज्ञान तर्क है। तर्क का दूसरा नाम ऊह है।

प्रत्यक्ष से व्याप्ति का ग्रहण नहीं हो सकता, क्योंकि प्रत्यक्ष का विषय सीमित है। जिस विषय से प्रत्यक्ष उत्पन्न होता है उसी विषय तक वह सीमित रहता है। त्रिकालविषयक व्याप्तिज्ञान उससे उत्पन्न नहीं हो सकता। साधारण प्रत्यक्ष का विषय वर्तमान-कालीन सीमित पदार्थ हैं। किसी त्रैकालिक निर्णय पर पहुँचना प्रत्यक्ष के बस की बात नहीं। इसके लिए तो किसी स्वतन्त्र प्रमाण की आवश्यकता है जो त्रिकालविषयक निर्णय पर पहुँचने में समर्थ हो। वह प्रमाण तर्क है।

अनुमान भी तर्क का स्थान नहीं ले सकता, क्योंकि अनुमान का आधार ही तर्क है। जब तक तर्क से व्याप्तिज्ञान न हो जाय तब तक अनुमान की प्रवृत्ति ही असम्भव है। दूसरे शब्दों में यदि तर्कज्ञान नहीं है तो अनुमान की कल्पना ही नहीं हो सकती। अनुमान स्वयं तर्क पर प्रतिष्ठित है। ऐसी अवस्था में तर्क का

---

१—उपलम्भानुपलम्भनिमित्तं व्याप्तिज्ञानमूहः।

—प्रमाणमीमांसा १।२

स्थान अनुमान कैसे ले सकता है। जो ज्ञान जिस से पूर्व उत्पन्न होता है और जिसका आधार होता है वह ज्ञान तद्रूप नहीं हो सकता; अन्यथा पूर्व और पश्चात् का सम्बन्ध ही नष्ट हो जायगा, आधार और आधेय की व्यवस्था ही समाप्त हो जाएगी। अतः तर्क अनुमान से भिन्न है तथा स्वतन्त्र प्रमाण है।

तर्क की व्याख्या करते हुए यह कहा गया कि व्याप्तिज्ञान तर्क है। व्याप्ति क्या है, इसका स्पष्टीकरण बाकी है। 'व्याप्य के होने पर व्यापक होता ही है अथवा व्यापक के होने पर ही व्याप्य होता है'[1]—इस प्रकार का जो नियम है वह व्याप्ति है। धूम और अग्नि के उदाहरण से इसे और स्पष्ट कर लें। धूम व्याप्य है और अग्नि व्यापक है। धूम (व्याप्य) के होने पर अग्नि (व्यापक) होती ही है अथवा अग्नि (व्यापक) के होने पर ही धूम (व्याप्य) होता है। धूम और अग्नि का यह सम्बन्ध व्याप्ति है। जहाँ व्यापक होता है वहाँ व्याप्य हो भी सकता है और नहीं भी। जहाँ अग्नि होती है वहाँ धूम हो भी सकता है और नहीं भी। जहाँ व्याप्य होता है वहाँ व्यापक होता ही है। जहाँ धूम होता है वहाँ अग्नि होती ही है। व्याप्य व्यापक के होने पर ही हो सकता है। धूम अग्नि के होने पर ही हो सकता है। इस प्रकार का जो व्यापक और व्याप्य का सम्बन्ध है वही व्याप्ति है। इस सम्बन्ध का ग्रहण करने वाला ज्ञान तर्क है—ऊह है।

**अनुमान**—साधन से साध्य का ज्ञान होना अनुमान है[2]। साधन का अर्थ है हेतु अथवा लिंग। साधन को देख कर तदविनाभावी साध्य का ज्ञान करना अनुमान है। उदाहरण के लिए धूम, जो कि अग्नि का साधन है, उसे देख कर अग्नि, जो कि साध्य है, उसका ज्ञान करना अनुमान है। साधन और साध्य के बीच अविनाभाव सम्बन्ध अवश्य होना चाहिए। अविनाभाव का अर्थ है किसी

१—'व्याप्तिर्व्यापकस्य व्याप्ये सति भाव एव, व्याप्यस्य वा तत्रैव भावः'।
—प्रमाणमीमांसा, १।२।६

२—'साधनात् साध्यविज्ञानमनुमानम्'।
—वही १।२।७

के बिना न होना। जो चीज जिसके बिना नहीं हो सकती उस चीज के होने पर उसके बिना न होने वाली चीज का होना अविनाभाव सम्बन्ध है। धूम अग्नि के बिना नहीं हो सकता। धूम के होने पर अग्नि का होना यह अविनाभाव सम्बन्ध है।

अनुमान दो प्रकार का है—स्वार्थानुमान और परार्थानुमान।

स्वार्थानुमान—साध्य के साथ अविनाभाव सम्बन्ध से रहने वाले स्वनिश्चित साधन से साध्य का ज्ञान करना स्वार्थानुमान है[1]। अविनाभाव का एक और लक्षण देखिए। 'सहभावी और क्रमभावी कार्यों का क्रमभाव और सहभावविषयक जो नियम है वह अविनाभाव है।'[2] कुछ कार्य सहभावी होते हैं और कुछ क्रमभावी। रूप और रस सहभावी हैं। रूप को देखकर रस का अनुमान करना अथवा रस-दर्शन से रूप का अनुमान करना सहभावी अविनाभाव है। एक के होने पर दूसरे का होना क्रमभाव है। कृत्तिका के उदित होने पर शकट का उदय होना क्रमभावी अविनाभाव है। कारण और कार्य का सम्बन्ध भी क्रमभाव के अन्तर्गत आता है। अग्नि से धूम की उत्पत्ति क्रमभावी अविनाभाव है। इस प्रकार के अविनाभाव का जब व्यक्ति स्वतः ज्ञान करता है और साध्य के साथ अविनाभावी साधन को देखकर स्वयं साध्य का अनुमान करता है तब जो ज्ञान पैदा होता है वह स्वार्थानुमान है। स्वार्थानुमान के लिए एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति पर निर्भर नहीं रहता। साधन को देखकर साध्य का अनुमान व्यक्ति स्वयं कर लेता है। इसलिए इस प्रकार के अनुमान का नाम 'स्वार्थानुमान' अर्थात् 'अपने लिए अनुमान' है।

साधन—साधन कितने प्रकार के हैं, इस पर भी जरा विचार कर लें। आचार्य हेमचन्द्र ने पाँच प्रकार के साधन माने हैं। ये पाँच

---

१—'स्वार्थं स्वनिश्चितसाध्याविनाभावैकलक्षणात् साधनात् साध्यज्ञानम्'
—प्रमाणमीमांसा १।२।९

२ — 'सहक्रमभाविनोः सहक्रमभावनियमोऽविनाभावः'
—वही १।२।१०

प्रकार हैं—स्वभाव, कारण, कार्य, एकार्थसमवायी और विरोधी[1]।

वस्तु का स्वभाव ही जहाँ साधन (हेतु) बनता है वह स्वभाव-साधन है। 'अग्नि जलाती है क्योंकि वह उष्णस्वभाव है,' 'शब्द अनित्य है क्योंकि वह कार्य है' आदि स्वभावसाधन या स्वभावहेतु के उदाहरण हैं।

अमुक प्रकार के मेघ देखकर वर्षा का अनुमान करना कारण साधन है। जिस प्रकार के बादलों के नभ में आने पर वर्षा होती है वैसे बादलों को देखकर वर्षा होने का अनुमान करना कारण से कार्य का अनुमान है। साधारण से कारण को देख कर कार्य का अनुमान नहीं किया जाता। उसी कारण से कार्य का अनुमान किया जा सकता है जिसके होने पर कार्य अवश्य होता है। बाधक कारणों का अभाव और साधक कारणों की सत्ता ये दोनों आवश्यक हैं।

किसी कार्यविशेष को देखकर उसके कारण का अनुमान करना कार्य साधन है। प्रत्येक कार्य का कोई-न-कोई कारण होता है। बिना कारण के कार्योत्पत्ति नहीं हो सकती। कारण और कार्य के सम्बन्ध का ज्ञान होने पर ही कार्य को देखकर कारण का अनुमान हो सकता है। नदी में बाढ़ आती हुई देखकर यह अनुमान करना कि कहीं पर जोरदार वर्षा हुई है, कार्य से कारण का अनुमान है। धूम को देखकर अग्नि का अनुमान करना भी कार्य से कारण का अनुमान है।

एक अर्थ में दो या अधिक कार्यों का एक साथ रहना एकार्थ-समवाय है। एक ही फल में रूप और रस साथ साथ रहते हैं। रूप को देखकर रस का अनुमान करना या रस को देखकर रूप का अनुमान करना, एकार्थसमवाय का उदाहरण है। रूप और रस में न तो कार्य–कारण भाव है, न रूप और रस का एक स्वभाव है। इन दोनों की एकत्रस्थिति एकार्थसमवाय के कारण है।

---

१—'स्वभावः कारणं कार्यमेकार्थसमवायि विरोधि चेति पंचधा साधनम्'।
—प्रमाणमीमांसा १।२।१२

